ध्यान शैवदर्शन की परिभाषा के अनुसार स्वरूपपरामर्श अथवा अहंविमर्श कहा जायेगा। बिना इस ध्याननिद्रा के जगत् की सृष्टि, स्थिति और संहृति की व्यवस्था नहीं बन सकती। भगवान् विष्णु की यही ध्याननिद्रा जगत् की सृष्टि, जगत् की स्थिति और जगत् के संहार का परम कारण है। यही विष्णुमाया या विष्णु की योगनिद्रा वस्तुतः महामाया है। इसे 'भगवती' कहा गया है; क्योंकि भगवान् विष्णु अपनी इस शक्ति से ही सवशक्तिसम्पन्न होते हैं। श्रीविष्णु और उनकी महामाया में अपृथक्-सिद्धि का सम्बन्ध है। महामाया वह परमतत्त्व है, जिसमें ब्रह्मा-विष्णु-महेश तथा विश्व-ब्रह्माण्ड समा जाता है। 'मात्यस्यां विश्वमिति माया' वह 'माया' शब्द की व्युत्पत्ति है, जिसका तात्पर्य यह है कि माया वह तत्त्व है, जिसमें विश्व-ब्रह्माण्ड सिमट कर रह जाता है। 'महती चासौ माया च महामाया' यह 'महामाया' शब्द की व्युत्पत्ति है, जिसका अभिप्राय यह है कि यह माया वस्तुतः भगवती है; परमैश्वर्यशालिनी है, क्योंकि इसी की प्रेरणा से जगत् का जन्म, पालन और प्रलय-सब कुछ होता है। 'महामाया' के विषय में 'सौन्दर्यलहरी' की निम्नलिखित स्तोत्र-सूक्ति ( श्लोक ९९ ) ध्यान देने योग्य है—

गिरामाहुर्देवीं द्रुहिणगृहिणीमागमविदो
हरेः पत्नीं पद्मां हरसहचरीमद्रितनयाम्।
तुरीया कापि त्वं दुरधिगमनिःसीममहिमा
महामाये! विश्वं भ्रमयसि परब्रह्ममहिषि!॥

अर्थात् कुछ आगमवेत्ता लोग महामाया को, जिसकी महिमा निःसीम है और बड़ी तपस्या के फलस्वरूप जिसका प्रत्यभिज्ञान किसी प्रकार संभव है, वाग्देवी सरस्वती के रूप में सीमित कर देते हैं, कुछ आगमवेत्ता लोग ऐसे हैं, जो उसे विष्णु-प्रिया लक्ष्मी के रूप में परिच्छिन्न बना देते हैं और कुछ आगमज्ञ उसका रूप भगवान् शिव की सहधर्मचारिणी पार्वती का ही रूप मान लेते हैं; किन्तु हे देवि! तुम्हारा वास्तविक स्वरूप, जिसमें परमज्ञानी और परमयोगी लोग समाहितचित्त होकर परमानन्द पाया करते हैं, सरस्वती-लक्ष्मी और पार्वती तीनों से विलक्षण है; क्योंकि तुम वह 'महामाया' हो, जो संसारावस्था में अनादि अविद्या के रूप में सब को मोह-ममता के वशीभूत कर सबके हृदय में, अज्ञान में ज्ञान, अभय में भय, अनित्य में नित्य और दुःख में सुख की भावना कराया करती है; किन्तु तत्त्वज्ञान की दशा में, तुम्हीं 'महाऽमाया' हो जाती हो, जिसकी भावना में योगीजन ब्रह्मानन्द का अनुभव किया करते हैं। इस प्रकार तुम्हीं अज्ञान के कारण क्षणिक संसार सुख में लिप्त और ज्ञान के कारण नित्य ब्रह्मानन्द में लीन इस विचित्र विश्व की भूलभुलैया में घुमाया करती हो। तात्पर्य यह है कि तुम्हीं भगवती और भोग तथा मोक्ष दोनों का एकमात्र कारण हो और इसीलिए तुम सभी देवी-देवतावृन्द से अधिक ऐश्वर्यवाली हो।

मार्कण्डेयपुराण की विष्णुमाया अथवा महामाया का स्वरूप निरूपण 'सौन्दर्य-लहरी' को भगवती-महामाया के स्वरूप-निरूपण से सर्वथा समंजस है। महामाया

भोगलक्ष्मी और मोक्षलक्ष्मी—दोनों की स्वामिनी है। यही विष्णुमाया है, जो कि देवी का प्रथम रूप है।

मार्कण्डेयपुराण में उन्मीलित देवी की दूसरी रूपरेखा का नाम 'चेतना' है। चेतना का वास्तविक अभिप्राय निर्विकल्पक ज्ञान अथवा संवित्ति है। चेतना बुद्धि से भिन्न तत्त्व है, क्योंकि बुद्धि सविकल्पक ज्ञान अथवा संवेदना है।

देवी का तृतीय रूप समस्त जीववर्ग में व्याप्त 'बुद्धि' है। बुद्धि स्वप्रकाश ज्ञान स्वभाववाली होती है और इसीलिए दर्शनकारों द्वारा सविकल्पक ज्ञान के रूप में मान्य है।

देवी का चतुर्थ रूप 'निद्रा' है, जिस अवस्था में समस्त जीव-जन्तु सभी इन्द्रिय व्यापारों से विरत होकर श्वासोच्छ्वास की क्रिया में निश्चिन्त सुख का अनुभव करते हैं। 'क्षुधा' अर्थात् बुभुक्षा अथवा भूख के रूप में मार्कण्डेयपुराण ने देवी के पांचवें रूप का दर्शन कराया है। बिना क्षुधा के प्राणियों को सुख कहाँ ? लोकसुलभ खान-पान से जब वह शान्त होती है, तब प्राणिमात्र को, लोक-जीवन में, सुखानुभव का सौभाग्य देती हैं। देवी का छठा रूप 'छाया' है, जो किसी भी प्राणी का संग नहीं छोड़ती और उसका प्रतिबिम्ब बनी यावज्जीवन उसके साथ रहती हैं। लोक-जीवन के ताप-संताप को छिन्न-भिन्न करने के कारण भी देवी का 'छाया' रूप धारणा ध्यान का विषय है। देवी का सातवाँ रूप 'शक्ति' है, जिसे प्रत्येक वस्तु के स्वभावसिद्ध धर्म के रूप में देखा जा सकता है। बिना शक्ति के कोई भी प्राणी कुछ भी करने में समर्थ नहीं हो सकता। इस दृष्टि से उसे पदार्थों का कार्य-सामर्थ्य भी कहा गया है। देवी की अष्टमी भावना-मूर्ति 'तृष्णा' है। तृष्णा का तात्पर्य लौकिक-पारलौकिक सुख के भोग की अभिलाषा है, जो कि समस्त शरीरधारी जीवों के हृदय में विराजमान रहती है। देवी की नवमी भावनागम्य मूर्ति का नाम 'क्षान्ति' अथवा क्षमा है। इस रूप में देवी का माहात्म्य-दर्शन अपने आप में एक बड़ी साधना है। संसार में रहते परकृत अपकार पर उदासीन रहना अथवा दुःखद अनुभवों के प्रति उपेक्षादृष्टि रखना सहनशीलता की एक सिद्धि है। देवी के भक्त ही इस सिद्धि को हस्तामलकवत् करने में समर्थ हो सकते हैं। देवी की दशमी रूपरेखा 'जाति' है, जो समस्त भूत-भौतिक तथा चित्त-चैतसिक पदार्थों में अन्तर्व्याप्त है और जिसके कारण पदार्थों का वैविध्य बुद्धिगम्य होता है। 'जाति' की अन्तर्व्याप्ति के बिना किसी वस्तु-व्यक्ति का सम्यक् ज्ञान और वास्तविक अवधारणा संभव नहीं हो सकती। मार्कण्डेयपुराण में देवी का ध्यान 'लज्जा' के रूप में किया गया है, जो कि देवी की ग्यारहवीं भावना-मूर्ति है। 'लज्जा' कर्तव्य-कर्म के न करने अथवा अकर्म के आचरण करने अथवा स्वभावतः संकोच की अवस्था है, जिसका अनुभव संसार में ज्ञानी और अज्ञानी सबको होता है यह एक चित्तवृत्ति है और चेतना की ही एक अभिव्यक्ति है। 'लज्जा' के रूप में देवी समस्त संसार में व्याप्त हैं। बारहवीं 'देवी' अथवा देवी की भावना-मूर्ति 'शान्ति' है। काम-क्रोध तथा राग-द्वेष के अभाव में हृदय का जो स्वाभाविक आह्लाद है, उसमें इसका अनुभव होता है। वैषयिक क्षणिक

सुखभोगों से चित्त की आवृत्ति में भी 'शान्ति' का आनन्द मिलता है। शान्त हृदय के मन्दिर में देवी की जैसी उपासना संभव है, वैसी हृदय के अशान्त होने पर, देवालय में षोडशोपचारपूर्वक देवी-पूजन में संभव नहीं।

'श्रद्धा' देवी की तेरहवीं भावना-मूर्ति है। श्रद्धा की महिमा के गान निगम और आगम दोनों गाते हैं। श्रद्धा पराकाष्ठाप्राप्त भक्ति है। लोक-जीवन में जो आस्तिक्य बुद्धि है अथवा आस्तिकता की भावना है, वह भी श्रद्धा की ही एक अभिव्यक्ति है। देवी की श्रद्धामूर्ति का ध्यान कितना आह्लाददायक हो सकता है, इसे श्रद्धामय हृदय वाले लोग स्वयं जानते हैं। देवी को चौदहवीं रूपरेखा 'कान्ति' है। जहाँ-जहाँ 'कान्ति' का दर्शन हो वहाँ-वहाँ देवी का दर्शन एक मानवोचित धर्म है। कहीं यह 'कान्ति' प्रज्ज्वलित ज्योति के रूप में दिखाई देती है और कहीं शीतल ज्योत्स्ना के रूप में। पदार्थों की रमणोयता में 'कान्ति' का ही आविर्भाव है और ऐसे आविर्भाव में देवी के आविर्भाव का अनुभव एक परमसुखदायी अनुभव है। 'लक्ष्मी' देवी की पन्द्रहवीं भावना-गम्य मूर्ति है, जिसका नामोल्लेख वेद-वाङ्मय में हो चुका है। 'लक्ष्मी' के रूप में वैदिक ऋषि मुनियों ने देवी को पूजा प्रतिष्ठा की परम्परा भले ही न चलायी हो; किन्तु भगवान् विष्णु और 'लक्ष्मी' के अर्द्धनारीश्वरभाव की भावना अवश्य की है। मार्कण्डेय पुराण में जो १८ महापुराणों में सातवां महापुराण माना गया है, देवी की 'लक्ष्मो' रूप में भावना वैदिक परम्परा का ही अनुसरण है। 'लक्ष्मी' शब्द भोगलक्ष्मी और मोक्ष-लक्ष्मी दोनों के अभिप्राय से गर्भित शब्द है। 'लक्ष्मी' इहलोक की विभूति या शोभा का भी रूप है और साथ ही साथ परलोक की विभूति और शोभा का भी रूप है। देवी की सोलहवीं भावमूर्ति 'धृति' है। 'धृति' का अभिप्राय जगदाधारक शक्ति है और साथ ही साथ सुख-सन्तुष्टि भी 'धृति' की ही अभिव्यक्ति है। 'धृति' के बाद देवी की सतरहवीं झलक मार्कण्डेयपुराण की दृष्टि में 'वृत्ति' है। 'वृत्ति' से ही त्रिभुवन के निवासी जीवनधारण करते हैं। 'वृत्ति' के बिना लोक-जीवन की कल्पना नहीं की जा सकती। जीविका को 'वृत्ति' कहते हैं; किन्तु यह वृत्ति का सर्वसुलभ स्थूल अर्थ है। देवी के रूप में 'वृत्ति' की कल्पना लोक जीवन की संचालिका शक्ति की कल्पना है। मार्कण्डेय-पुराण ने देवी का अठारहवाँ रूपदर्शन 'स्मृति' के रूप में कराया है। 'भावना' नामक संस्कार के कारण पूर्वानुभूत पदार्थ के ज्ञान विशेष का नाम 'स्मृति' है। अनुभव की भाँति स्मृति भी प्रमाण है। मानव से यदि 'स्मृति' का कोई सम्बन्ध न रहे, तो मानव जीवन की यात्रा असंभव हो जाय। यह भगवती को कृपा है कि वह 'स्मृति' के रूप में प्रत्येक जीव में अन्तर्व्याप्त हैं।

देवी की उन्नीसवीं झलक 'दया' के रूप में दिखायी गयी है। देवी साक्षात् दया स्वरूपा है। दया के अभाव में देवी की अनुग्रह-शक्ति का स्फुरण नहीं हो सकता। दूसरे के दुःख दूर करने की इच्छा को दया कहा जाता है, साथ ही साथ दूसरे के दुःख में दुःखी होना 'दया' का ही प्रकाशन है। देवी इस चराचर जगत् में 'दया' रूप में सर्वत्र विराजमान है। देवी की उपासना का परिणाम यदि दयार्द्र-

हृदयता के रूप में नहीं निकलता, तो यही समझना चाहिए कि देवी की उपासना में श्रद्धा-भक्ति की अपेक्षा बाहरी औपचारिकता का अधिक हाथ है। 'नीति' को देवी की बीसवीं रूपरेखा कहा गया है। 'नीति' शब्द के गर्भ में अनेक अभिप्राय छिपे हैं। देवी धर्मनीति भी हैं और कूटनीति भी हैं। लोकजीवन का संचालन धर्मनीति से ही सुचारुरूप से होता है। कूटनीति की भी आवश्यकता होती है; किन्तु यह आवश्यकता धर्मनीति के रास्ते के रोड़े हटाने के लिए होती है। जैसे पेड़-पौधों को सुरक्षित रखने के लिए चारों ओर कांटे लगा दिये जाते हैं, वैसे ही धर्मनीति की लता की सुरक्षा के लिए कूटनीति के कांटे यदा-कदा आवश्यक हो जाते हैं। नीति के रूप में देवी का दर्शन करने वाला अपने आपको कुमार्गगमन से दूर करता है। 'नीति' के रूप में देवी का दर्शन लोक-जीवन में भी सुलभ है।

मार्कण्डेयपुराण ने अपने 'देवी-माहात्म्य' में देवी की जो भावनात्मक चित्रवीथी बनायी है, उसके इक्कीसवें फलक पर देवी 'तुष्टि' रूप में चित्रित हैं। 'तुष्टि' का तात्पर्य सांसारिक सुख-भोग के प्राप्त होने पर भी उसके प्रति अनासक्ति का भाव है। ऐहिक और आमुष्मिक सुख की प्राप्ति भी 'तुष्टि' का ही रूप है। 'तुष्टि' के रूप में देवी के उपासक को अनासक्ति-योग का परम साधक समझना चाहिए। इस चित्रवीथी में देवी का बाईसवाँ चित्र 'पुष्टि' रूप में चित्रित है। 'पुष्टि' रूपा देवी की दया के अभाव में लोक-जीवन की लता मुरझा कर सूख जायेगी। देवी के तेइसवें चित्र में देवी का मातृ-रूप में दर्शन कराया गया है। वही विष्णुमाया, जो महामाया कही गयी हैं, विविध रूपों में अपना अस्तित्व प्रकाशित करती रहती हैं। यह देवी या भगवती महामाया जगत् की माता हैं; क्योंकि समस्त जगत् के गर्भ में अवस्थित हैं, इसी से उसकी उत्पत्ति होती है। मातृ नाम की अष्टविध आद्या शक्तियाँ जिसके ब्राह्मी, माहेश्वरी, ऐन्द्री, वाराही, वैष्णवी तथा कौमारी प्रभृति नाम हैं, समस्त भूत-भौतिक सृष्टि की कारण हैं। मातृरूप में देवी की महिमा का दर्शन देवी की साधना का एक दिव्यरूप है। देवी का अन्तिम भावना-भावित चित्र 'भ्रान्ति' का चित्र है। इस अन्तिम भ्रान्तिचित्र में पुराणकार ने उपक्रम और उपसंहार की एकरूपता प्रदर्शित की है। देवी का प्रथम चित्र विष्णुमाया अथवा महामाया का चित्र है और अन्तिम चित्र 'भ्रान्ति' का चित्र है। 'भ्रान्ति' का दूसरा नाम अविद्या है। महामाया के स्वरूप में विद्या और अविद्या दोनों अन्तर्भूत हैं। इसी लिए देवीमाहात्म्य के प्रथम अध्याय ( मार्कण्डेयपुराण-अध्याय ८१ ) में विष्णुमाया या महामाया को मुक्तिदायिनी विद्या कहा गया है और संसार-बन्ध हेतु अविद्या भी कहा गया है। मार्कण्डेयपुराण के महामाया-दर्शन और ब्रह्मदर्शन में कोई भेद नहीं। महामाया की उपासना ब्रह्म की भावना है और ब्रह्म की भावना महामाया की उपासना है। इस प्रकार महर्षि मार्कण्डेय द्वारा प्रवर्तित महामाया-दर्शन, अन्तिम विश्लेषण में, ब्रह्मदर्शन है। तापनीयोपनिषत् में भी, इसीलिए माया को जगत् की सृष्टि और स्थिति और उसके संहार की 'शक्ति' के रूप में प्रतिपादित किया गया है। शक्ति' रूप में माया की भावना और उपासना की परिणति मृत्युञ्जयता अथवा जीवन्मुक्ति मानी गयी है; क्योंकि माया मिथ्या नहीं; अपितु भगवती अथवा परमैश्वर्यमयी है। भगवती की

उपासना और भगवान् की उपासना में कोई भेद नहीं। इस प्रसङ्ग में कूर्मपुराण (अध्याय-१२) के तीन श्लोक उद्धरणीय हैं—

'एकं सर्वगतं सूक्ष्मं कूटस्थमचलं ध्रुवम्।
योगिनस्तत् प्रपश्यन्ति महादेव्याः परं पदम्॥

परात्परतरं तत्त्वं शाश्वतं शिवमच्युतम्।
अमलं प्रकृतौ लीनं देव्यास्तत् परमं पदम्॥

शुद्धं निरञ्जनं शुद्धनिर्गुणं दैन्यवर्जितम्।
आत्मोपलब्धिविषयं देव्यास्तत् परमं पदम्॥'

यहाँ यह स्पष्ट प्रतिपादित किया गया है कि महादेवी माया अथवा महामाया के परमपद की प्राप्ति शुद्ध-बुद्ध-मुक्त आत्मतत्त्व की ही प्राप्ति है; क्योंकि ब्रह्म की भाँति उसकी महाशक्ति महामाया भी एक अद्वय, सर्वव्यापक, शाश्वत तथा कूटस्थ महासत्ता है। जैसे ब्रह्म की उपासना में केवल ब्रह्म की ही भावना नहीं रहती; अपितु शक्ति-विशिष्ट ब्रह्म की भावना रहती है, क्योंकि शक्ति का अस्तित्व ब्रह्म के अस्तित्व से पृथक् नहीं, वैसे ही 'शक्ति' अथवा महामाया की उपासना में केवल शक्ति की भावना नहीं की जाती; अपितु शक्तिविशिष्ट ब्रह्म की भावना की जाती है; क्योंकि ब्रह्म के अतिरिक्त शक्ति का कोई दूसरा आधार अथवा अधिष्ठान नहीं है।

यहां ब्रह्माण्डपुराण के निम्नलिखित उल्लेख ध्यान देने योग्य हैं—

'शक्त्यक्षराणि शेषाणि ह्रींकार उभयात्मकः।'

इसका तात्पर्य यह है कि 'ह्रीं'—यह मायावाचक बीजाक्षर केवल माया का वाचक नहीं; किन्तु मायाविशिष्ट अथवा शक्तिविशिष्ट अथवा कलाविशिष्ट ब्रह्म का वाचक है। 'ह्रीं'कार में शिवशक्त्यात्मक एक अद्वय तत्त्व का रहस्य निहित है।

## मार्कण्डेयपुराण का महामाया-दर्शन

शक्ति अथवा कला अथवा माया से विशिष्ट ब्रह्म ही 'भगवती' पद का परमार्थ है। मार्कण्डेयपुराण में 'भगवती' के स्वरूप की स्थूल और सूक्ष्म—दो रूपों में कल्पना की गयी है और दोनों का यथास्थान प्रतिपादन भी किया गया है। भगवती का सूक्ष्म भावनागम्यरूप मार्कण्डेयपुराण के ८५वें अध्याय के श्लोकसंख्या ७ से श्लोकसंख्या ३४ तक में निरूपित है। भगवती का पारमार्थिकस्वरूप तो सूक्ष्म है; किन्तु वही उसके भिन्न-भिन्न साधकों और उपासकों की व्यावहारिक साधना और उपासना में स्थूलरूप में प्रकाशित होता है। यहाँ यह प्रश्न स्वभावतः उठता है कि 'महामाया' की उपासना के बदले स्पष्टरूप से 'ब्रह्म' की उपासना का उल्लेख क्यों नहीं किया गया? 'ब्रह्म' शब्द तो सच्चिदानन्दतत्त्वरूप परात्परतत्त्व का साक्षात् वाचक शब्द है। 'ब्रह्म' इस वाचक शब्द का प्रयोग न करके उसके स्थान पर 'महामाया' शब्द, जो लाक्षणिक है, क्यों कर प्रयुक्त किया गया? मार्कण्डेयपुराण के ८१ से ९३ पर्यन्त अध्याय, देवी-

माहात्म्य से संबद्ध अध्याय हैं और आज भारतवर्ष में दुर्गासप्तशती के नाम से प्रसिद्ध हैं। इस देवीमाहात्म्य अथवा चण्डिकामाहात्म्य (दुर्गासप्तशती) के अध्यायों की व्याख्याओं में, जिनमें 'तोमर नामक क्षत्रियवंश के महाराज शंतनु की 'शान्तनवो' व्याख्या का विशेष महत्त्व है, इस प्रश्न का युक्ति-संगत समाधान किया गया है। यह समाधान इस प्रकार का है—

भगवती महामाया के सूक्ष्म और स्थूल—दो रूप हैं। भगवती वस्तुतः साक्षात् संवित् स्वरूपा हैं। भगवती का यही सूक्ष्म संवित्स्वरूप ही उपासनाओं में स्थूलरूप में अभिव्यक्त होता है। स्थूलरूप में भी यह महादेवी चैतन्य के चमत्कार से विभूषित है, अन्यथा उसकी उपासना औपचारिक ही रह जाती है। सूक्ष्म और स्थूल—दोनों रूपों में शक्ति की उपासना शक्तिविशिष्ट ब्रह्म की ही उपासना है। ब्रह्म का स्वरूप चतुर्व्यूहात्मक माना गया है। विराट्, हिरण्यगर्भ, अव्याकृत और ब्रह्म। इस चतुर्व्यूहात्मक ब्रह्मस्वरूप में देवी महामाया की उपासना विराट्, हिरण्यगर्भ तथा अव्याकृत ब्रह्म की उपासना नहीं; अपितु साक्षात् सच्चिद्घनानन्द ब्रह्म की उपासना है; क्योंकि महामाया का अधिष्ठान सच्चिदानन्दस्वरूप ब्रह्म ही है। इसलिए भगवती की उपासना शक्ति अथवा माया अथवा कला-विशिष्ट ब्रह्म की ही उपासना है। पुराणों की परिभाषा में ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र क्रमशः ब्रह्म के विराट्, हिरण्यगर्भ और अव्याकृत रूपों के अधिष्ठाता माने गये हैं। ब्रह्मा को रजोगुणात्मक, विष्णु को सत्त्वगुणात्मक तथा रुद्र को तमोगुणात्मक कहा गया है। सत्त्व-रजस्-तमस् इस गुणत्रय की साम्यावस्था का ही नामान्तर 'माया' है, जिसे सांख्यदर्शन मूलप्रकृति के रूप में परिभाषित करता है (अध्याय ८४ श्लोक ६) और जिसका संकीर्तन मार्कण्डेयपुराण में अव्याकृत परमा आद्या प्रकृति के रूप में किया गया है।

सच्चिदानन्दस्वरूप ब्रह्म के अतिरिक्त माया, शक्ति, कला, प्रकृति आदि शब्दों के द्वारा प्रतिपाद्य भगवती का अन्य कोई आश्रय नहीं। इसलिए भगवती की उपासना मायाविशिष्ट ब्रह्म की उपासना से भिन्न नहीं। मार्कण्डेयपुराण में ही भगवती को जो वैष्णवी शक्ति कहा गया है (मार्कण्डेयपुराण अध्याय ९१ श्लोक ४), उसका भी तात्पर्य यही है कि वैष्णवी मायाशक्ति अधिष्ठानरूप कूटस्थ ब्रह्मस्वरूप से पृथक् अस्तित्व नहीं रखती। ब्रह्म तो सर्वाधिष्ठान है और इसीलिए सर्वरूप है। इससे भी यह सिद्ध होता है कि भगवती महामाया ब्रह्मरूपिणी है।

भगवती के स्थूल रूप की उपासना का विधान साधकों के चित्त के अवलम्बन की दृष्टि से किया गया है। जैसे परात्परब्रह्म के कतिपय स्थूलरूपों की उपासनाएँ छान्दोग्य प्रभृति उपनिषदों में 'प्राणो ब्रह्मेत्युपासीत', 'मनो ब्रह्मेत्युपासीत' इत्यादि वाक्य-सन्दर्भों में प्रतिपादित हैं, जिनमें प्राण में ब्रह्म की भावना अथवा मन में ब्रह्म की भावना का विधान है, वैसे भगवती महामाया के भी स्थूलरूप नवदुर्गा-देवियों की पूजा-स्तोत्र-जप-ध्यान तथा लय के रूप में उपासनाएँ प्राचीन पौराणिक परम्परा से चली आ रही हैं। भगवती महामाया का लोकप्रसिद्ध नाम 'दुर्गा' है। दुर्गा की

उपासना इस जीवन में ही भोग एवं मोक्ष—दोनों की प्राप्ति के लिए होती चली आ रही है। 'दुर्गा' का तात्पर्य ब्रह्मवैवर्तपुराण (४१.७,८) के श्लोकों में स्पष्ट है—

'दुर्गो दैत्ये महाविघ्ने भवबन्धे च कर्मणि।
शोके दुःखे च नरके यमदण्डे च जन्मनि॥

महाभयेऽतिरोगे चाप्याशब्दो हन्तृवाचकः।
एतान् हन्त्येव या देवी सा दुर्गा परिकीर्तिता॥

अर्थात् 'दुर्ग' शब्द के दैत्य, महाविघ्न, संसारबन्ध के कारणभूत कर्म, शोक, दुःख, नरक, यमदण्ड, जन्म महाभय तथा भयंकर रोग आदि अर्थ हैं और 'आ' शब्द से इन सबका विनाश अभिप्रेत है। इस प्रकार जो देवी, वही भगवती महामाया, इन सब का विनाश करती है, वही देवी 'दुर्गा' हैं।

दुर्गाशब्द की एक दूसरी संक्षिप्त निरुक्ति भी ध्यान देने योग्य है—

'दैत्यनाशार्थवचनो दकारः परिकीर्तितः।
उकारो विघ्ननाशस्य वाचको वेदसम्मतः॥

रेफो रोगघ्नवचनो गश्च पापघ्नवाचकः।
भयशत्रुघ्नवचनश्चाकारः परिकीर्तितः॥'

अर्थात् 'दुर्गा' शब्द द्, उ, र्, ग् तथा आ इन पांच वर्णों से बना शब्द है, जिनमें 'द्' वर्ण का अभिप्राय दैत्यनाश है, 'उ' वर्ण का अभिप्राय विघ्नविनाश है, 'र्' वर्ण का अभिप्राय रोग प्रशमन है, 'ग्' वर्ण का अभिप्राय पाप संताप है तथा अन्तिम 'आ' स्वरवर्ण महापाप, महाभय तथा शत्रुभय के विनाश का अभिप्राय रखता है। ये सब वर्ण जिस देवी के वाचक पद के अभिव्यञ्जक है, वह देवी दुर्गा देवी हैं।

मार्कण्डेयपुराण (अध्याय ८४, श्लोक १०) में भगवती विष्णुमाया के 'दुर्गा' रूप का स्पष्ट उल्लेख है—

'दुर्गासि दुर्गभवसागरनौरसङ्गा'।

संभवतः यही उल्लेख 'दुर्गा' शब्द की उपर्युक्त निरुक्तियों का प्रेरणा-स्रोत है।

इसके अतिरिक्त मार्कण्डेयपुराण (अध्याय ८५, श्लोक १०) की निम्नलिखित श्लोक-सूक्ति भी देवी के दुर्गारूप का संकीर्तन करती है—

'दुर्गायै दुर्गपारायै सारायै सर्वकारिण्यै।
ख्यात्यै तथैव कृष्णायै धूम्रायै सततं नमः॥'

इसमें भी 'दुर्गा' शब्द की उपर्युक्त निरुक्ति की निगूढ़ प्रेरणा है।

आजकल प्रचलित 'दुर्गासप्तशती' के, जो कि मार्कण्डेयपुराण के ८१ अध्याय से ९३ अध्याय में प्रतिपादित 'देवीमाहात्म्य' के अतिरिक्त अन्य कोई माहात्म्यग्रन्थ नहीं, १२वें अध्याय के ध्यानश्लोक में भगवती महामाया के दुर्गारूप की बड़ी भव्य झाँकी मिलती है—

'विद्युद्दामसमप्रभां मृगपतिस्कन्धस्थितां भीषणां
कन्याभिः करवालखेटविलसद्धस्ताभिरासेविताम् ।
हस्तैश्चक्रगदासिखेटविशिखांश्चापं गुणं तर्जनीं
बिभ्राणामनलात्मिकां शशिधरां दुर्गां त्रिनेत्रां भजे ॥'

यहाँ उपर्युक्त ध्यानश्लोक में 'अष्टभुजी दुर्गा' का रूपनिरूपण किया गया है और यही रूप आजकल भी भारत में सर्वाधिक लोक-संस्तुत और लोक-विख्यात है। अष्टभुजा देवी अपने पारमार्थिक स्वरूप में तो चिच्चमत्कारपूर्ण होने के कारण विद्युल्लता की सहसा सर्वत्र प्रसरशील आभा-सी आभासित होती रहती हैं; किन्तु साधकभक्त के ध्यान के आलम्बनरूप में आठ अस्त्र-शस्त्रों से सुशोभित आठभुजा धारण करनेवाली अर्चामूर्ति के रूप में यहाँ उनका शब्दचित्र खींचा गया है। साधक के लिए यह रूप उसके ध्यान-धारणादि योग की साधना का अवलम्बन मात्र है, जिसकी परिणति भगवती में आत्मभावना या ब्रह्मभावना में ही है।

कालिका अथवा चण्डिका के रूप में 'दशभुजी' दुर्गा का शब्दचित्र मार्कण्डेय-पुराण के देवी-माहात्म्य में ही उभरा हुआ है। मार्कण्डेयपुराण के ८१वें अध्याय (श्लोक ६१, ६२) में जो दुर्गासप्तशती का पहला अध्याय है, दशभुजी दुर्गा को कालिका अथवा चण्डिका के रूप में प्रदर्शित किया गया है, जैसा कि निम्नलिखित श्लोक-सूक्तियों में स्पष्ट है—

'खड्गिनी शूलिनी घोरा गदिनी चक्रिणी तथा ।
शङ्खिनी चापिनी बाण-भुशुण्डीपरिघायुधा ॥
सौम्या सौम्यतराशेषसौम्येभ्यस्त्वतिसुन्दरी ।
परापराणां परमा त्वमेव परमेश्वरी ॥'

कालिका अथवा चण्डिका चतुर्भुजा-रूप में भी पाश, अङ्कुश, बाण और धनुष रूप—चार अस्त्रों को धारण करनेवाली संकीर्तित की गयी है। यही कालिका अथवा चण्डिका भवानी-रूप में साक्षात् स्वात्मदेवता मानी गयी है। कालिका अथवा चण्डिका का ऐश्वर्य-माहात्म्य दुर्गा सप्तशती के रक्तबीज-वध नामक आठवें अध्याय के प्रतिपादन का मुख्य विषय है। महाशक्ति चण्डिका की ही अंशभूत शक्तियाँ ब्रह्माणी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, नारसिंही, वाराही तथा ऐन्द्री आदि हैं, जो रक्तबीज-वध में अपने बल-पराक्रम का योगदान करती हैं। दुर्गासप्तशती के रक्तबीजवध-विषयक आठवें अध्याय के ध्यान-श्लोक में चण्डिका का भवानी-रूप में ध्यान विहित है—

'अरुणां करुणातरङ्गिताक्षीं
धृतपाशाङ्कुशबाणचापहस्ताम् ।
अणिमादिभिरावृतां मयूखै-
रहमित्येव विभावये भवानीम् ॥'

इस ध्यान-श्लोक का तात्पर्य गीता-प्रेस गोरखपुर से प्रकाशित दुर्गासप्तशती के हिन्दी-अनुवाद में इस प्रकार दिया हुआ है—

"मैं अणिमा आदि सिद्धिमयी किरणों से आवृत भवानी का ध्यान करता हूँ, उनके शरीर का रंग लाल है, नेत्रों में करुणा लहरा रही है तथा हाथों में पाश, अङ्कुश, बाण और धनुष शोभा पाते हैं।"

किन्तु; यह तात्पर्य चिद्रूपा महामाया की चण्डिकाशक्ति, जिसे 'भवानी' कहा गया है, के सर्वास्तित्वसारमय स्वात्मदेवतारूप के तात्पर्य से सर्वथा विरुद्ध होने के कारण भ्रामक तथा भ्रान्तिपूर्ण है। रक्तबीज-वध के संदर्भ में चण्डिका (भवानी) का ध्यान करना 'अहं ब्रह्माऽस्मि' की भावना से भावित होना है। 'रक्तबीज' अगणित अशिवसंकल्पों से मानव-मन के भीषण कालुष्य का एक प्रतीक है। अहंता-ममता की प्रबल दुष्ट शक्तियाँ तबतक नहीं मर सकतीं, जबतक भवानी (चण्डिका) में सच्चिदानन्दमय स्वात्मस्वरूप परब्रह्म की अपरोक्षानुभूति न हो। इस ध्यान-श्लोक में वस्तुतः 'अहं ब्रह्माऽस्मि' का ही भाव भरा है, जिसकी दृष्टि से इसका निम्नलिखित तात्पर्य सर्वथा युक्तिसंगत प्रतीत होता है।

साधक की यही कामना है कि वह भवानी का अपने सच्चिद्घन स्वात्म-रूप में दर्शन करता रहे। इसीलिए वह भगवती का आवाहन करके कहता है कि रजोगुणमयी, सत्त्वगुणमयी तथा तमोगुणमयी, एक शब्द में सत्त्वरजस्तमस्साम्यावस्थामयी उस महामाया भवानी (चण्डिका) का मैं पारमार्थिक 'अहम्' के रूप में अर्थात् सच्चिदानन्द-ब्रह्म के रूप में निरन्तर दर्शन करता रहूँ, जिसकी महाशक्ति की ज्योति से अणिमादि सिद्धियों की रश्मियाँ निकलती रहती हैं, जिन्हें योगी-जन योगबल से अपने में आधान करने के इच्छुक रहा करते हैं।

महामाया और परब्रह्म अथवा परमशिव में भेदाध्यवसाय मतिभ्रम के अतिरिक्त और कुछ नहीं। इस संबन्ध में श्रीदेवीभागवत (स्कन्ध ३, अध्याय ६) का निम्न-लिखित (संख्या-२) श्लोक उद्धरणीय है—

"सदैकत्वं न भेदोऽस्ति
सर्वदैव ममाऽस्य च।
योऽसौ साऽहमहं योऽसौ
भेदोऽस्ति मतिविभ्रमात्॥"

अर्थात् भगवती अद्वयस्वरूप ब्रह्म से भिन्न नहीं, क्योंकि वह शक्ति है और ब्रह्म शक्तिमान् है। शक्तिमान् शक्ति से पृथक् नहीं हो सकता है और न शक्ति शक्तिमान् से पृथक् हो सकती है।

कार्य और कारण रूप से शक्ति में द्वैविध्य की कल्पना आवश्यक है। कार्यरूप में शक्ति वह माया है, जो आत्मरूप को आवृत करती है और उसके परानन्दमय स्वरूप के बदले सांसारिक सुख-दुःखमय रूप को प्रदर्शित करती है। माया का आवरण और

विपेक्षरूप शक्तिद्वय शक्तिमान् परब्रह्म के स्वरूप से सर्वथा भिन्न है। 'मैं अज्ञ हूँ, मैं सुखी हूँ, मैं दुःखी हूँ' आदि लौकिक अनुभव इसी माया के कार्य हैं। किन्तु महामाया, जो कारणभूत महाशक्ति है, शक्तिमान् ब्रह्म से पृथक् रूप से अवभासित नहीं होती। जैसे अग्नि में आहुति, अग्नि शक्ति में आहुति है तथा अग्निशक्ति में आहुति, अग्नि में आहुति है, वैसे ही ब्रह्म की उपासना में महामाया की उपासना सिद्ध है और महामाया की उपासना में ब्रह्म की उपासना सिद्ध है। चाहे महामाया की उपासना हो अथवा ब्रह्म की उपासना हो, जो उपास्य है, वह तत्त्वतः मायाविशिष्टब्रह्म ही है।

महामाया में दो अंश या भाग की कल्पना आगमशास्त्रमर्मज्ञों की एक पुरानी परम्परा है। महामाया का एक अंश वह है, जो मायारूप है। मायारूप अंश में मिथ्यात्व की मान्यता है। किन्तु महामाया का दूसरा अंश सच्चिदानन्दब्रह्मात्मक है और इससे महामाया के अद्वयभाव में कोई विरोध-व्यवधान नहीं पड़ता तथा न महामाया की उपासना के प्रति श्रद्धाभाव को ही कोई क्षति पहुँचती है। वैसे शास्त्रज्ञ लोग भी इस भ्रम में पड़ जाते हैं कि मायोपासना माया की उपासना है और ब्रह्मोपासना ब्रह्म की उपासना है। यहाँ वस्तुतः बात यह है कि कारणभूत माया जब-तक परब्रह्म में अधिष्ठित नहीं होती अथवा जब तक परब्रह्म की वशवर्तिनी नहीं होती, तबतक वह उपास्य भी नहीं मानी जा सकती। इसलिए महामाया की उपासना को मायाविशिष्ट ब्रह्म की ही उपासना मानना श्रेयस्कर और शास्त्रविहित है।

श्रीदेवीभागवत के टीकाकार श्रीनीलकण्ठ ने एक श्लोक उद्धृत किया है और उसकी व्याख्या भी की है, जिसमें मायाशबलब्रह्म अथवा महामाया का रहस्य स्पष्ट परिलक्षित होता है। वह श्लोक निम्नलिखित है—

"पावकस्योष्णतेवेय—
मुष्णांशोरिव दीधितिः।
चन्द्रस्य चन्द्रिकेवेयं
शिवस्य सहजा ध्रुवा॥"

इसका तात्पर्य यह है कि वस्तुतः शक्ति और शक्तिमान् में कोई अन्तर अथवा भेद नहीं। शक्ति कार्यरूप है और शक्तिमान् कारणरूप। जब मायाशक्ति का ज्ञान होता है, तभी मायाविशिष्ट अथवा माया-शक्ति से अभिन्न ब्रह्म का भी ज्ञान होता है। यह महामाया-ज्ञान जीवन्मोक्ष का लक्षण है। विदेहकैवल्य तो इस स्थिति के बाद अनायास सिद्ध है।

श्रीनीलकण्ठ की निम्नलिखित व्याख्या इस प्रसंग में उद्धरणीय है—

"प्राकृतप्रलयकाले सर्वं जगद् बीजरूपेण मायायां लीनं भवति, माया च ग्रस्त-समस्तप्रपञ्चा ब्रह्माभेदेन तिष्ठति, तदा निस्तरङ्गं समुद्रकल्पं ब्रह्म निरीहं तथैव तिष्ठति, यदधिकृत्योच्यते—"नाऽसदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परो यत्।"

"ब्रह्म खलु विवर्तोपादानं तद् विना मायायाः सत्तास्फूर्त्योरभावेन परिणामायोगात्।"

इसका तात्पर्य यह है कि प्राकृत प्रलय के समय समस्त जगत् का बीजरूप में, माया में लय हो जाता है। इस अवस्था में समस्त प्रपञ्च को आत्मसात् करनेवाली माया—ब्रह्म से अभिन्नरूप में विराजमान रहती है और ब्रह्म निस्तरङ्गसमुद्रवत् अपने स्वप्रकाशानन्दमयस्वरूप में विराजमान रहता है। ब्रह्म से अभिन्न माया के सम्बन्ध में ही ऋग्वेद की उक्ति है कि ऐसी स्थिति के लिए कुछ नहीं कहा जा सकता कि क्या है? क्योंकि उसे न तो असत् कह सकते हैं और न सत्। वस्तुतः ब्रह्म ही ऐसी स्थिति में विवर्तोपादानरूप में अवस्थित रहता है। बिना उसके न तो माया का कोई अस्तित्व है और न माया में कोई स्फुरण संभव है, जबतक अपने आनन्द से उछलती माया अथवा शक्ति स्वयं अपनी रूप-रचना नहीं करती, तबतक विश्वप्रपञ्च का विवर्त अथवा आभास असंभव है।

शैव सम्प्रदाय में, भेद, भेदाभेद और अभेद—तीनों मतों की जो मान्यता है, उसके अनुसार शिव, शक्ति और बिन्दु नामक तत्त्वत्रय को अन्य समस्त तत्त्वसंघात के उपादान और नियामकरूप में माना गया है। इस सम्प्रदाय में शुद्धतत्त्वमय कार्यरूप शुद्ध जगत् की भी सत्ता स्वीकृत की गयी है, जिसका उपादान बिन्दु तथा कर्तारूप में शिव और कारणरूप में शक्ति की मान्यता है। इसी प्रकार इस सम्प्रदाय में शुद्ध तत्त्वमय जगत् से भिन्न अशुद्धतत्त्वमय जगत् का भी अस्तित्व माना गया है और इसके भी कर्ता तथा कारणरूप में शिव और शक्ति की ही सत्ता स्वीकृत की गयी है। इस अशुद्धतत्त्वात्मक जगत् की आधारशिला भी बिन्दु ही है। शुद्ध बिन्दु का ही नाम महामाया है, जिसे माया कहते हैं, वह बिन्दु का अशुद्धरूप है। इस प्रकार शैव सम्प्रदाय की तान्त्रिक दृष्टि से महामाया को माया से विलक्षण माना गया है। वैष्णवागम अथवा पाञ्चरात्रागम में भी शुद्ध बिन्दु अथवा महामाया की सत्ता 'विशुद्धसत्त्व' के रूप में स्वीकृत की गयी है। बिन्दु के क्षोभ अथवा महामाया के आनन्दोच्छलन से ही शब्द-सृष्टि होती है, जिसमें सूक्ष्मनाद, अक्षरबिन्दु तथा वर्ण—तीनों अस्तित्व में आ जाते हैं। आगमों और तन्त्रों में सूक्ष्मनाद को बिन्दु का प्रथम उन्मेष माना गया है, अक्षरबिन्दु को सूक्ष्मनाद का कार्य प्रतिपादित किया गया है और वर्ण अथवा श्रोत्रग्राह्य स्थूल शब्द को वायु और आकाश की सृष्टि कहा गया है। वस्तुतः 'महाबिन्दु' रूप में परमशिव अथवा परमविष्णु और उनकी सहधर्मिणी महामाया का विज्ञान तान्त्रिक साधना का गूढ़, गम्भीर विषय है, जिसका निर्वचन योगवित् तन्त्रवेदी ही कर सकते हैं।

मार्कण्डेयपुराण के देवी-माहात्म्य में इन विषयों का विशद विश्लेषण अथवा निरूपण नहीं है; क्योंकि वहाँ इसका कोई अवसर नहीं; किन्तु सूक्ष्म संकेत अवश्य है, जैसा कि मार्कण्डेयपुराणान्तर्गत देवी-माहात्म्य (अध्याय ८१) के निम्नलिखित श्लोक (संख्या ५४, ५५) के अभिप्राय में प्रतीत होता है—

'सुधा त्वमक्षरे नित्ये त्रिधा मात्रात्मिका स्थिता।
अर्धमात्रा स्थिता नित्या याऽनुच्चार्या विशेषतः॥'

अर्थात् महामाया ही ह्रस्व-दीर्घ-प्लुतरूप विविध स्वर वर्ण-रूपिणी है और वही अर्धमात्रा अथवा ककारादि व्यञ्जनरूपिणी भी है।

महामाया-महाबिन्दु के गूढ़विषय के उपसंहाररूप में त्रिपुरारहस्य के माहात्म्य-खण्ड (अध्याय ७) का निम्नलिखित श्लोक (संख्या-६) उद्धृत करना सर्वथा उचित प्रतीत होता है—

अद्यापि सा न विज्ञाता
केयं कुत्र स्थितेत्यपि।
न सा वर्णयितुं शक्या
दुर्दृशीति यथार्थतः॥

□□□

## श्रीमार्कण्डेयपुराणान्तर्गत श्रीदेवीमाहात्म्य ( श्रीदुर्गासप्तशती )

### विषय-सूची



"महिषासुरमर्दिनी", ६वीं शताब्दी, ऐहोली, बीजापुर, मैसूर
(अमेरिकन इन्स्टीट्यूट आफ इण्डियन स्टडीज़, रामनगर, वाराणसी के सौजन्य से)

॥ ॐ नमश्चण्डिकायै ॥

# अथ श्रीदुर्गासप्तशती

## प्रथमोऽध्यायः

**मार्कण्डेय उवाच—**

महामुनि मार्कण्डेय बोले—

**सावर्णिः सूर्य्यतनयो यो मनुः कथ्यतेऽष्टमः ।**
**निशामय तदुत्पत्तिं विस्तराद् गदतो मम ॥ १ ॥**

( प्रियशिष्य क्रौष्टुकि ! ) सूर्यपुत्र सावर्णि की उत्पत्ति के विषय में, जिन्हें ( पुराणवेत्ता लोग ) अष्टम मनु कहते हैं, मैं विस्तारपूर्वक जो कुछ कह रहा हूँ, उस पर ध्यान देते हुए सुनो ॥ १ ॥

**महामायानुभावेन यथा मन्वन्तराधिपः ।**
**स बभूव महाभागः सावर्णिस्तनयो रवेः ॥ २ ॥**

महामाया के प्रभाव से, महामाया के महाभक्त सूर्यपुत्र सावर्णि कैसे मन्वन्तराधिप हो गये ( इसी विषय का मैं विस्तार से वर्णन कर रहा हूँ ) ॥ २ ॥

**स्वारोचिषेऽन्तरे पूर्व्वं चैत्रवंशसमुद्भवः ।**
**सुरथो नाम राजाऽभूत् समस्ते क्षितिमण्डले ॥ ३ ॥**

स्वारोचिष मन्वन्तर के युग में, बहुत पहले, चैत्रवंश में उत्पन्न सुरथ नाम के एक राजा थे, जो समस्त भूमण्डल पर राज्य करते थे ॥ ३ ॥

**तस्य पालयतः सम्यक् प्रजाः पुत्रानिवौरसान् ।**
**बभूवुः शत्रवो भूपाः कोलाविध्वंसिनस्तथा ॥ ४ ॥**

जब ये अपने पुत्रों की भाँति अपने प्रजाजन के पालन-पोषण में लगे थे, तब कोलाविध्वंसक राजागण इनके शत्रु बन गये ॥ ४ ॥

**तस्य तैरभवद् युद्धमतिप्रबलदण्डिनः ।**
**न्यूनैरपि स तैर्युद्धे कोलाविध्वंसिभिर्जितः ।। ५ ।।**

उन शत्रुओं के साथ इनका युद्ध हुआ । वैसे तो इनके पास अत्यन्त शक्तिशाली चतुरङ्गिणी सेना थी और इनके शत्रु इनकी अपेक्षा बहुत कम सैन्यशक्ति रखते थे, किन्तु ये अपने कोलाविध्वंसक शत्रुओं के द्वारा परास्त हो गये ॥ ५ ॥

**ततः स्वपुरमायातो निजदेशाधिपोऽभवत् ।**
**आक्रान्तः स महाभागस्तैस्तदा प्रबलारिभिः ।। ६ ।।**

परास्त होने के बाद वे अपनी राजधानी में लौट आये और केवल अपने ही जनपद के राजा होकर रह गये । महाभाग्यशाली राजा की ऐसी दशा देखकर, इनके प्रबल शत्रुओं ने, इन पर पुनः आक्रमण कर दिया ॥ ६ ॥

**अमात्यैर्बलिभिर्दुष्टैर्दुर्बलस्य दुरात्मभिः ।**
**कोषो बलञ्चापहृतं तत्रापि स्वपुरे ततः ।। ७ ।।**

इनकी शक्ति क्षीण देखकर, इन्हीं के दुष्ट, दुरात्मा अमात्यों ने, जो अधिक शक्तिशाली बन गये थे, इनकी राजधानी में ही, इनके कोश और सैन्य दोनों को अपने हाथ में कर लिया ॥ ७ ॥

**ततो मृगयाव्याजेन हृतस्वाम्यः स भूपतिः ।**
**एकाकी हयमारुह्य जगाम गहनं वनम् ।। ८ ।।**

राज्य के आधिपत्य से परिच्युत किये गये वह राजा, शिकार करने के बहाने, घोड़े पर सवार होकर एक घने जंगल में जा पहुँचे ॥ ८ ॥

**स तत्राश्रममद्राक्षीद् द्विजवर्य्यस्य मेधसः ।**
**प्रशान्तश्वापदाकीर्णं मुनिशिष्योपशोभितम् ।। ९ ।।**

प्रियशिष्य क्रौष्टुकि ! ( अब राजा सुरथ की चरित्र-गाथा सुनो ) उस वन में उस राजा ने, ( जो वर-प्राप्ति के सर्वथा योग्य थे ), सुमेधा मुनि का आश्रम देखा, जिसमें हिंसक वन्य जीव भी, ( मुनि की अहिंसा-शक्ति से, परस्पर वैरभाव भूलकर ) शान्त बन गये थे । वह आश्रम शिष्यरूप से एकत्र हुए मुनिजनों से सर्वतः सुशोभित हो रहा था ॥ ९ ॥

तस्थौ कञ्चित् स कालञ्च मुनिना तेन सत्कृतः ।
इतश्चेतश्च विचरंस्तस्मिन् मुनिवराश्रमे ।। १० ।।

वहाँ मुनि सुमेधा ने उनका सत्कार-सम्मान किया और वे उस मुनिवर के आश्रम में इधर-उधर विचरण करते हुए कुछ समय तक रहे ।। १० ।।

सोऽचिन्तयत् तदा तत्र ममत्वाकृष्टचेतनः ।
मत्पूर्व्वैः पालितं पूर्व्वं मया हीनं पुरं हि तत् ।
मद्भृत्यैस्तैरसद्वृत्तैर्धर्म्मतः पाल्यते न वा ।। ११ ।।

उस आश्रम में रहते हुए भी, अपने राजपाट के मोह-ममत्व के वशीभूत होने के कारण, वे चिन्ता करने लगे कि उनके पूर्वजों और उनके द्वारा, राजधर्मानुसार, जिस राज्य का पालन होता था, उसका उनके बिना, उनके दुराचारी सेवक, अमात्य, राजधर्मानुसार पालन करते होंगे या नहीं ? ।। ११ ।।

न जाने स प्रधानो मे शूरहस्ती सदामदः ।
मम वैरिवशं यातः कान् भोगानुपलप्स्यते ।। १२ ।।

वे सोचने लगे कि पता नहीं बड़े प्रेम से पाला-पोसा उनका शक्तिशाली "सदामद" नामक गजराज उनके शत्रुओं के हाथ में पड़ जाने पर कैसा पालन-पोषण पाता होगा ? ।। १२ ।।

ये ममानुगता नित्यं प्रसादधनभोजनैः ।
अनुवृत्तिं ध्रुवं तेऽद्य कुर्व्वन्त्यन्यमहीभृताम् ।। १३ ।।

उनकी चिन्ता तब और भी बढ़ गयी जब उन्होंने यह सोचा कि जो राजसेवक पहले उनसे मिले दान-सम्मान और वेतन-भोग के कारण उनके अनुजीवी थे, वे अब दूसरे राजाओं की सेवा में लगे होंगे ।। १३ ।।

असम्यग्व्ययशीलैस्तैः कुर्व्वद्भिः सततं व्ययम् ।
संचितः सोऽतिदुःखेन क्षयं कोशो गमिष्यति ।। १४ ।।

यह सोचकर उन्हें बड़ा दुःख हुआ कि बड़े परिश्रम से संचित किया हुआ उनका राजकोष, उनके अमात्यों द्वारा, जिनके स्वभाव में धन के अपव्यय का दुर्व्यसन था, निरन्तर व्यय किये जाने के कारण अवश्य ही नष्ट हो जायेगा ।। १४ ।।

**एतच्चान्यच्च सततं चिन्तयामास पार्थिवः ।**
**तत्र विप्राश्रमाभ्यासे वैश्यमेकं ददर्श सः ।। १५ ।।**

इन बातों की चिन्ता के अतिरिक्त और भी बातों—जैसे कि अपने रनिवास, अपनी राजधानी आदि की दुर्दशा की चिन्ता में भी वे डूबने-उतराने लगे । इन्हीं चिन्ताओं में उलझे हुए उन्होंने, सुमेधा मुनि के आश्रम के समीप, उस तपोवन में एक वैश्य सज्जन को देखा ॥ १५ ॥

**स पृष्टस्तेन कस्त्वं भोः हेतुश्चागमनेऽत्र कः ।**
**सशोक इव कस्मात्त्वं दुर्म्मना इव लक्ष्यसे ।। १६ ।।**

वे उस वैश्य से पूछने लगे कि वह कौन है ? क्यों कर आश्रम में आया है ? क्यों दुःखी दिखायी दे रहा है ? क्यों बहुत ही अन्यमनस्क है ? ॥ १६ ॥

**इत्याकर्ण्य वचस्तस्य भूपतेः प्रणयोदितम् ।**
**प्रत्युवाच स तं वैश्यः प्रश्रयावनतो नृपम् ।। १७ ।।**

राजा की इस प्रकार की स्नेह-सिक्त वाणी सुनकर उस वैश्य ने बड़ी विनम्रता से उनसे अपने संबन्ध में निवेदन करना आरम्भ किया ॥ १७ ॥

**वैश्य उवाच—**

वैश्यवर समाधि ने कहा—

**समाधिर्नाम वैश्योऽहमुत्पन्नो धनिनां कुले ।**
**पुत्रदारैर्निरस्तश्च धनलोभादसाधुभिः ।। १८ ।।**

महाराज ! मैं जाति से वैश्य हूँ और मेरा नाम समाधि है । एक धनी-मानी वैश्य-कुल में मेरा जन्म हुआ है; किन्तु धन के लोभ के कारण, मेरे दुष्ट पुत्र-कलत्र ने, मुझे घर से बाहर निकाल दिया है ।। १८ ॥

**विहीनश्च धनैर्दारैः पुत्रैरादाय मे धनम् ।**
**वनमभ्यागतो दुःखी निरस्तश्चाप्तबन्धुभिः ।। १९ ।।**

मैं शोकाकुल इसलिये हूँ कि मेरे बन्धु-बान्धवों ने मेरा साथ छोड़ दिया है । मुझे दुःख इसलिए है कि मेरे पुत्र-कलत्र ने मेरा सारा धन हड़प लिया है और घर छोड़कर वन में इसलिये आ पहुँचा हूँ कि जब पुत्र-कलत्र ने मेरी सब सम्पत्ति छीन ली और बन्धु-बन्धवों ने मेरा साथ छोड़ दिया तो घर से क्या नाता रखता ॥ १९ ॥

सोऽहं न वेद्मि पुत्राणां कुशलाकुशलात्मिकाम् ।
प्रवृत्तिं स्वजनानाञ्च दाराणाञ्चात्र संस्थितः ॥ २० ॥

यह सब होने पर भी और यहाँ वन में पहुँच जाने पर भी मुझे चिन्ता लगी रहती है कि मेरे पुत्र-कलत्र और मेरे इष्ट-मित्र कुशल से हैं अथवा नहीं और उनका कैसा हाल है ? ॥ २० ॥

किं नु तेषां गृहे क्षेममक्षेमं किं नु साम्प्रतम् ।
कथं ते किं नु सद्वृत्ताः दुर्वृत्ताः किं नु मे सुताः ॥ २१ ॥

मैं बस इसी चिन्ता में डूबा रहता हूँ कि आजकल मेरे घर में पुत्र-कलत्र का कुशल-क्षेम है या नहीं और उनका आचार-व्यवहार सज्जनोचित है अथवा नहीं ? ॥ २१ ॥

राजोवाच

राजा सुरथ बोले—

यैर्निरस्तो भवांल्लुब्धैः पुत्रदारादिभिर्धनैः ।
तेषु किं भवतः स्नेहमनुबध्नाति मानसम् ॥ २२ ॥

वैश्यवर ! तुम्हारे जिन स्त्री-पुत्रों ने, धन के लोभ में, तुम्हें घर से बाहर निकाल दिया है, उनके प्रति क्या तुम्हारे मन में अभी स्नेह बना हुआ है ? ॥ २२ ॥

वैश्य उवाच

वैश्यवर समाधि ने कहा—

एवमेतद्यथा प्राह भवानस्मद्गतं वचः ।
किं करोमि न बध्नाति मम निष्ठुरतां मनः ॥ २३ ॥

महाराज ! कुछ ऐसा ही है । आपने मेरे मन की बात कही है । मैं स्वयं नहीं समझ पा रहा हूँ कि मेरा मन अपने उन स्त्री-पुत्रों के प्रति निष्ठुर क्यों नहीं हो पाता ॥ २३ ॥

यैः सन्त्यज्य पितृस्नेहं धनलुब्धैर्निराकृतः ।
पतिस्वजनहार्दं च हार्दि तेष्वेव मे मनः ॥ २४ ॥

पितृभक्ति और पति-प्रेम को तिलाञ्जलि देकर, मेरे धन के लोभी, मेरे जिन पुत्रों और पत्नियों ने मुझे घर से निर्वासित कर दिया है, उन्हीं के प्रति मेरा मन, पता नहीं क्यों ? अभी भी प्रेम में पगा हुआ है ॥ २४ ॥

**किमेतन्नाभिजानामि जानन्नपि महामते ।**
**यत्प्रेमप्रवणं चित्तं विगुणेष्वपि बन्धुषु ।। २५ ।।**

महाराज ! आप महाबुद्धिमान् हैं । मुझसे स्नेह न करनेवाले भी अपने स्त्री-पुत्रों के प्रति मेरा मन स्नेह से भरा है, यह तो मैं जानता हूँ; किन्तु यह नहीं जानता कि ऐसा क्यों है ? ।। २५ ।।

**तेषां कृते मे निःश्वासो दौर्मनस्यं च जायते ।**
**करोमि किं यन्न मनस्तेष्वप्रीतिषु निष्ठुरम् ।। २६ ।।**

अपने उन्हीं स्त्री-पुत्रों के प्रति मेरा मन शोकाकुल हो रहा है और मेरा हृदय बड़ा दुःखी हो रहा है । मुझ से प्रेम न रखनेवाले उन स्वजनों के प्रति मेरे मन में निष्ठुरता क्यों नहीं घर करती? मुझे समझ में नहीं आता कि करूँ तो क्या करूँ ? ।।२६।।

**मार्कण्डेय उवाच—**

महामुनि मार्कण्डेय बोले—

**ततस्तौ सहितौ विप्र तं मुनिं समुपस्थितौ ।**
**समाधिर्नाम वैश्योऽसौ स च पार्थिवसत्तमः ।। २७ ।।**

प्रियशिष्य क्रौष्टुकि ! इस प्रकार परस्पर वार्तालाप करते हुए महाराज सुरथ और वैश्यवर समाधि दोनों साथ-साथ सुमेधा मुनि के पास पहुँचे ।। २७ ।।

**कृत्वा तु तौ यथान्यायं यथार्हं तेन संविदम् ।**
**उपविष्टौ कथाः काश्चिच्चक्रतुर्वैश्य-पार्थिवौ ।। २८ ।।**

वे दोनों यथाविधि और यथोचितरूप से मुनि सुमेधा के साथ संभाषणादि के सदाचार का पालन करके उनकी अनुमति से उनके सम्मुख बैठ गये और आपस में कुछ बातचीत करने लगे ।। २८ ।।

**राजोवाच—**

महाराज सुरथ ने कहा—

**भगवंस्त्वामहं प्रष्टुमिच्छाम्येकं वदस्व तत् ।**
**दुःखाय यन्मे मनसः स्वचित्तायत्ततां विना ।। २९ ।।**

भगवन् मुनिराज ! मैं आपसे अपने विषय में एक रहस्य की बात पूछ रहा हूँ, वह यह है कि जिस कारण से मेरा मन मेरे वश में नहीं हो पाता और मुझे बड़ा दुःखित होना पड़ता है, वह क्या रहस्य है ? ।। २९ ।।

**ममत्वं गतराज्यस्य राज्याङ्गेष्वखिलेष्वपि ।**
**जानतोऽपि यथाऽज्ञस्य किमेतन्मुनिसत्तम ।। ३० ।।**

मुनिवर ! यह जानते हुए भी कि मेरा राज्य मेरे हाथ से निकल गया है, मैं अनजान सा बना, अपने उसी राज्य के अपने स्वामित्व, अपने अमात्यगण, अपने मित्र, अपने राज-कोष, अपने दुर्ग, अपने राष्ट्र और अपने सैन्यबल के प्रति मोह-ममता से भरा हुआ हूँ और यह समझ नहीं पाता कि ऐसा क्यों हो रहा है ? ।। ३० ।।

**अयं च निकृतः पुत्रैर्दारैर्भृत्यैस्तथोज्झितः ।**
**स्वजनेन च सन्त्यक्तस्तेषु हार्दी तथाप्यति ।। ३१ ।।**

इसी प्रकार यह नगरसेठ, अपने पुत्रों से निरादृत, अपनी पत्निओं और अपने भृत्यगणं से परित्यक्त और अपने बन्धु-बान्धवों से बहिष्कृत होने पर भी उन्हीं के प्रति स्नेहासक्ति में डूबा हुआ है ।। ३१ ।।

**एवमेष तथाहं च द्वावप्यत्यन्तदुःखितौ ।**
**दृष्टदोषेऽपि विषये ममत्वाकृष्टमानसौ ।। ३२ ।।**

इस प्रकार, यह और मैं—दोनों बहुत दुःखी हैं और यह जानते हुए भी कि सांसारिक विषय-भोग क्षणिक होते हैं, हम दोनों के मन उन्हीं सांसारिक भोग-विलासों के प्रति खिंचे-से जा रहे हैं ।। ३२ ।।

**तत्किमेतन्महाभाग यन्मोहो ज्ञानिनोरपि ।**
**ममास्य च भवत्येषा विवेकान्धस्य मूढता ।। ३३ ।।**

हे ज्ञानैश्वर्यसम्पन्न मुनिवर सुमेधा ! यह सब क्या है कि हम दोनों, ज्ञानवान् होने पर भी, मोह में पड़े हैं और विवेक-शून्य बने मूढ़ता से घिरे हैं ।। ३३ ।।

**ऋषिरुवाच—**

सुमेधा ऋषि बोले—

**ज्ञानमस्ति समस्तस्य जन्तोर्विषयगोचरे ।**
**विषयश्च महाभाग याति चैवं पृथक् पृथक् ।। ३४ ।।**

महाभाग्यशाली महाराज ! संसार के जितने भी जन्तु हैं, उन सब में इन्द्रिय-गोचर विषयों का ज्ञान तो रहता है; किन्तु वे यह नहीं जानते कि इन्द्रियगोचर विषयों में प्राणियों की प्रवृत्तियां भिन्न-भिन्न होती हैं ।। ३४ ।।

**दिवान्धाः प्राणिनः केचिद्रात्रावन्धास्तथापरे ।**
**केचिद् दिवा तथा रात्रौ प्राणिनस्तुल्यदृष्टयः ।। ३५ ।।**

कुछ प्राणी (जैसे कि उल्लूक आदि) दिन में अन्धे होते हैं, कुछ प्राणी ( जैसे कि कौए आदि ) रात में अन्धे होते हैं और कुछ प्राणी दिन और रात-दोनों में एक समान दृष्टिशक्ति रखते हैं ॥ ३५ ॥

**ज्ञानिनो मनुजाः सत्यं किन्तु ते न हि केवलम् ।**
**यतो हि ज्ञानिनः सर्व्वे पशु-पक्षि-मृगादयः ।। ३६ ।।**

यह ठीक है कि मनुष्य ज्ञानवान् होते हैं; किन्तु यह ठीक नहीं कि वे ही केवल ज्ञानवान् होते हों, क्योंकि संसार के जितने भी पशु-पक्षी हैं, वे सभी ज्ञानवाले हैं ॥ ३६ ॥

**ज्ञानं च तन्मनुष्याणां यत्तेषां मृग-पक्षिणाम् ।**
**मनुष्याणां च यत्तेषां तुल्यमन्यत्तथोभयोः ।। ३७ ।।**

किन्तु पशु-पक्षियों का जो स्वाभाविक ज्ञान है, वही मनुष्यों का ज्ञान नहीं है; क्योंकि मनुष्यों में शास्त्र-जन्य और योग-जन्य भी ज्ञान होता है, जो पशु-पक्षियों में नहीं होता। किन्तु पशु-पक्षी हों या मनुष्य हों—दोनों में इन्द्रियगोचर ज्ञान समान-सा ही होता है ॥ ३७ ॥

**ज्ञानेऽपि सति पश्यैतान् पतङ्गाञ्छावचञ्चुषु ।**
**कणमोक्षादृतान् मोहात्पीडयमानानपि क्षुधा ।। ३८ ।।**

महाराज ! पक्षियों को देखिये—ज्ञान होने पर भी ये पक्षी, स्वयं भूख से व्याकुल होते हुए भी, मोह-ममता के कारण, अपने खाने के लिये चुगे दानों को, अपने बच्चों की चोंच में डाला करते हैं ॥ ३८ ॥

**मानुषा मनुजव्याघ्र साभिलाषाः सुतान् प्रति ।**
**लोभात्प्रत्युपकाराय नन्वेतान् किं न पश्यसि ।। ३९ ।।**

हे नरश्रेष्ठ ! मनुष्यों को देखिये—मनुष्य पशु-पक्षियों की अपेक्षा अधिक ज्ञान रखते हैं; किन्तु अपने पुत्रों के प्रति, उनसे सुखप्राप्ति के लोभवश, वे कितना ममत्व और कितना वात्सल्यभाव रखा करते हैं ? ॥ ३९ ॥

तथापि ममतावर्त्ते मोहगर्त्ते निपातिताः ।
महामायाप्रभावेण संसारस्थितिकारिणा ।। ४० ।।

इस प्रकार ज्ञानवान् होने पर भी मनुष्य, संसार की स्थिति अथवा प्रवाहनित्यता के एकमात्र निदान, महामाया के प्रभाव से ममता के आवर्त (भंवर) वाले मोहसागर के गर्त में गिराये जाते रहते हैं ॥ ४० ॥

तन्नात्र विस्मयः कार्य्यो योगनिद्रा जगत्पतेः ।
महामाया हरेश्चैतत्तथा संमोह्यते जगत् ।। ४१ ।।

इसलिये इसमें आश्चर्यचकित होने की कोई बात नहीं कि संसार के सभी प्राणी अपने पुत्र-कलत्र के प्रति ममता से भरे रहते हैं; क्योंकि यह महामाया, जो जगत्पति भगवान् विष्णु की योगनिद्रा है, समस्त संसार को मोहपरायण बनाये रहती है ॥ ४१ ॥

ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा ।
बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति ।। ४२ ।।

यह वैष्णवी माया परमैश्वर्यशालिनी है। यह वह देवी है, जो ब्रह्मज्ञानियों के भी चित्त बलपूर्वक अपनी ओर खींच लेती है और उन्हें मोह-ममता के वश में कर देती है ॥ ४२ ॥

तया विसृज्यते विश्वं जगदेतच्चराचरम् ।
सैषा प्रसन्ना वरदा नृणां भवति मुक्तये ।। ४३ ।।

इसी देवी के द्वारा यह समस्त चराचर जगत् रचा जाता है और यही देवी जब प्रसन्न होती हैं तब मनुष्य को अभ्युदय और निःश्रेयस का वर देती हैं ॥ ४३ ॥

सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी ।
संसारबन्धहेतुश्च सैव सर्व्वेश्वरेश्वरी ।। ४४ ।।

( अविद्या-पक्ष में अर्थ ) यही महामाया अविद्या हैं और यही विद्या भी हैं। यह अविद्या इसलिये हैं; क्योंकि यह अज्ञानिओं के समीप रहा करती हैं। इसका स्वरूप विद्या से सर्वथा विपरीत होता है, क्योंकि यह मोहलक्ष्मी हैं और विद्या मोक्षलक्ष्मी। इसी के द्वारा धर्म, अर्थ और कामरूप त्रिवर्ग का चक्र चलाया जाया करता है, इसको किसी

से उत्पत्ति नहीं होती; किन्तु विद्या के द्वारा इसका अन्त अवश्य होता है। यही ब्राह्मी, वैष्णवी और माहेश्वरो रूपों में ब्रह्मा, विष्ण और महेश को अपने वश में किये रहती है और इस प्रकार यही संसाररूपी बंधन का एकमात्र कारण है।

(विद्या-पक्ष में अर्थ) इसे विद्या इसलिये कहते हैं, क्योंकि यह प्रपञ्चातीत ब्रह्म से संभिन्न है, इसका विषय आत्मतत्त्व है, यही मोक्षरूपा है, इसकी सत्ता इसके ब्रह्म-स्वरूप होने के कारण शाश्वत है, यह सम्पूर्ण विश्व इसी का स्वरूप है, यही ईश्वर की भी ईश्वरी है। क्योंकि ईश्वर भी अपने स्वरूप-दर्शन के लिये इसी का आश्रय लेता है और इस प्रकार यही संसाररूपी स्रोत:प्रवाह के निरोध अथवा रोक का परम कारण भी है॥ ४४॥

**राजोवाच—**

राजा सुरथ ने कहा—

**भगवन् का हि सा देवी महामायेति यां भवान्।**
**ब्रवीति कथमुत्पन्ना सा कर्म्मास्याश्च किं द्विज ॥ ४५ ॥**

भगवन् सुमेधा मुनि! आपने जिसे 'महामाया' कहा है, वह देवी कौन है? वह क्यों आविर्भूत हुई है? उसके पराक्रम के कौन-कौन कर्म हैं? ॥ ४५ ॥

**यत्स्वभावा च सा देवी यत्स्वरूपा यदुद्भवा।**
**तत् सर्व्वं श्रोतुमिच्छामि त्वत्तो ब्रह्मविदां वर ॥ ४६ ॥**

ऋषिवर! आप ब्रह्मज्ञानियों में सर्वश्रेष्ठ हैं। मैं इसीलिए आपके श्रीमुख से यह सुनना चाहता हूँ कि उस देवी का सामर्थ्य क्या है? उसका स्वरूप क्या है? और उसका आविर्भाव कैसे हुआ है? ॥ ४६ ॥

**ऋषिरुवाच—**

ऋषि सुमेधा बोले—

**नित्यैव सा जगन्मूर्त्तिस्तया सर्व्वमिदं ततम्।**
**तथापि तत्समुत्पत्तिर्बहुधा श्रूयतां मम ॥ ४७ ॥**

महाराज! जगन्मूर्ति वह देवी नित्य है। यह समस्त जगत् उसी की सृष्टि है। अब आप मुझ से विशदरूप से सुनिए कि लोककल्याण के लिये वह देवी कैसे आविर्भूत होती हैं॥ ४७॥

देवानां कार्य्यसिद्ध्यर्थमाविर्भवति सा यदा ।
उत्पन्नेति तदा लोके सा नित्याप्यभिधीयते ।। ४८ ।।

देवगण की कार्यसिद्धि के लिये वह आविर्भूत होती हैं, किन्तु नित्य होने पर भी जब वह आविर्भूत होती हैं, तो सर्वसाधारण उसे उत्पन्न हुआ कहते हैं ॥ ४८ ॥

योगनिद्रां यदा विष्णुर्जगत्येकार्णवीकृते ।
आस्तीर्य्य शेषमभजत् कल्पान्ते भगवान् प्रभुः ।। ४९ ।।

इस महामाया का आविर्भाव तब हुआ, जब कल्पान्त में महाप्रलय के समय यह समस्त जगत् एक महासमुद्र के रूप में जलमय हो गया और उसमें भगवान् विष्णु शेषनाग के पर्यङ्क पर योगनिद्रा में निद्रित हो गये ॥ ४९ ॥

तदा द्वावसुरौ घोरौ विख्यातौ मधुकैटभौ ।
विष्णुकर्णमलोद्भूतौ हन्तुं ब्रह्माणमुद्यतौ ।। ५० ।।

भगवान् विष्णु के योगनिद्रा में निमग्न हो जाने पर, दो भयानक विश्वविख्यात असुर, जिन्हें मधु और कैटभ कहते हैं और जो भगवान् विष्णु के ही कर्णमल अथवा कानों के खोंट से उत्पन्न माने जाते हैं, श्री विष्णु के ही नाभिकमल पर आसीन प्रजापति ब्रह्मा का वध करने पर उतारू हो गये ॥ ५० ॥

स नाभिकमले विष्णोः स्थितो ब्रह्मा प्रजापतिः ।
दृष्ट्वा तावसुरौ चोग्रौ प्रसुप्तं च जनार्दनम् ।। ५१ ।।

भगवान् विष्णु के नाभिकमल पर आसीन प्रजापति ब्रह्मा ने उन दोनों असुरों को उग्ररूप धारण किये देखा और जनार्दन श्रीविष्णु को योगनिद्रामग्न देखा ॥ ५१ ॥

तुष्टाव योगनिद्रां तामेकाग्रहृदयस्थितः ।
विबोधनार्थाय हरेर्हरिनेत्रकृतालयाम् ।। ५२ ।।

ऐसा देखते हुए एकाग्रचित्त होकर ब्रह्मा ने, श्रीविष्णु भगवान् के नेत्रों में निवास करनेवाली महामाया योगनिद्रा की स्तुति प्रारम्भ की, जिससे भगवान् की निद्रा टूटे और वे दोनों दैत्यों का वध कर सकें ॥ ५२ ॥

ब्रह्मोवाच—

ब्रह्मा ने कहा—

**विश्वेश्वरीं जगद्धात्रीं स्थिति-संहारकारिणीम् ।**
**निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलां तेजसः प्रभुः ।। ५३ ।।**

अतुलतेजोमय भगवान् विष्णु की उस सर्वैश्वर्यमयी योगनिद्रा की मैं स्तुति करता हूँ, जो कि समस्त विश्व की जननी हैं, समस्त विश्व का पालन-पोषण करनेवाली हैं और समस्त विश्व को स्थिति और संहार का कारण हैं ॥ ५३ ॥

**त्वं स्वाहा त्वं स्वधा त्वं हि वषट्कारः स्वरात्मिका ।**
**सुधा त्वमक्षरे नित्ये त्रिधा मात्रात्मिका स्थिता ।। ५४ ।।**

हे देवि ! आप विश्वात्मिका हैं, आपकी सत्ता शाश्वत सत्ता है, आप ब्राह्मी हैं, आप वैष्णवी हैं, आप इन्द्राणो हैं, आप स्वर्गलक्ष्मी हैं, आप सुधारूपिणी हैं, आप सूर्य-चन्द्र-अग्निरूप तेजस्त्रयो हैं और आप हो वस्तुतः ब्रह्मा, विष्णु और रुद्रस्वरूपा हैं ॥ ५४ ॥

**अर्द्धमात्रा स्थिता नित्या याऽनुच्चार्या विशेषतः ।**
**त्वमेव सन्ध्या सावित्री त्वं देवि जननी परा ।। ५५ ।।**

हे देवि ! आप ही मातृकारूपिणी (स्वर-व्यञ्जनवर्णात्मिका) हैं, आप ही मोक्ष स्वरूपा हैं, आप हो परब्रह्मस्वरूपा हैं, आप ही पितृगण की माता हैं, आप ही वेद-जननो गायत्री हैं। एक शब्द में आप ही परात्पर हैं ॥ ५५ ॥

**त्वयैव धार्य्यते सर्व्वं त्वयैतत्सृज्यते जगत् ।**
**त्वयैतत्पाल्यते देवि त्वमत्स्यन्ते च सर्व्वदा ।। ५६ ।।**

हे देवि ! आप ही ब्राह्मीशक्ति के रूप में इस विश्व की सृष्टि करती हैं, आप ही वैष्णवोशक्ति के रूप में इस विश्व का पालन करती हैं और आप ही रौद्रीशक्ति के रूप में इस विश्व का संहार करतो हैं। इस प्रकार यह समस्त विश्व आपके ही स्वरूप में सर्वदा अन्तर्विलीन है ॥ ५६ ॥

**विसृष्टौ सृष्टिरूपा त्वं स्थितिरूपा च पालने ।**
**तथा संहृतिरूपान्ते जगतोऽस्य जगन्मये ।। ५७ ।।**

हे देवि! आप जगन्मयी हैं—इस जगत् की उत्पत्ति में सृष्टिस्वरूपा, इस जगत् के पालन में स्थितिस्वरूपा और इस जगत् के संहार में संहृतिस्वरूपा आप ही हैं ॥ ५७ ॥

**महाविद्या महामाया महामेधा महास्मृतिः ।**
**महामोहा च भवती महादेवी महेश्वरी ।। ५८ ।।**

हे देवि ! आप महामाया हैं, क्योंकि आप ही 'महाविद्या' अथवा प्रज्ञानघनब्रह्म स्वरूपा हैं, आप ही 'महाऽविद्या' अथवा अनिर्वचनीय अविद्या-स्वरूपा हैं, आप ही 'महाबुद्धि' हैं और आप ही 'महाऽबुद्धि' हैं, आप ही 'महास्मृति' हैं और आप ही 'महाऽस्मृति' हैं, आप ही 'महामोहा' अथवा विश्वाहंकृतिस्वरूपा हैं और आप ही 'महाऽमोहा' परममोक्षलक्ष्मीस्वरूपा हैं—इस प्रकार आप सर्वैश्वर्यशालिनी हैं, आप परमतेजोमयी हैं आप 'महेश्वरी' अथवा सर्वव्यापिका हैं ॥ ५८ ॥

**प्रकृतिस्त्वञ्च सर्व्वस्य गुणत्रयविभाविनो ।**
**कालरात्रिर्महारात्रिर्मोहरात्रिश्च दारुणा ।। ५९ ।।**

हे देवि ! आप समस्त जगत् के लिए 'प्रकृति' अथवा सत्त्व, रजस् और तमोगुण की साम्यावस्था हैं, आप समस्त जगत् के लिए सत्त्व-रजस्-तमस् के गुणत्रय का विभाजन करनेवाली 'विकृति' हैं, आप समस्त जगत् का संहार करनेवाली कालरात्रि हैं, आप प्रजापति ब्रह्मा के लिए महारात्रि हैं और आप ही दारुण मोहरात्रि हैं, जिसमें समस्त जीवमात्र अहंता-ममता की निद्रा में निमग्न रहता है ॥ ५९ ॥

**त्वं श्रीस्त्वमीश्वरी त्वं ह्रीस्त्वं बुद्धिर्बोधलक्षणा ।**
**लज्जा पुष्टिस्तथा तुष्टिस्त्वं शान्तिः क्षान्तिरेव च ।। ६० ।।**

हे देवि ! आप हो 'श्री' हैं, क्योंकि समस्त विश्व और ब्रह्मा-विष्णु-महेशरूप विश्वाधिपति आपके ही आश्रित हैं। आप 'ईश्वरी' हैं, क्योंकि आप समस्त विश्वव्यापिनी हैं, आप ही 'ह्री' हैं; क्योंकि चराचर जगत् की आप ही प्राणरूपा हैं, आप 'बुद्धि' हैं; क्योंकि आप ही चिन्मयब्रह्मस्वरूपिणी हैं, आप ही 'बोध'रूपा हैं, क्योंकि समस्त वेदागम आपके ही रूप हैं और आप लज्जा हैं, पुष्टि हैं, तुष्टि हैं, शान्ति हैं और आप ही क्षान्ति भी हैं ॥ ६० ॥

**खड्गिनी शूलिनी घोरा गदिनी चक्रिणी तथा ।**
**शंखिनी चापिनी बाण-भुशुण्डी परिघायुधा ।। ६१ ।।**

हे देवि ! दैत्यदलन के लिए खड्ग, शूल, गदा, चक्र, शंख, चाप, बाण और परिघरूपी आठ अस्त्रों को आठ भुजाओं में धारण करनेवाली आप ही भयंकर अष्ट-भुजी भुशुण्डी चण्डिका हैं ॥ ६१ ॥

**सौम्या सौम्यतराशेष-सौम्येभ्यस्त्वतिसुन्दरी ।**
**परापराणां परमा त्वमेव परमेश्वरी ।। ६२ ।।**

हे देवि ! इस जगत् में आप ही परमशान्तस्वभाव की हैं और समस्त सुन्दर से सुन्दर पदार्थों में आप ही परम सुन्दर हैं, आप ही समस्त तत्त्वों में परम अथवा अनुत्तर तत्त्वरूपिणी हैं और आप ही परमेश्वरी दुर्गा हैं ॥ ६२ ॥

**यच्च किञ्चित् क्वचिद्वस्तु सदसद्वाखिलात्मिके ।**
**तस्य सर्व्वस्य या शक्तिः सा त्वं किं स्तूयसे तदा ।। ६३ ।।**

हे देवि ! आप ही समस्त विश्वमयी हैं और इस जगत् के सदात्मक और असदात्मक पदार्थों की जो शक्ति है, वह आप ही हैं। आप की स्तुति भला मुझसे कैसे की जाय; क्योंकि आपके अतिरिक्त और किसका अस्तित्व है ॥ ६३ ॥

**यया त्वया जगत्स्रष्टा जगत्पात्यत्ति यो जगत् ।**
**सोऽपि निद्रावशं नीतः कस्त्वां स्तोतुमिहेश्वरः ।। ६४ ।।**

दे देवि ! आपकी स्तुति का सामर्थ्य किसी में नहीं है, क्योंकि महामायारूपा आपके द्वारा ही जगत् की सृष्टि, स्थिति और संहार के परमकारण भगवान् विष्णु भी योगनिद्रा में वशीभूत बना दिये जाते हैं ॥ ६४ ॥

**विष्णुः शरीरग्रहणमहमीशान एव च ।**
**कारितास्ते यतोऽतस्त्वां कः स्तोतुं शक्तिमान् भवेत् ।। ६५ ।।**

हे देवि ! आपके ही द्वारा प्रजापति ब्रह्मा, भगवान् विष्णु और भगवान् शङ्कर इन तीनों को शरीर धारण करना पड़ता है। ऐसी दशा में कौन ऐसा है, जो आपकी स्तुति का सामर्थ्य रखता हो ॥ ६५ ॥

**सा त्वमित्थं प्रभावैः स्वैरुदारैर्देवि संस्तुता ।**
**मोहयैतौ दुराधर्षावसुरौ मधुकैटभौ ।। ६६ ।।**

हे देवि ! आप के जिस लोकोत्तर प्रभाव और सामर्थ्य के वर्णनों से मैंने आप का स्तवन किया है, उसी प्रभाव और सामर्थ्य से इन दुराधर्ष मधु और कैटभ नाम के दानवों को आप मोहमाया के वशीभूत कर दें ॥ ६६ ॥

**प्रबोधञ्च जगत्स्वामी नीयतामच्युतो लघु ।**
**बोधश्च क्रियतामस्य हन्तुमेतौ महासुरौ ।। ६७ ।।**

हे देवि ! आप जगत् के स्वामी भगवान् विष्णु की योगनिद्रा भग्न कर दें और इन दोनों असुरों का वध करने के लिए उत्साहित करनेवालो उनकी बुद्धि को जागृत कर दें ।। ६७ ॥

**ऋषिरुवाच—**

ऋषि सुमेधा ने कहा—

**एवं स्तुता तदा देवी तामसी तत्र वेधसा ।**
**विष्णोः प्रबोधनार्थाय निहन्तुं मधुकैटभौ ।। ६८ ।।**

महाराज ! इस प्रकार महाप्रलय के समय भगवान् विष्णु के नाभिकमल पर आसीन प्रजापति ब्रह्मा द्वारा जिस देवी की स्तुती की गयी, वह तामसी महामाया देवी, मधु और कैटभ का वध करने के लिए, भगवान् विष्णु को योगनिद्रा से जगाने के कार्य में उद्यत हो गयी ॥ ६८ ॥

**नेत्रास्यनासिका-बाहु-हृदयेभ्यस्तथोरसः ।**
**निर्गम्य दर्शने तस्थौ ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः ।। ६९ ।।**

तत्काल वह योगनिद्रा भगवान् विष्णु के नेत्र, मुख, नासिका, भुजा, हृदय और वक्षःस्थल से बाहर निकल पड़ी और अव्यक्तजन्मा प्रजापति ब्रह्मा के समक्ष उपस्थित हो गयी ॥ ६९ ॥

**उत्तस्थौ च जगन्नाथस्तया मुक्तो जनार्दनः ।**
**एकार्णवेऽहिशयनात्ततः स ददृशे च तौ ।। ७० ।।**

जैसे ही योगनिद्रा के वश से जनार्दन भगवान् विष्णु मुक्त हुए, वैसे ही वे कल्पान्तकालीन महासमुद्र में अपनी शय्या से उठ खड़े हुए और उन्होंने उन दोनों असुरों को देखा तथा उन दोनों असुरों ने भी उन्हें देखा ॥ ७० ॥

**मधुकैटभौ दुरात्मानावतिवीर्यपराक्रमौ ।**
**क्रोधरक्तेक्षणावत्तुं ब्रह्माणं जनितोद्यमौ ।। ७१ ।।**

वे दोनों महादुष्ट, महावीर और महापराक्रमी मधु और कैटभ दानव क्रोध से लाल-लाल आंखें दिखाते हुए ऐसे लगे, जैसे ब्रह्मा को खा जाने को उद्यत हों ॥ ७१ ॥

**समुत्थाय ततस्ताभ्यां युयुधे भगवान् हरिः ।**
**पञ्चवर्षसहस्राणि बाहुप्रहरणो विभुः ।। ७२ ।।**

तब अपने शेष-पर्यङ्क से उठकर भगवान् विष्णु ने उन दोनों दानवों के साथ बाहुयुद्ध किया, जो पांच सहस्र वर्ष तक चलता रहा ॥ ७२ ॥

**तावप्यतिबलोन्मत्तौ महामायाविमोहितौ ।**
**उक्तवन्तौ वरोऽस्मत्तो व्रियतामिति केशवम् ।। ७३ ।।**

अपने महाबल के मद में चूर वे दोनों दानव, अन्ततः, महामाया के द्वारा मूढ़बुद्धि बना दिये गये, जिसके कारण उन्होंने भगवान् विष्णु से कहा—'जो वर माँगना चाहो, हमसे माँग लो' ॥ ७३ ॥

**भगवानुवाच—**

भगवान् विष्णु ने उन असुरों से कहा—

**भवेतामद्य मे तुष्टौ मम वध्यावुभावपि ।**
**किमन्येन वरेणात्र एतावद्धि वृतं मम ।। ७४ ।।**

आज यदि तुम दोनों मुझ पर प्रसन्न हो तो, मुझे यही वर दो कि 'तुम दोनों मेरे द्वारा मारे जाओ ।' मुझे और किसी वर से क्या लेना-देना ! मुझे केवल यही वर माँगना है कि 'मैं तुम दोनों को मार डालूँ' ॥ ७४ ॥

ऋषिरुवाच—

ऋषि सुमेधा महाराज सुरथ से कहने लगे—

**वञ्चिताभ्यामिति तदा सर्व्वमापोमयं जगत् ।**
**विलोक्य ताभ्यां गदितो भगवान् कमलेक्षणः ।**
**आवां जहि न यत्रोर्वी सलिलेन परिप्लुता ।। ७५ ।।**

इस प्रकार महामाया द्वारा ठगे गये उन दोनों दानवों ने जब समस्त जगत् को जलमग्न देखा, तब भगवान् विष्णु से यह कहा कि हमें आप मार डालें, किन्तु वहाँ मारें जहाँ जलाप्लाव न हो ।। ७५ ।।

**प्रीतौ स्वस्तव युद्धेन श्लाघ्यस्त्वं मृत्युरावयोः ।**

भगवन् ! हम दोनों आपके युद्ध-कौशल से प्रसन्न हैं । आपके हाथों हमारा वध हो, यह तो हमारे लिए बड़ा श्लाघनीय है ।। ७६ ।।

ऋषिरुवाच—

ऋषि सुमेधा ने महाराज सुरथ से कहा—

**तथेत्युक्त्वा भगवता शङ्ख-चक्र-गदाभृता ।**
**कृत्वा चक्रेण वै च्छिन्ने जघने शिरसी तयोः ।। ७७ ।।**

महाराज ! शङ्ख-चक्र-गदाधारी भगवान् विष्णु ने 'तथास्तु' कह दिया और अपनी जांघ पर उन दोनों दानवों के सिर रखकर, अपने चक्र की चोट से उन्हें काट डाला ।। ७७ ।।

**एवमेषा समुत्पन्ना ब्रह्मणा संस्तुता स्वयम् ।**
**प्रभावमस्या देव्यास्तु भूयः शृणु वदामि ते ।। ७८ ।।**

इस प्रकार देवी महामाया, देवताओं की कार्यसिद्धि के लिए प्रजापति ब्रह्मा की स्तुति से प्रसन्न होकर आविर्भूत हुईं । अब, हे महाराज ! इस महामाया के प्रादुर्भाव और पराक्रम के विषय में आपसे जो कह रहा हूँ, वह सब सुनें ।। ७८ ।।

**।। इति श्रीमार्कण्डेयमहापुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये मधुकैटभवधो नाम प्रथमोऽध्यायः ।।**

।। मार्कण्डेयमहापुराण के सावर्णिक मन्वन्तर से संबद्ध देवी-माहात्म्य-वर्णन के प्रसङ्ग में 'मधुकैटभवध' नामक प्रथम अध्याय समाप्त ।।



''महिषमर्दिनी'', ७ वीं शताब्दी, महाबलिपुरम, चिङ्गलेपुट, मद्रास
(अमेरिकन इन्स्टीट्यूट आफ इण्डियन स्टडीज, रामनगर, वाराणसी के सौजन्य से)

## द्वितीयोऽध्यायः

ऋषिरुवाच—

ऋषि सुमेधा ने आगे कहा—

देवासुरमभूद् युद्धं पूर्णमब्दशतं पुरा ।
महिषेऽसुराणामधिपे देवानां च पुरन्दरे ।। १ ।।

महाराज ! पुराकल्प में, असुराधिप महिषासुर और देवाधिप इन्द्र के नेतृत्व में पूरे एक सौ वर्ष तक देवासुर संग्राम हुआ ।। १ ।।

तत्रासुरैर्महावीर्य्यैर्देवसैन्यं पराजितम् ।
जित्वा च सकलान् देवानिन्द्रोऽभून्महिषासुरः ।। २ ।।

इस संग्राम में महावीर्यशाली असुरों के द्वारा देवताओं की सेनाएँ परास्त हो गयीं और समस्त देववृन्द को पराजित कर महिषासुर इन्द्र बन बैठा ।। २ ।।

ततः पराजिता देवाः पद्मयोनिं प्रजापतिम् ।
पुरस्कृत्य गतास्तत्र यत्रेश-गरुडध्वजौ ।। ३ ।।

उसके बाद पराजित देवगण ने पद्मयोनि प्रजापति ब्रह्मा को अपना अग्रणी बनाया और वे सब वहाँ जा पहुँचे, जहाँ भगवान् शङ्कर और भगवान् विष्णु विराजमान थे ।। ३ ।।

यथावृत्तं तयोस्तद्वन्महिषासुरचेष्टितम् ।
त्रिदशाः कथयामासुर्देवाभिभवविस्तरम् ।। ४ ।।

देवताओं ने भगवान् शङ्कर और भगवान् विष्णु के आगे महिषासुर के उद्धत व्यवहार और देवसेना के पराभव के वृत्तान्त का विस्तार से वर्णन किया ।। ४ ।।

सूर्य्येन्द्राग्न्यनिलेन्दूनां यमस्य वरुणस्य च ।
अन्येषां चाधिकारान् स स्वयमेवाधितिष्ठति ।। ५ ।।

उन्होंने यह कहा कि अब महिषासुर ने सूर्य, इन्द्र, अग्नि, वायु, चन्द्र, यम, वरुण तथा अन्य समस्त देवों के अधिकार अपने हाथ में कर लिये हैं ।। ५ ।।

**स्वर्गान्निराकृताः सर्व्वे तेन देवगणा भुवि ।**
**विचरन्ति यथा मर्त्या महिषेण दुरात्मना ।। ६ ।।**

दुरात्मा महिषासुर के द्वारा सभी देवगण स्वर्गलोक से निष्कासित कर दिये गये हैं और वे अब मरणधर्मा मनुष्यों की भाँति भूलोक में मारे-मारे फिर रहे हैं ॥ ६ ॥

**एतद्वः कथितं सर्व्वममरारिविचेष्टितम् ।**
**शरणं वः प्रपन्नाः स्मो वधस्तस्य विचिन्त्यताम् ।। ७ ।।**

आप त्रिदेवों से, हमने, देवशत्रु महिषासुर की दुश्चेष्टाओं का वृत्तान्त बता दिया है। हम सब आपकी शरण में आये हैं। आप अब महिषासुर के वध के सम्बन्ध में कोई उपाय सोचें ॥ ७ ॥

**ऋषिरुवाच—**

ऋषि सुमेधा कहते गये—

**इत्थं निशम्य देवानां वचांसि मधुसूदनः ।**
**चकार कोपं शम्भुश्च भ्रुकुटीकुटिलाननौ ।। ८ ।।**

देवताओं की इस प्रकार की बातें सुनकर मधुसूदन भगवान् विष्णु और मृत्युञ्जय भगवान् शंकर और प्रजापति ब्रह्मा क्रोधाविष्ट हो गये और उनके मुखमण्डल भ्रुकुटि-भंग के कारण विकृत बन गये ॥ ८ ॥

**ततोऽतिकोपपूर्णस्य चक्रिणो वदनात्ततः ।**
**निश्चक्राम महत्तेजो ब्रह्मणः शङ्करस्य च ।। ९ ।।**

इसके बाद अत्यधिक क्रुद्ध भगवान् विष्णु, ब्रह्मा और शङ्कर के मुखमण्डल से अत्यधिक दीप्त तेजःपुञ्ज निकल पड़ा ॥ ९ ॥

**अन्येषाञ्चैव देवानां शक्रादीनां शरीरतः ।**
**निर्गतं सुमहत्तेजस्तच्चैक्यं समगच्छत ।। १० ।।**

इसके अतिरिक्त अन्य भी इन्द्र प्रभृति देववृन्द के शरीरों से तेजोराशि निकल पड़ी और यह समस्त तेजःसमूह एक महातेज के रूप में परिणत हो गया ॥ १० ॥

अतीव तेजसः कूटं ज्वलन्तमिव पर्व्वतम् ।
ददृशुस्ते सुरास्तत्र ज्वालाव्याप्तदिगन्तरम् ।। ११ ।।

इस प्रकार देववृन्द के तेजःपुञ्ज के देदीप्यमान होने पर सभी देवों ने तेज की ज्वाला से चारों दिशाओं को व्याप्त देखा और प्रज्वलित पर्वत की भाँति तेजःपुञ्ज का दर्शन किया ॥ ११ ॥

अतुलं तत्र तत्तेजः सर्व्वदेवशरीरजम् ।
एकस्थं तदभून्नारी व्याप्तलोकत्रयं त्विषा ।। १२ ।।

देवसभा में ब्रह्मा-विष्णु-महेश के मुखमण्डल के तेज और इन्द्रादि देवगण के शरीर से समुद्भूत तेज परस्पर मिलकर तीनों लोकों में व्याप्त एक अनुपम महातेज के रूप में परिवर्तित हुए और उनसे एक नारीरूप का आविर्भाव हुआ ॥ १२ ॥

यदभूच्छाम्भवं तेजस्तेनाजायत तन्मुखम् ।
याम्येन चाभवन् केशा बाहवो विष्णुतेजसा ।। १३ ।।

भगवान् शङ्कर का जो तेज था, उससे उस नारी का मुखमण्डल बना, यमराज का जो तेज था, वह उस नारी का केशकलाप बना और भगवान् विष्णु का जो तेज था, उससे उस नारी की भुजाएँ बन गयीं ॥ १३ ॥

सौम्येन स्तनयोर्युग्मं मध्यं चैन्द्रेण चाभवत् ।
वारुणेन च जङ्घोरू नितम्बस्तेजसा भुवः ।। १४ ।।

सोमदेव के तेज से उस नारी के स्तनयुगल निकले, देवराज इन्द्र के तेज से उस नारी का कटिदेश बना, वरुणदेव के तेज से उस नारी के जंघाद्वय और उरुद्वय रचे गये और भूदेवी के तेज से उस नारी के नितम्ब की सृष्टि हुई ॥ १४ ॥

ब्रह्मणस्तेजसा पादौ तदङ्गुल्योऽर्कतेजसा ।
वसूनाञ्च कराङ्गुल्यः कौबेरेण च नासिका ।। १५ ।।

ब्रह्मा प्रजापति से निकले तेज ने उस नारी के चरणों को बनाया, सूर्य के निकले तेज ने उस नारी के चरणों की अंगुलियां बनायी, आठ वसुओं के तेज ने उस नारी के हाथों की अंगुलियों की रचना की और कुबेर के तेज से उस नारी की नासिका बनी ॥ १५ ॥

**तस्यास्तु दन्ताः सम्भूताः प्राजापत्येन तेजसा ।**
**नयनत्रितयं जज्ञे तथा पावकतेजसा ।। १६ ।।**

प्रजापति का तेज उस नारी की दन्तपङ्क्ति का और अग्नि का तेज उस नारी के नयनत्रय का उत्पादक हुआ ।। १६ ।।

**भ्रुवौ च सन्ध्ययोस्तेजः श्रवणावनिलस्य च ।**
**अन्येषां चैव देवानां सम्भवस्तेजसां शिवा ।। १७ ।।**

उस नारी की भौंहे सान्ध्य तेज के रूप में और कर्णयुगल वायु के तेज के रूप में उद्भूत हुए और इस प्रकार अन्य समस्त देवों के तेजःसमूह से समुद्भूत वह सर्वमङ्गला देवी प्रकट हुई ।। १७ ।।

**ततः समस्तदेवानां तेजोराशिसमुद्भवाम् ।**
**तां विलोक्य मुदं प्रापुरमरा महिषार्दिताः ।। १८ ।।**

महिषासुर के द्वारा पीड़ित भी देवगण समस्त देवों की तेजोराशि से आविर्भूत उस सर्वमङ्गला देवी को देखकर बड़े प्रसन्न हुए ।। १८ ।।

**ततो देवा ददुस्तस्यै स्वानि स्वान्यायुधानि च ।**
**ऊचुर्जयजयेत्युच्चैर्जयन्तीं ते जयैषिणः ।। १९ ।।**

देवी के दर्शन और देवी-दर्शन से प्रसन्न होने के बाद सभी देवों ने अपने-अपने आयुध उस देवी को समर्पित किये और असुर-विजय की अभिलाषा से उस जयन्ती सर्वमङ्गला का जयजयकार किया ।। १९ ।।

**शूलं शूलाद्विनिष्कृष्य ददौ तस्यै पिनाकधृक् ।**
**चक्रं च दत्तवान् कृष्णः समुत्पाद्य स्वचक्रतः ।। २० ।।**

उस देवी को पिनाकी शिव ने अपने त्रिशूल से त्रिशूल निकाल कर दिया और चक्रधर कृष्ण ने अपने सुदर्शनचक्र से सुदर्शनचक्र निकाल कर अर्पित किया ।। २० ।।

**शङ्खञ्च वरुणः शक्तिं ददौ तस्यै हुताशनः ।**
**मारुतो दत्तवांश्चापं बाणपूर्णे तथेषुधी ।। २१ ।।**

वरुण ने उस देवी को शङ्ख दिया, अग्नि ने उस देवी को शक्ति नामक आयुध दिया और वायु ने उस देवी को चाप और बाणों से परिपूर्ण तूणीर दिये ।। २१ ।।

वज्रमिन्द्रः समुत्पाद्य कुलिशादमराधिपः ।
ददौ तस्यै सहस्राक्षो घण्टामैरावताद् गजात् ।। २२ ।।

देवाधिराज सहस्राक्ष इन्द्र ने उस देवी को अपने वज्र से वज्र खींच कर दिया और अपने गजराज ऐरावत के विशाल घण्टे से घण्टा निकालकर दिया ॥ २२ ॥

कालदण्डाद्यमो दण्डं पाशं चाम्बुपतिर्ददौ ।
प्रजापतिश्चाक्षमालां ददौ ब्रह्मा कमण्डलुम् ।। २३ ।।

यमराज ने, उस देवी को, अपने कालदण्ड से निकाला गया कालदण्ड दिया, वरुण देव ने उस देवी को अपने पाश से पाश निकाल कर दिया और प्रजापति ब्रह्मा ने उस देवी को अपनी अक्षमाला से निकाली गयी अक्षमाला दी और कमण्डलु से निकाला गया कमण्डलु दिया ॥ २३ ॥

समस्तरोमकूपेषु निजरश्मीन् दिवाकरः ।
कालश्च दत्तवान् खड्गं तस्याश्चर्म्म च निर्म्मलम् ।। २४ ।।

सूर्य ने उस देवी के शरीर के रोमकूपों में अपनी रश्मिमालाएँ भर दीं और यम ने उस देवी को निर्मल खड्ग तथा निर्मल ढाल का समर्पण किया ॥ २४ ॥

क्षीरोदश्चामलं हारमजरे च तथाम्बरे ।
चूडामणिं तथा दिव्यं कुण्डले कटकानि च ।। २५ ।।
अर्द्धचन्द्रं तथा शुभ्रं केयूरान् सर्व्वबाहुषु ।
नूपुरौ विमलौ तद्वद् ग्रैवेयकमनुत्तमम् ।
अङ्गुलीयकरत्नानि समस्तास्वङ्गुलीषु च ।। २६ ।।
विश्वकर्म्मा ददौ तस्यै परशुञ्चातिनिर्म्मलम् ।
अस्त्राण्यनेकरूपाणि तथाभेद्यं च दंशनम् ।। २७ ।।

क्षीरसागर ने उस देवी को निर्मल मौक्तिक हार तथा दिव्य नवीन वस्त्र-युगल समर्पित किया । विश्वकर्मा ने दिव्य चूडामणि, कर्ण-कुण्डल, वलय, शुभ्र अर्द्धचन्द्र, आठों भुजाओं के लिये बाजूबंद, पैरों के लिये सुन्दर नूपुर, अत्युत्तम कण्ठाभरण, सभी अंगुलियों के लिये बहुमूल्य अंगुलीयक, अत्यन्त विमल परशु, नाना प्रकार के अस्त्र और अभेद्य कवच—ये सभी वस्तुएँ उस देवी को अर्पित कीं ॥ २५-२७ ॥

**अम्लानपङ्कजां मालां शिरस्युरसि चापराम् ।**
**अददज्जलधिस्तस्यै पङ्कजं चातिशोभनम् ।। २८ ।।**

समुद्र ने उस देवी को शिरोभूषणरूप अम्लान कमलों का शिरोमाल्य और कण्ठालङ्काररूप अम्लान कमलों का प्रालम्ब प्रदान किया और साथ ही साथ एक अतिसुन्दर कमल भी दिया ॥ २८ ॥

**हिमवान् वाहनं सिंहं रत्नानि विविधानि च ।**
**ददावशून्यं सुरया पानपात्रं धनाधिपः ।। २९ ।।**

हिमालय ने उस देवी को वाहन के रूप में सिंह दिया और साथ ही साथ नाना प्रकार के रत्न भी दिये। इसी प्रकार कुबेर ने उस देवी को सुरा से सदापूर्ण पानपात्र दिया ॥ २९ ॥

**शेषश्च सर्व्वनागेशो महामणिविभूषितम् ।**
**नागहारं ददौ तस्यै धत्ते यः पृथिवीमिमाम् ।। ३० ।।**

समस्त नागों के अधीश्वर और पृथिवी को अपने फणामण्डल पर धारण करने वाले शेषनाग ने उस देवी को महामणिजटित नागहार दिया ॥ ३० ॥

**अन्यैरपि सुरैर्देवी भूषणैरायुधैस्तथा ।**
**सम्मानिता ननादोच्चैः साट्टहासं मुहुर्मुहुः ।। ३१ ।।**

इनके अतिरिक्त अन्यान्य देवों ने आभूषणों और आयुधों के समर्पण से उस देवी का संमान किया और तब वह देवी उच्च स्वर में अट्टहास करती हुई रह-रहकर सिंहनाद करने लगी ॥ ३१ ॥

**तस्या नादेन घोरेण कृत्स्नमापूरितं नभः ।**
**अमायतातिमहता प्रतिशब्दो महानभूत् ।। ३२ ।।**

उस देवी के भयङ्कर सिंहनाद से समस्त व्योममण्डल ऐसा व्याप्त हो गया मानों वह सिमट कर उस निनाद के भीतर समा गया हो और तब उस महा निनाद की प्रतिध्वनि सर्वत्र गूंजने लगी ॥ ३२ ॥

**चुक्षुभुः सकला लोकाः समुद्राश्च चकम्पिरे ।**
**चचाल वसुधा चेलुः सकलाश्च महीधराः ॥ ३३ ॥**

उस प्रतिध्वनि से समस्त लोक व्याकुल हो उठे, सभी समुद्र कम्पित हो गये, पृथिवी भूकम्प से डगमगाने लगी और सभी पर्वत हिलने लगे ॥ ३३ ॥

**जयेति देवाश्च मुदा तामूचुः सिंहवाहिनीम् ।**
**तुष्टुवुर्मुनयश्चैनां भक्तिनम्रात्ममूर्त्तयः ॥ ३४ ॥**

ऐसा होते ही देववृन्द आनन्द-मग्न होकर सिंहवाहिनी उस देवी का जय-जयकार करने लगे और भक्तिभाव से नतमस्तक मुनिजन उसका स्तवन करने लगे ॥ ३४ ॥

**दृष्ट्वा समस्तं संक्षुब्धं त्रैलोक्यममरारयः ।**
**सन्नद्धाखिलसैन्यास्ते समुत्तस्थुरुदायुधाः ॥ ३५ ॥**

इस प्रकार समस्त त्रैलोक्य को संक्षुब्ध देखकर देवों के शत्रु दानव अपने समस्त सैन्यबल से सन्नद्ध अपने हाथों में पकड़े आयुध ऊपर उठाये उठ खड़े हुए ॥ ३५ ॥

**आः किमेतदिति क्रोधादाभाष्य महिषासुरः ।**
**अभ्यधावत तं शब्दमशेषैरसुरैर्वृतः ॥ ३६ ॥**

'अरे यह सब क्या है ?' ऐसा क्रोध में चिल्लाता हुआ महिषासुर अपने समस्त असुरसैन्य के साथ उस ओर दौड़ पड़ा, जिधर से सिंहनाद की ध्वनि आ रही थी ॥ ३७ ॥

**स ददर्श ततो देवीं व्याप्तलोकत्रयां त्विषा ।**
**पादाक्रान्त्या नतभुवं किरीटोल्लिखिताम्बराम् ॥ ३७ ॥**
**क्षोभिताशेषपातालां धनुर्ज्यानिःस्वनेन ताम् ।**
**दिशो भुजसहस्रेण समन्ताद् व्याप्य संस्थिताम् ॥ ३८ ॥**

तब इस महिषासुर ने उस देवी को देखा, जिसके तेज की दीप्ति समस्तलोक में व्याप्त हो रही थी, जिसके चरण-संचरण से पृथिवी पाताल में धंस रही थी, जिसके किरीट के अग्रभाग से व्योममण्डल में खरोंच पड़ रही थी, जिसके धनुष को प्रत्यञ्चा

की टंकार से समस्त पाताल में खलबली मच रही थी और जो अपनी सहस्रों भुजाओं को सर्वत्र दिग्-दिगन्त में फैलाये, पैर जमाये खड़ी थी ॥ ३७–३८ ॥

ततः प्रववृते युद्धं तया देव्या सुरद्विषाम् ।
शस्त्रास्त्रैर्बहुधा मुक्तैरादीपितदिगन्तरम् ॥ ३९ ॥

तत्काल देवशत्रु दानवों का उस देवी के साथ युद्ध छिड़ गया, जिसमें चलाये गये शस्त्रों और अस्त्रों से चारों दिशाएँ प्रज्वलित-सी हो गयीं ॥ ३९ ॥

महिषासुरसेनानीश्चिक्षुराख्यो महासुरः ।
युयुधे चामरश्चान्यैश्चतुरङ्गबलान्वितः ॥ ४० ॥

महिषासुर के सेनापति चिक्षुर नामक महादानव और चतुरङ्गिणी सेना के साथ एक दूसरे सेनानायक चामर ने युद्ध प्रारम्भ कर दिया ॥ ४० ॥

रथानामयुतैः षड्भिरुदग्राख्यो महासुरः ।
अयुध्यतायुतानाञ्च सहस्रेण महाहनुः ॥ ४१ ॥

उदग्र नाम का महादानव साठ हजार रथों के साथ और महाहनु नामक असुर एक करोड़ रथारोहियों के साथ देवी से युद्ध करने लगे ॥ ४१ ॥

पञ्चाशद्भिश्च नियुतैरसिलोमा महासुरः ।
अयुतानां शतैः षड्भिर्बाष्कलो युयुधे रणे ॥ ४२ ॥

असिलोमा नामक महासुर पांच करोड़ रथारोही असुरों के साथ और वाष्कल नामक महासुर साठ लाख असुर सैनिकों के साथ देवी से संग्राम में भिड़ गये ॥ ४२ ॥

गजवाजिसहस्रौघैरनेकैरुग्रदर्शनः ।
वृतो रथानां कोटचा च युद्धे तस्मिन्नयुध्यत ॥ ४३ ॥

उग्रदर्शन नाम के महासुर ने कई हजार गजसेना और अश्वसेना तथा करोड़ों रथारोही सैनिकों के साथ रणभूमि में देवी से लड़ाई प्रारम्भ कर दी ॥ ४३ ॥

बिडालाक्षोऽयुतानाञ्च पञ्चाशद्भिरथायुतैः ।
युयुधे संयुगे तत्र रथानां परिवारितः ।। ४४ ।।

बिडाल नामक महादैत्य ने युद्धभूमि में पांच लाख रथों को लेकर देवी पर चढ़ायी कर दी ॥ ४४ ॥

वृतः कालो रथानाञ्च रणे पञ्चाशतायुतैः ।
युयुधे संयुगे तत्र तावद्भिः परिवारितः ।। ४५ ।।

काल नाम के महादैत्य ने पांच लाख रथारूढ़ दैत्य सैनिकों और उतने ही गजारोही और अश्वारोही दैंत्यों के साथ देवी से लोहा लिया ॥ ४५ ॥

अन्ये च तत्रायुतशो रथनागहयैर्वृताः ।
युयुधुः संयुगे देव्या सह तत्र महासुराः ।। ४६ ।।

इन चिक्षुर प्रभृति असुरों के अतिरिक्त अनेक अन्य बड़े-बड़े असुर असंख्य रथारोही, गजारोही और अश्वारोही सैनिकों के साथ देवी से लड़ने लगे ॥ ४६ ॥

कोटिकोटिसहस्रैस्तु रथानां दन्तिनां तथा ।
हयानाञ्च वृतो युद्धे तत्राभून्महिषासुरः ।। ४७ ।।

उस समय युद्धक्षेत्र में महिषासुर असुर सेना के कोटिकोटिसहस्र (असंख्य) रथों, हाथियों, घोड़ों और पैदल सैनिकों से घिरा सर्वतः सुरक्षित होकर लड़ने लगा ॥ ४७ ॥

तोमरैर्भिन्दिपालैश्च शक्तिभिर्मुसलैस्तथा ।
युयुधुः संयुगे देव्या खड्गैः परशुपट्टिशैः ।। ४८ ।।

युद्धक्षेत्र में सभी महासुर तोमर, भिन्दिपाल, शक्ति, मुसल, खड्ग, परशु और पट्टिश प्रभृति अस्त्र-शस्त्रों के साथ देवी से युद्ध करने में लग गये ॥ ४८ ॥

केचिच्च चिक्षिपुः शक्तीः केचित् पाशांस्तथापरे ।
देवीं खड्गप्रहारैस्तु ते तां हन्तुं प्रचक्रमुः ।। ४९ ।।

उनमें कुछ महासुर देवी को मारने के लिए 'शक्ति' अस्त्र चला रहे थे, कुछ 'पाश' अस्त्र का प्रक्षेप कर रहे थे और कुछ खड्ग से प्रहार कर रहे थे ॥ ४९ ॥

सापि देवी ततस्तानि शस्त्राण्यस्त्राणि चण्डिका ।
लीलयैव प्रचिच्छेद निजशस्त्रास्त्रवर्षिणी ।। ५० ।।

वह देवी चण्डिका भी उन महासुरों द्वारा प्रक्षिप्त शस्त्रों को, अपने शस्त्रों और अस्त्रों की वर्षा से, बिना किसी आयास-प्रयास के, छिन्न-भिन्न कर रही थी ॥ ५० ॥

अनायस्ताननना देवी स्तूयमाना सुरर्षिभिः ।
मुमोचासुरदेहेषु शस्त्राण्यस्त्राणि चेश्वरी ।। ५१ ।।

महैश्वर्यमयी और इसीलिए अम्लानमुखी वह देवी, जिसके विजय से देववृन्द और ऋषिगण उसकी स्तुति कर रहे थे, असुरों के शरीरों पर अपने शस्त्रों की वर्षा कर रही थी ॥ ५१ ॥

सोऽपि क्रुद्धो धुतसटो देव्या वाहनकेशरी ।
चचारासुरसैन्येषु वनेष्विव हुताशनः ।। ५२ ।।

देवी का वह वाहन सिंह भी अपने केशकलाप हिला-हिलाकर असुर-सैन्य में इस प्रकार स्वच्छन्द विचरण करते हुए असुर-संहार कर रहा था, जिस प्रकार जंगल की आग बिना किसी रोक-टोक के, धधकती हुई जंगल में सब ओर छा रही हो ॥ ५२ ॥

निश्वासान्मुमुचे यांश्च युध्यमाना रणेऽम्बिका ।
त एव सद्यः सम्भूता गणाः शतसहस्रशः ।। ५३ ।।

संग्राम भूमि में युद्ध में लगी देवी के मुख से जो निःश्वास निकल रहे थे, वे हजारों-हजार चण्डी-गण के रूप में परिणत होकर युद्ध कर रहे थे ॥ ५३ ॥

युयुधुस्ते परशुभिर्भिन्दिपालासिपट्टिशैः ।
नाशयन्तोऽसुरगणान् देवीशक्त्युपबृंहिताः ।। ५४ ।।

देवी के निःश्वास से समुद्भूत वे योद्धागण, देवी के द्वारा उत्साहित किये जा रहे थे और परशु, भिन्दिपाल, खड्ग और पट्टिश प्रभृति अस्त्र-शस्त्रों से असुरों का संहार करते हुए युद्ध में लगे थे ॥ ५४ ॥

अवादयन्त पटहान् गणाः शङ्खांस्तथापरे ।
मृदङ्गांश्च तथैवान्ये तस्मिन् युद्धमहोत्सवे ।। ५५ ।।

देवी के उस युद्धरूपी महोत्सव में, देवी के गणों में कुछ तो ढोल पीट रहे थे, कुछ शंख फूंक रहे थे और कुछ मृदङ्ग पर जोर-जोर से थाप दे रहे थे ॥ ५५ ॥

ततो देवी त्रिशूलेन गदया शक्तिवृष्टिभिः ।
खड्गादिभिश्च शतशो निजघान महासुरान् ।। ५६ ।।

इसके बाद देवी ने त्रिशूल, गदा, बाणवर्षा तथा खड्गादि के निरन्तर प्रहार से सैकड़ों महादानवों को मौत के घाट उतार दिया ॥ ५६ ॥

पातयामास चैवान्यान् घण्टास्वनविमोहितान् ।
असुरान् भुवि पाशेन बद्ध्वा चान्यानकर्षयत् ।। ५७ ।।

अनेनानेक असुरों को, जो घण्टानिर्घोष से मूर्छित हो रहे थे, देवी ने अपने पाश में बांधकर भू तल पर पटक दिया और बहुत से अन्य असुरों को उसी से बांधकर घसीटने लगी ॥ ५७ ॥

केचिद् द्विधा कृतास्तीक्ष्णैः खड्गपातैस्तथापरे ।
विपोथिता निपातेन गदया भुवि शेरते ।। ५८ ।।

कुछ असुरगण तेज़ तलवार की मार से दो टुकड़े कर दिए गये और कुछ गदा के आघात पर आघात से मारे ज़ाकर भूतल पर मरकर सो गये ॥ ५८ ॥

वेमुश्च केचिद्रुधिरं मुसलेन भृशं हताः ।
केचिन्निपातिता भूमौ भिन्नाः शूलेन वक्षसि ।। ५९ ।।

कुछ मुसल की मार खाकर मुंह से खून उगलने लगे और कुछ, जिनके वक्षःस्थल त्रिशूल के प्रहार से छलनी हो गये थे, नोचे जमोन पर गिर पड़े ॥ ५९ ॥

निरन्तराः शरौघेण कृताः केचिद्रणाजिरे ।
शैलानुकारिणः प्राणान् मुमचुस्त्रिदशार्दनाः ।। ६० ।।

पर्वत के समान विशालकाय कुछ देवशत्रु दानवों के प्राण पखेरू, रणाङ्गण मे ही, देवी की अनवरत बाणवर्षा से उड़ गये ॥ ६० ॥

केषाञ्चिद्बाहवश्छिन्नाश्छिन्नग्रीवास्तथापरे ।
शिरांसि पेतुरन्येषामन्ये मध्ये विदारिताः ।। ६१ ।।

देवी के द्वारा काटे गये अनेक असुरों के हाथ जमीन पर गिर पड़े, अनेक की काटी गयी गर्दनें नोचे लुढ़क गयीं, अनेक के काटे गए सिर नीचे लोटने लगे और अनेक के दो टुकड़ों में कटे शरीर भूशायी हो गये ॥ ६१ ॥

विच्छिन्नजङ्घास्त्वपरे पेतुरुर्व्यां महासुराः ।
एकबाह्वक्षिचरणाः केचिद्देव्या द्विधा कृताः ॥ ६२ ॥

दूसरे महासुर, जिनकी जांघे देवी ने काट दी थीं, पृथिवी पर लोट-पोट करने लगे और कई महासुर, जिनकी एक आँख फोड़ दी गयी थी, एक बाँह कटी पड़ी थी और एक पैर नहीं बचा था, देवी के द्वारा दो टुकड़े कर दिये गये ॥ ६२ ॥

छिन्नेऽपि चान्ये शिरसि पतिताः पुनरुत्थिताः ।
कबन्धा युयुधुर्देव्या गृहीतपरमायुधाः ॥ ६३ ॥

कई एक दानव, जो सिरकटे नीचे पड़े थे, फिर उठ खड़े हुए और उनके धड़ भयंकर आयुधों के साथ देवी से लड़ने लगे ॥ ६३ ॥

ननृतुश्चापरे तत्र युद्धे तूर्य्यलयाश्रिताः ।
कबन्धाश्छिन्नशिरसः खड्ग-शक्त्यृष्टिपाणयः ॥ ६४ ॥

कई सिर कटे दैत्यों के धड़, मानों वीररसाविष्ट होकर, संग्राम भूमि में ही, चतुर्विध वाद्यों के लय-तालपर खड्ग, शक्ति और दुधारी तलवार हाथों में लिये नृत्य करने लगे ॥ ६४ ॥

तिष्ठ तिष्ठेति भाषन्तो देवीमन्ये महासुराः ।
रुधिरौघविलुप्ताङ्गाः संग्रामे लोमहर्षणे ॥ ६५ ॥

रोंगटे खड़ा करानेवाले उस भीषण युद्ध में, अनेक महादानव, जिनके शरीर खून से लथपथ हो रहे थे, देवी को 'ठहर जा, ठहर जा' कह कर मानों ललकारने लगे ॥ ६५ ॥

पातितै रथनागाश्वैरसुरैश्च वसुन्धरा ।
अगम्या साऽभवत् तत्र यत्राभूत् स महारणः ॥ ६६ ॥

वह समस्त पृथिवी, जहाँ संग्राम छिड़ा था, नीचे मारे-गिराये रथों और हाथियों और घोड़ों के कारण ऐसी हो गयी, जिस पर चलना असम्भव था ॥ ६६ ॥

शोणितौघा महानद्यः सद्यस्तत्र विसुस्रुवुः ।
मध्ये चासुरसैन्यस्य वारणासुरवाजिनाम् ॥ ६७ ॥

उस महासमर में असुरसैन्य के बीच, हाथियों, असुरसैनिकों और घोड़ों के खून की महानदियाँ बहने लगीं ॥ ६७ ॥

**क्षणेन तन्महासैन्यमसुराणां तथाम्बिका ।**
**निन्ये क्षयं यथा वह्निस्तृणदारुमहाचयम् ।। ६८ ।।**

क्षणभर में ही, देवी अम्बिका ने, दानवों की विशाल सेना को ऐसे नष्ट कर दिया, जैसे आग घास-फूस और लकड़ी के ढेर को नष्ट कर दे ॥ ६८ ॥

**स च सिंहो महानादमुत्सृजन् धुतकेसरः ।**
**शरीरेभ्योऽमरारीणामसूनिव विचिन्वति ।। ६९ ।।**

देवी का वाहन वह सिंह अपने केसरकलाप हिला-हिलाकर भयङ्कर गर्जन-तर्जन करता हुआ देवशत्रु दानवों के प्राण मानों उनके शरीरों से चुन-चुन कर बाहर निकालने लगा ॥ ६९ ॥

**देव्या गणैश्च तैस्तत्र कृतं युद्धं तथाऽसुरैः ।**
**यथैषां तुतुषुर्देवाः पुष्पवृष्टिमुचो दिवि ।। ७० ।।**

देवी के उच्छ्वास से उत्पन्न देवी के गण युद्धभूमि में महादानवों से लड़ने लगे, जिन्हें देख-देखकर देवगण प्रसन्न होने लगे और आकाश से उन पर पुष्पवृष्टि करने लगे ॥ ७० ॥

**॥ इति श्रीमार्कण्डेयमहापुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये महिषासुरवधो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥**

॥ मार्कण्डेयमहापुराण के सावर्णिक मन्वन्तर-वर्णन से संबद्ध देवीमाहात्म्य-वर्णन में 'महिषासुर की सेना का वध' नामक दूसरा अध्याय समाप्त ॥

# तृतीयोऽध्यायः

ऋषिरुवाच—

ऋषि सुमेधा ने आगे की कथा सुनायी—

निहन्यमानं तत्सैन्यमवलोक्य महासुरः ।
सेनानीश्चिक्षुरः कोपाद्ययौ योद्धुमथाम्बिकाम् ।। १ ।।

महिषासुर के सेनानायक महादानव चिक्षुर ने जब देवी के द्वारा दानवी सेनाओं का संहार होते देखा, तब क्रोध से तमतमाये हुए वह देवी अम्बिका से युद्ध करने के लिए चल पड़ा ।। १ ।।

स देवीं शरवर्षेण ववर्ष समरेऽसुरः ।
यथा मेरुगिरेः श्रृङ्गं तोयवर्षेण तोयदः ।। २ ।।

वह महासुर देवी पर बाणों की ऐसी वर्षा करने लगा, जैसो सुमेरुपर्वत के शिखर पर मेघ जल की वर्षा करते हों ।। २ ।।

तस्य च्छित्त्वा ततो देवी लीलयैव शरोत्करान् ।
जघान तुरगान् बाणैर्यन्तारं चैव वाजिनाम् ।। ३ ।।

देवी भी उस महासुर के बाणों को अपने बाणों से, बिना किसी आयास-प्रयास के, छिन्न-भिन्न करने लगीं और उन्होंने उसके रथ के घोड़ों और सारथी को मार डाला ।। ३ ।।

चिच्छेद च धनुः सद्यो ध्वजं चातिसमुच्छ्रितम् ।
विव्याध चैव गात्रेषु छिन्नधन्वानमाशुगैः ।। ४ ।।

साथ ही साथ देवी ने उस महादानव के धनुष और रथ पर लगे ऊँचे ध्वज को काट दिया और जब उसका धनुष टूट गया, तब उसके अंग-प्रत्यङ्ग को अपने बाणों से बींध दिया ।। ४ ।।

स च्छिन्नधन्वा विरथो हताश्वो हतसारथिः ।
अभ्यधावत तां देवीं खड्ग-चर्म्मधरोऽसुरः ॥ ५ ॥

वह असुर सेनापति चिक्षुर भी, जिसका धनुष टूट गया था, जिसका रथ नष्ट हो गया था, जिसके घोड़े मर गये थे और जिसका सारथी मर चुका था, ढाल और तलवार लेकर देवी पर आक्रमण करने के लिए दौड़ पड़ा ॥ ५ ॥

सिंहमाहत्य खड्गेन तीक्ष्णधारेण मूर्द्धनि ।
आजघान भुजे सव्ये देवीमप्यतिवेगवान् ॥ ६ ॥

उसने तेज़ धारवाली तलवार से देवी-वाहन सिंह पर प्रहार किया और बड़ी फुर्ती के साथ देवी की बांयीं भुजा पर चोट पहुँचायी ॥ ६ ॥

तस्याः खड्गो भुजं प्राप्य पफाल नृपनन्दन ।
ततो जग्राह शूलं स कोपादरुणलोचनः ॥ ७ ॥

महाराज ! उसकी तलवार देवी की बांह पर पड़ते ही टुकड़े-टुकड़े हो गयी और तब उस असुर ने क्रोध से आँखें लाल किये अपने हाथ में शूल पकड़ा ॥ ७ ॥

चिक्षेप च ततस्तत्तु भद्रकाल्यां महासुरः ।
जाज्वल्यमानं तेजोभी रविबिम्बमिवाम्बरात् ॥ ८ ॥

उस महादानव ने उस त्रिशूल को, जो व्योममण्डल को देदीप्यमान करनेवाले सूर्यमण्डल की भाँति तेज ज्वाला से प्रज्वलित था, देवी पर फेंका ॥ ८ ॥

दृष्ट्वा तदापतच्छूलं देवी शूलममुञ्चत ।
तच्छूलं शतधा तेन नीतं स च महासुरः ॥ ९ ॥

उस त्रिशूल को अपनी ओर आते देखकर देवी ने अपना त्रिशूल चलाया, जिससे उस महासुर और उसके त्रिशूल—दोनों के सैकड़ों टुकड़े हो गये ॥ ९ ॥

हते तस्मिन् महावीर्य्ये महिषस्य चमूपतौ ।
आजगाम गजारूढश्चामरस्त्रिदशार्द्दनः ॥ १० ॥

जब महिषासुर का वह महावीर सेनापति मर गया, तब देवों का उत्पीडक दूसरा चामर नाम का सेनापति हाथी पर सवार होकर वहाँ आ पहुँचा ॥ १० ॥

सोऽपि शक्तिं मुमोचाथ देव्यास्तामम्बिका द्रुतम् ।
हुंकाराभिहतां भूमौ पातयामास निष्प्रभाम् ।। ११ ।।

उसने देवी पर शक्ति अस्त्र चलाया, किन्तु देवी ने तत्काल अपने हुंकार से ही उसे बेकार बना कर नीचे गिरा दिया ॥ ११ ॥

भग्नां शक्तिं निपतितां दृष्ट्वा क्रोधसमन्वितः ।
चिक्षेप चामरः शूलं बाणैस्तदपि साच्छिनत् ।। १२ ।।

अपने शक्ति अस्त्र को नष्ट होते देख कर चामर क्रोधाकुल हो उठा और उसने त्रिशूल का प्रहार किया, जिसे देवी ने अपने बाणों से टुकड़े-टुकड़े काट दिया ॥ १२ ॥

ततः सिंहः समुत्पत्य गजकुम्भान्तरे स्थितः ।
बाहुयुद्धेन युयुधे तेनोच्चैस्त्रिदशारिणा ।। १३ ।।

उसके बाद देवी का वाहन सिंह उछल कर उसके हाथी के मस्तक पर चढ़ बैठा और उसने अपने हाथों से उस देवशत्रु दानव के साथ बड़े जोर से लड़ाई शुरू कर दी ॥ १३ ॥

युध्यमानौ ततस्तौ तु तस्मान्नागान्महीं गतौ ।
युयुधातेऽतिसंरब्धौ प्रहारैरतिदारुणैः ।। १४ ।।

वह दानव और वह देवीवाहन सिंह—दोनों लड़ते-भिड़ते हाथी के मस्तक से नीचे आ गिरे; किन्तु तब-तक अत्यधिक क्रोध में तमतमाये वे दोनों एक दूसरे पर अत्यन्त भयङ्कर प्रहार करने लगे ॥ १४ ॥

ततो वेगात्खमुत्पत्य निपत्य च मृगारिणा ।
करप्रहारेण शिरश्चामरस्य पृथक्कृतम् ।। १५ ।।

उसके बाद देवीवाहन सिंह बड़े वेग से ऊपर उछला और बड़े वेग से नीचे कूद कर उसने अपने पंजों से चामर का सिर धड़ से अलग कर दिया ॥ १५ ॥

उदग्रश्च रणे देव्या शिलावृक्षादिभिर्हतः ।
दन्तमुष्टितलैश्चैव करालश्च निपातितः ।। १६ ।।

इसी बीच, रणभूमि में खड़े उदग्रनामक असुर को देवी ने पत्थर, पेड़ और बाण आदि अस्त्रों से मार डाला और कराल नामक असुर को हाथीदांत की मूँठवाली कटार के प्रहारों से मार गिराया ॥ १६ ॥

देवी क्रुद्धा गदापातैश्चूर्णयामास चोद्धतम् ।
वाष्कलं भिन्दिपालेन बाणैस्ताम्रं तथान्धकम् ।। १७ ।।

देवी ऐसी क्रुद्ध हुई कि उसने गदा के आघात से उद्धत नामक असुर को चूर्ण कर दिया और भिन्दिपाल अर्थात् लोहे से मढ़ी लाठी फेंककर वाष्कल नामक असुर के और बाणों की बौछार से ताम्र और अंधक नामक असुरों के प्राणपखेरू उड़ा दिये ॥ १७ ॥

उग्रास्यमुग्रवीर्य्यंश्च तथैव च महाहनुम् ।
त्रिनेत्रा च त्रिशूलेन जघान परमेश्वरी ।। १८ ।।

त्रिनयना परमेश्वरी देवी ने उग्रास्य, उग्रवीर्य और महाहनु नाम के तीन असुर-नायकों को त्रिशूल से मार डाला ॥ १८ ॥

बिडालस्यासिना कायात्पातयामास वै शिरः ।
दुर्द्धरं दुर्म्मुखं चोभौ शरैर्निन्ये यमक्षयम् ।
कालं च कालदण्डेन कालरात्रिरपातयत् ।। १९ ।।

साथ ही साथ उस देवी ने बिडाल नाम के असुर की देह तलवार से काटकर नीचे गिरा दी। बाणों के प्रहार से दुर्धर और दुर्मुख नाम के दानवों को मृत्युलोक में भेज दिया और काल नाम के महासुर को उस कालरात्रि देवी ने अपने कालदण्ड से सर्वनाश में मिला दिया ॥ १९ ॥

उग्रदर्शनमत्युग्रैः खड्गपातैरताडयत् ।
असिनैवासिलोमानमच्छिदत् सा रणोत्सवे ।
गणैः सिंहेन देव्या च जयक्ष्वेडाकृतोत्सवैः ।। २० ।।

रणोत्सव में आनन्दमग्न उस देवी ने उग्रदर्शन नाम के असुर पर अत्यन्त प्रचण्ड खड्गाघात किया। तलवार के प्रहार से असिलोमा नामक असुर के टुकड़े-टुकड़े कर दिये और रणोत्सव मनानेवाले अपने गणों और अपने वाहन सिंह के साथ वह अपनी विजय का सिंहनाद करने लगी ॥ २० ॥

एवं संक्षीयमाणे तु स्वसैन्ये महिषासुरः ।
माहिषेण स्वरूपेण त्रासयामास तान् गणान् ।। २१ ।।

जब महिषासुर ने अपनी सेनाओं को इस प्रकार नाश में मिलते देखा, तब उसने अपने महिष-स्वरूप को धारण कर लिया और देवी के गणों को डराना-धमकाना प्रारम्भ कर दिया ॥ २१ ॥

कांश्चित्तुण्डप्रहारेण खुरक्षेपैस्तथापरान् ।
लाङ्गूलताडितांश्चान्यान् शृङ्गाभ्याञ्च विदारितान् ।। २२ ।।
वेगेन कांश्चिदपरान् नादेन भ्रमणेन च ।
निश्वासपवनेनान्यान् पातयामास भूतले ।। २३ ।।

उसने देवी के गणों में से कुछ को अपने मुंह के प्रहार से, कुछ को अपने खुरों की चोट से, कुछ को अपनी पूछ की फटकार से, कुछ को अपनी सींगों के आघात से, कुछ को अपने प्रबल गतिवेग से, कुछ को अपने हुंकार से, कुछ को अपने चतुर्दिक् भ्रमण की भयंकरता से और कुछ को अपनी फुफुकार से भूतल पर पटक दिया ।। २२–२३ ।।

निपात्य प्रमथानीकमभ्यधावत सोऽसुरः ।
सिंहं हन्तुं महादेव्याः कोपं चक्रे ततोऽम्बिका ।। २४ ।।

उसके बाद वह महासुर देवी के गणों को पटक-पटक कर उस देवी के वाहन सिंह को मार डालने के लिए दौड़ पड़ा और यह सब देखकर देवी अम्बिका क्रोधावेश में आ गयीं ।। २४ ।।

सोऽपि कोपान्महावीर्य्यः खुरक्षुण्णमहीतलः ।
शृङ्गाभ्यां पर्व्वतानुच्चैश्चिक्षेप च ननाद च ।। २५ ।।

महिषासुर भी महावीर था और क्रोध में आकर उसने अपने खुरों से धरती रौंद डाली, अपनी सींगों से पर्वत शिखरों को तोड़-फोड़कर ऊपर फेंक दिया और तब वह भीषण गलगर्जन करने लगा ।। २५ ।।

वेगभ्रमणविक्षुण्णा मही तस्य व्यशीर्य्यत ।
लाङ्गूलेनाहतश्चाब्धिः प्लावयामास सर्व्वतः ।। २६ ।।

महिषासुर के महावेग से दौड़ने से रौंदी जाकर पृथिवी की धज्जियाँ उड़ गयीं और उसकी पूँछ की फटकार की मार खाकर समुद्र के प्रशान्त जल में चारों ओर उंथल-पुथल मच गयी ।। २६ ।।

धुतशृङ्गविभिन्नाश्च खण्डं खण्डं ययुर्घनाः ।
श्वासानिलास्ताः शतशो निपेतुर्नभसोऽचलाः ।। २७ ।।

उसकी सींगों की झटकार से मेघमण्डल टुकड़े-टुकड़े में बिखर गया और उसकी श्वासवायु के वेग से दूर फेंके गये सैकड़ों पर्वत-शिखर नीचे गिरकर चकनाचूर हो गये ।। २७ ।।

इति क्रोधसमाध्मातमापतन्तं महासुरम् ।
दृष्ट्वा सा चण्डिका कोपं तद्वधाय तदाकरोत् ।। २८ ।।

जब देवी चण्डिका ने क्रोध की आग में जलते महादानव महिषासुर को अपनी ओर दौड़ते देखा, तब वह उसका वध करने के लिए क्रुद्ध हो उठी ॥ २८ ॥

सा क्षिप्त्वा तस्य वै पाशं तं बबन्ध महासुरम् ।
तत्याज माहिषं रूपं सोऽपि बद्धो महामृधे ।। २९ ।।
ततः सिंहोऽभवत् सद्यो यावत्तस्याम्बिका शिरः ।
छिनत्ति तावत्पुरुषः खड्गपाणिरदृश्यत ।। ३० ।।
तत एवाशु पुरुषं देवी चिच्छेद सायकैः ।
तं खड्गचर्म्मणा सार्द्धं ततः सोऽभून्महागजः ।। ३१ ।।
करेण च महासिंहं तं चकर्ष जगर्ज च ।
कर्षतस्तु करं देवी खड्गेन निरकृन्तत ।। ३२ ।।
ततो महासुरो भूयो माहिषं वपुरास्थितः ।
तथैव क्षोभयामास त्रैलोक्यं सचराचरम् ।। ३३ ।।

उन्होंने तत्काल वरुण से मिले पाश को उस पर फेंका और उससे उस महासुर को जकड़ दिया। उस महासमर में देवो के पाशास्त्र में बँधे उस महिषासुर ने भी महिषरूप छोड़ दिया। एक क्षण में उसने अपने को सिंहरूप में बदल लिया और जैसे ही अम्बिका देवी उसका सिर काटने को उद्यत हुईं, वैसे ही वह हाथ में खड्ग धारण किये मनुष्य के रूप में दिखायी देने लगा। तभी बड़ी शीघ्रता के साथ, देवी ने ढाल-तलवार लिये उस मानुषरूपो महिषासुर को बाणों से विक्षत कर डाला। किन्तु एक क्षण में उसने एक विशालकाय गजराज का रूप धारण कर लिया। अपनी सूँड़ से देवीवाहन महासिंह को पकड़ कर अपनी ओर खींचनें लगा और घोर गर्जन करने लगा। किन्तु जैसे ही उसने सिंह को सूंड़ से पकड़कर खींचना प्रारम्भ किया, वैसे ही देवी ने अपनी तलवार से उसकी सूंड़ काट दी। उस महासुर ने फिर अपना रूप बदलकर महिषशरीर धारण कर लिया और समस्त चराचर जगत् में खलबली मचा दी ॥ २९-३३ ॥

ततः क्रुद्धा जगन्माता चण्डिका पानमुत्तमम् ।
पपौ पुनः पुनश्चैव जहासारुणलोचना ।। ३४ ।।

त्रैलोक्य को व्याकुल देखते ही जगन्माता चण्डिका क्रुद्ध हो गयीं और उन्होंने कई बार सुरापान (वीरपान) किया, जिससे उनकी आँखे लाल हो गयीं और वे अट्टहास करने लगीं ॥ ३४ ॥

**ननर्द चासुरः सोऽपि बलवीर्य्यमदोद्धतः ।**
**विषाणाभ्याञ्च चिक्षेप चण्डिकां प्रति भूधरान् ।। ३५ ।।**

अपने बल और अपनी वीरता के गर्व से उद्धत वह महासुर महिषासुर भी गरजने लगा और अपनी सींगों से पहाड़ों की चट्टानें उठा-उठाकर चण्डिका पर फेंकने लगा ॥ ३५ ॥

**सा च तान् प्रहितांस्तेन चूर्णयन्ती शरोत्करैः ।**
**उवाच तं मदोद्धूतमुखरागाकुलाक्षरम् ।। ३६ ।।**

देवी चण्डिका ने उसके द्वारा फेंकी गयी चट्टानों को अपने बाणों की बौछार से चूर-चूर कर दिया और सुरापान करने के कारण लाल मुँख लिये अस्पष्ट स्वर में, उससे कहा ॥ ३६ ॥

देव्युवाच—

देवी ने कहा—

**गर्ज्ज गर्ज्ज क्षणं मूढ मधु यावत्पिबाम्यहम् ।**
**मया त्वयि हतेऽत्रैव गर्ज्जिष्यन्त्याशु देवताः ।। ३७ ।।**

'अरे मूर्ख ! गरज ले, जितना गरजना हो, मुझे तब तक मधुपान कर लेने दे । उसके बाद जब तुझे क्षणभर में यहाँ मार डालूँगी, तब यहीं देवगण आनन्द के उत्सव को गर्जना करने लगेंगे ।। २७ ।।

ऋषिरुवाच—

ऋषि सुमेधा बोले—

**एवमुक्त्वा समुत्पत्य सारूढा तं महासुरम् ।**
**पादेनाक्रम्य कण्ठे च शूलेनैनमताडयत् ।। ३८ ।।**

ऐसा कहते ही देवी उछल पड़ीं और उस महासुर महिषासुर पर चढ़ बैठीं और उसके गले पर एक पैर जमा कर त्रिशूल की चोट की ॥ ३८ ॥

**ततः सोऽपि पदाक्रान्तस्तया निजमुखात्ततः ।**
**अर्द्धनिष्क्रान्त एवासीद् देव्या वीर्य्येण संवृतः ।। ३९ ।।**

देवी के पैर से आक्रान्त महिषासुर अपने मुख के साथ अपने शरीर के अर्द्धभाग को निकाल सका; किन्तु देवी के पराक्रम से स्तंभित होने के कारण जैसा का तैसा पड़ा रहा ॥ ३९ ॥

**अर्द्धनिष्क्रान्त एवासौ युध्यमानो महासुरः ।**
**तया महासिना देव्या शिरश्छित्त्वा निपातितः ।। ४० ।।**

शरीर से अर्द्धनिष्क्रान्त होने पर भी वह महासुर देवी से युद्ध करने लगा; किन्तु देवी ने अपने विशाल खड्ग से उसका सिर काट दिया और उसे जमीन पर गिरा दिया ।। ४० ।।

**एवं स महिषो नाम ससैन्यः ससुहृद्गणः ।**
**त्रैलोक्यं मोहयित्वा तु तया देव्या विनाशितः ।। ४१ ।।**

इस प्रकार जो महिषासुर, अपनी विशाल सेनाओं और अपने इष्टमित्रों के साथ तीनों लोकों को पीड़ित कर रहा था, वह उस देवी के हाथों सर्वनाश में मिला दिया गया ।। ४१ ।।

**त्रैलोक्यस्थैस्तदा भूतैर्महिषे विनिपातिते ।**
**जयेत्युक्तं ततः सर्वैः सदेवासुरमानवैः ।। ४२ ।।**

देवी के द्वारा महिषासुर के मार दिये जाने पर, तीनों लोक के प्राणी, जिनमें देवगण, दानवगण और मानवगण सभी थे, देवी की जय-जयकार करने लगे ।। ४२ ।।

**ततो हाहाकृतं सर्व्वं दैत्यसैन्यं ननाश तत् ।**
**प्रहर्षञ्च परं जग्मुः सकला देवतागणाः ।। ४३ ।।**

इस प्रकार महिषासुर-मर्दन के बाद, जो भी दानवी सेना बच रही थी, उसमें हाहाकार मच गया और वह नष्ट हो गयी । उसके बाद समस्त देववृन्द प्रसन्नता से भर उठा ।। ४३ ।।

**तुष्टुवुस्तां सुरा देवीं सह दिव्यैर्महर्षिभिः ।**
**जगुर्गन्धर्व्वपतयो ननृतुश्चाप्सरोगणाः ।। ४४ ।।**

साथ ही साथ देवों ने दिव्यलोकवासी महर्षियों के साथ देवी का स्तवन किया । इसके अतिरिक्त गन्धर्वगण ने देवी की अलौकिक वीरता की गाथाएँ गायीं और देवाङ्गनाओं ने देवी के संमान में नृत्य के आयोजन किये ।। ४४ ।।

**इति श्रीमार्कंडेयमहापुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये**
**महिषासुरवधो नाम तृतीयोऽध्यायः ।।**

मार्कण्डेयपुराण के सावर्णिक मन्वन्तरवर्णन से सम्बद्ध देवीमाहात्म्य-संकीर्तन के प्रसङ्ग में महिषासुरवध नामक तृतीय अध्याय समाप्त हुआ ।।

## चतुर्थोऽध्यायः

**ऋषिरुवाच—**

ऋषि सुमेधा ने आगे कहा—

**ततः सुरगणाः सर्वे देव्या इन्द्रपुरोगमाः ।**
**स्तुतिमारेभिरे कर्त्तुं निहते महिषासुरे ।। १ ।।**

अन्ततः महिषासुर-वध के बाद, देवराज़ इन्द्र के नेतृत्व में, समस्त देवगण देवी चण्डिका का स्तवन करने में लग गये ॥ १ ॥

**शक्रादयः सुरगणा निहतेऽतिवीर्ये**
**तस्मिन्दुरात्मनि सुरारिबले च देव्या ।**
**तां तुष्टुवुः प्रणतिनम्रशिरोधरांसा**
**वाग्भिः प्रहर्षपुलकोद्गमचारुदेहाः ।। २ ।।**

जब देवी ने अतिबलशाली महादुष्ट महिषासुर और उसके अतिबलशाली असुर-सैन्य का सर्वनाश कर दिया, तब इन्द्रप्रभृति देवगण ने, जो देवी के प्रति भक्तिभाव से अपनी गर्दन और अपने कंधे झुकाये खड़े थे और जिनके शरीर आनन्द के रोमाञ्च से अत्यन्त रमणीय दिखायी दे रहे थे, चतुर्विध वाणी में देवी की स्तुति प्रारम्भ कर दी ॥ २ ॥

**देवा ऊचुः—**

देवगण की उक्ति—

**देव्या यया ततमिदं जगदात्मशक्त्या**
**निःशेषदेवगणशक्तिसमूहमूर्त्या ।**
**तामम्बिकामखिलदेवमहर्षिपूज्यां**
**भक्त्या नताः स्म विदधातु शुभानि सा नः ।। ३ ।।**

वह देवी हम सब के लिये कल्याणकारिणी हो, जो अपनी शक्ति से समस्त विश्व को आभासित करती है, जिसका रूप समस्त देववृन्द के सम्मिलित शक्तिपुञ्ज

द्वारा रचित है और जो समस्त देवों और समस्त महर्षिओं के द्वारा पूज्य है। वह देवी अम्बिका है और हम सब उसी का शरण-वरण करते हैं ॥ ३ ॥

यस्याः प्रभावमतुलं भगवाननन्तो
ब्रह्मा हरश्च नहि वक्तुमलं बलं च ।
सा चण्डिकाखिलजगत्परिपालनाय
नाशाय चाशुभभयस्य मतिं करोतु ॥ ४ ॥

जिस चण्डिका के अतुल बल और वीर्य का वर्णन ब्रह्मा, भगवान् विष्णु और शङ्कर भी नहीं कर सकते, वह देवी समस्त जगत् के परिपालन और अमङ्गल के भय के विनिवारण के लिए अपने मन को पक्का कर ले ॥ ४ ॥

या श्रीः स्वयं सुकृतिनां भवनेष्वलक्ष्मीः
पापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धिः ।
श्रद्धा सतां कुलजनप्रभवस्य लज्जा
तां त्वां नताः स्म परिपालय देवि विश्वम् ॥ ५ ॥

हे देवि ! पुण्यात्मा लोगों के भवन की जो श्री-संपत्ति है, पापात्मा लोगों के भवन में जो अलक्ष्मी अथवा विपन्नता है, ज्ञानी लोगों के हृदय में जो बुद्धि है, सज्जन लोगों के हृदय में जो सत्कर्मपरायणता है, सत्कुलोत्पन्न नर-नारियों के मन में जो लज्जा है—वह सब आपका ही रूप है। ऐसे वैश्वरूप्यवाली आपके आगे हम सब नतमस्तक हैं और प्रार्थना करते हैं कि आप अपने सभी रूपों में जगत् की रक्षा करें ॥ ५ ॥

किं वर्णयाम तव रूपमचिन्त्यमेतत्
किं चातिवीर्यमसुरक्षयकारि भूरि ।
किं चाहवेषु चरितानि तवाद्भुतानि
सर्वेषु देव्यसुरदेवगणादिकेषु ॥ ६ ॥

हे देवि ! हम अपने मन से भी अचिन्तनीय आपके इस वैश्वरूप्य का क्या वर्णन करें, आपके चिन्तातीत असुर-विनाशक अलौकिक बहुविध बल-वीर्य के वर्णन में हम असमर्थ हैं और अनेक देवासुरगणों के संग्राम में आपके अचिन्त्य आश्चर्यजनक पराक्रम का वर्णन तो हमारी वर्णनशक्ति से परे है ॥ ६ ॥

हेतुः समस्तजगतां त्रिगुणापि दोषै-
र्न ज्ञायसे हरिहरादिभिरप्यपारा ।
सर्वाश्रयाखिलमिदं जगदंशभूत-
मव्याकृता हि परमा प्रकृतिस्त्वमाद्या ।। ७ ।।

हे देवि ! आप सत्त्वगुणमयी वैष्णवी शक्ति, रजोगुणमयी ब्राह्मी शक्ति और तमोगुणमयी रौद्रीशक्ति के रूप में समस्त त्रैलोक्य की सृष्टि-स्थिति-संहृति की कारण शक्ति हैं। आपका अनन्तरूप ब्रह्मा, विष्णु और शिव प्रभृति देवों के द्वारा भी अगम्य है, क्योंकि आप महामाया हैं। सभी आपके आश्रित हैं। यह समस्त जगत् मायामय होने के कारण आपका ही एक अंश है। आपका स्वरूप-निरूपण किसी के द्वारा किसी भी प्रकार से संभव नहीं; क्योंकि सांख्यदर्शन-सम्मत प्रकृति, वेदान्तदर्शन सम्मत अविद्या, शैवदर्शन-सम्मत शैवी-शक्ति, वैष्णवदर्शन-सम्मत विष्णुमाया, शाक्तदर्शन-सम्मत महामाया और पुराणों की देवी—यह सब आप ही हैं ॥ ७ ॥

यस्याः समस्तसुरता समुदीरणेन
तृप्तिं प्रयाति सकलेषु मखेषु देवि ।
स्वाहासि वै पितृगणस्य च तृप्तिहेतु-
रुच्चार्यसे त्वमत एव जनैः स्वधा च ।। ८ ।।

हे देवि ! आप ही वह 'स्वाहा' हैं, जिसके समुच्चारण से यज्ञ-यागों में समस्त देववृन्द संतृप्त होते हैं और आपको विद्वज्जन 'स्वधा' भी कहते हैं; क्योंकि पितृगण की संतृप्ति भी आपके द्वारा ही होती है ॥ ८ ॥

या मुक्तिहेतुरविचिन्त्यमहाव्रता त्व-
मभ्यस्यसे सुनियतेन्द्रियतत्त्वसारैः ।
मोक्षार्थिभिर्मुनिभिरस्तसमस्तदोषै-
र्विद्यासि सा भगवती परमा हि देवि ।। ९ ।।

हे देवि ! समस्त सांसारिक विषयों से विरक्त, तत्त्वज्ञानी तथा समस्त कामादि-कलुष से निर्मुक्त मुमुक्षु मुनिजन आपको ही मुक्ति-दायिनी तथा अवाङ्मनसगोचर ब्रह्म के साक्षात्कार की परमविद्या के रूप में मानते हैं और आपकी ही प्राप्ति के निमित्त नाना भाँति के अचिन्त्य व्रतोपवासादि तपश्चरण में तत्पर होते हैं। वस्तुतः आप ही परमैश्वर्यमयी चित्स्वरूपा महासत्ता हैं ॥ ९ ॥

शब्दात्मिका सुविमलर्ग्यजुषां निधान-
मुद्गीथरम्यपदपाठवतां च साम्नाम् ।
देवी त्रयी भगवती भवभावनाय
वार्ता च सर्वजगतां परमार्तिहन्त्री ॥ १० ॥

हे देवि ! आप ही महेश्वरी हैं, आप ही वर्ण-पद-वाक्य-रूपात्मिका वाणी हैं, आप में ही नित्य निर्दोष पद-पाठ युक्त ऋक् और यजुष् तथा उद्गीथ से मनोहर साम तीनों निहित हैं, आप ही त्रयी हैं, आप ही समस्त जगत् की वार्ता अथवा कृषि-वाणिज्यादिरूप जीविका हैं और आप ही सबकी सर्वविध पीडा की निवृत्ति हैं ॥ १० ॥

मेधासि देवि विदिताखिलशास्त्रसारा
दुर्गासि दुर्गभवसागरनौरसङ्गा ।
श्रीः कैटभारिहृदयैककृताधिवासा
गौरी त्वमेव शशिमौलिकृतप्रतिष्ठा ॥ ११ ॥

हे देवि ! आप ही समस्त चतुर्वर्गनिरूपक शास्त्रों के सारार्थ के ज्ञान से परिपूर्ण मेधा अथवा दिव्य प्रज्ञा हैं, आपही समस्त बन्धहेतुओं से मुक्त कि वा दुष्प्राप्य हैं, आप हो दुस्तर भवसागर की संतरण (नाव) हैं, आप ही भगवान् विष्णु के वक्षःस्थल पर निवास करनेवाली लक्ष्मी हैं और आप ही चन्द्रशेखर भगवान् शङ्कर की अर्धाङ्गिनी के रूप में प्रतिष्ठित हैं ॥ ११ ॥

ईषत्सहासममलं परिपूर्णचन्द्र-
बिम्बानुकारि कनकोत्तमकान्तिकान्तम् ।
अत्यद्भुतं प्रहृतमात्तरुषा तथापि
वक्त्रं विलोक्य सहसा महिषासुरेण ॥ १२ ॥

आपके मन्दस्मित से मनोहर, निर्मल, पूर्णिमा के चन्द्रबिम्ब सदृश और सुन्दर और अत्युत्तम स्वर्ग की कांति की भाँति कमनीय मुखकमल से बढ़कर इस जगत् में कोई पदार्थ नहीं। किन्तु, तब भी, आश्चर्य की बात है कि आपके मुखकमल का दर्शन करके भी, क्रोधाविष्ट महिषासुर आपपर सहसा प्रहार कर बैठा ॥ १२ ॥

दृष्ट्वा तु देवि कुपितं भ्रुकुटीकराल-
मुद्यच्छशाङ्कसदृशच्छवि यन्न सद्यः ।
प्राणान्मुमोच महिषस्तदतीव चित्रं
कैर्जीव्यते हि कुपितान्तकदर्शनेन ।। १३ ।।

हे देवि ! महिषासुर की दुष्टता से कोपाकुल, चढ़ी भौंहोंवाले और इसीलिए उदित होते चन्द्रमा की आभा की भाँति आरक्त आपके मुखमण्डल को देखकर भी महिषासुर के प्राण-पखेरू जो नहीं उड़ गये, वह एक आश्चर्य है ; क्योंकि कृतान्त को क्रोधाविष्ट देखकर भला कौन है जो जीवित रह सके ? ।। १३ ।।

देवि प्रसीद परमा भवती भवाय
सद्यो विनाशयसि कोपवती कुलानि ।
विज्ञातमेतदधुनैव यदस्तमेत-
न्नीतं बलं सुविपुलं महिषासुरस्य ।। १४ ।।

हे देवि ! हम सब पर आप कृपा करें। आप ही परमेश्वरी लक्ष्मी हैं, आपही प्रसन्न होने पर जगत् के समुद्भव किंवा अभ्युदय की कारण हैं और अप्रसन्न होने पर आपही जगत्रूपी कुल का संहार भी करनेवाली हैं—यह बात हम सबको अभी विदित हुई है, जब कि महिषासुर का वलिष्ठ और विपुल कुल आपके द्वारा विनाश में मिला दिया गया ।। १४ ।।

ते सम्मता जनपदेषु धनानि तेषां
तेषां यशांसि न च सीदति धर्मवर्गः ।
धन्यास्त एव निभृतात्मजभृत्यदारा
येषां सदाभ्युदयदा भवती प्रसन्ना ।। १५ ।।

हे देवि ! आप जिन पर प्रसन्न होती हैं, वे ही इस जगत् के समस्त जनपदों में प्रतिष्ठित माने जाते हैं, वे ही धन-सम्पत्ति के स्वामी होते हैं, वे ही यशस्वी होते हैं और उन्हीं के बन्धु-बान्धव सुखी रहते हैं। वस्तुतः आपके कृपापात्र ही पुण्यात्मा होते हैं और ऐसे ही लोगों के पुत्र-कलत्र किंवा भृत्यवर्ग शीलसम्पन्न तथा विनीत होते हैं; क्योंकि आप ही अपने कृपापात्रों के लिए समस्त अभ्युदय उपलब्ध करानेवाली हैं ।। १५ ।।

धर्म्याणि देवि सकलानि सदैव कर्मा-

ण्यत्यादृतः प्रतिदिनं सुकृती करोति ।

स्वर्गं प्रयाति च ततो भवतीप्रसादा-

ल्लोकत्रयेऽपि फलदा ननु देवि तेन ।। १६ ।।

हे देवि ! आपकी कृपा से सर्वत्र समादृत पुण्यात्मा मनुष्य ही सदा समस्त ज्योतिष्टोमादि धर्म-कर्म में प्रतिदिन लगा रहता है और आपकी ही कृपा से वह स्वर्ग-सुख का भागी होता है। इससे यह सिद्ध है कि आप हो इहलोक और परलोक के धर्म-कर्म के फलों को प्रदान करनेवाली हैं ॥ १६ ॥

दुर्गे स्मृता हरसि भीतिमशेषजन्तोः

स्वस्थैः स्मृता मतिमतीव शुभां ददासि ।

दारिद्रयदुःखभयहारिणि का त्वदन्या

सर्वोपकारकरणाय सदाऽऽर्द्रचित्ता ।। १७ ।।

हे देवि दुर्गे ! अपने हृदय में आपका ध्यान करने से ही समस्त भयभीत प्राणी निर्भय हो जाते हैं और जो निर्भय हैं, उन्हें आपका स्मरण ही धर्मार्थकाममोक्षरूप चतुर्वर्ग के फल की सिद्धि करनेवाली आपकी भक्ति की शुभ बुद्धि प्रदान करता है। आप के अतिरिक्त और कोई देवी-देवता नहीं, जो दरिद्रता के दुःख-भय को दूर कर सके और सदा सबका सर्वविध कल्याण करने के लिए दयार्द्रहृदय रहा करे ॥ १७ ॥

एभिर्हतैर्जगदुपैति सुखं तथैते

कुर्वन्तु नाम नरकाय चिराय पापम् ।

संग्राममृत्युमधिगम्य दिवं प्रयान्तु

मत्वेति नूनमहितान् विनिहंसि देवि ।। १८ ।।

हे देवि ! आपने लोक के कण्टक महिषासुर प्रभृति दैत्यों का जो वध किया, वह भी आपके सर्वमङ्गला-स्वरूप के ही अनुरूप है, क्योंकि इनके मारे जाने से एक ओर जगत् को सुख मिला और दूसरी ओर ये भी महिषासुरादि दैत्य, जिन्होंने नरक भोग के लिए पाप किए, आपके द्वारा संग्राम में मृत्यु पाने के कारण स्वर्गलोक में ही चले गये ॥ १८ ॥

दृष्ट्वैव किं न भवती प्रकरोति भस्म
सर्वासुरानरिषु यत्प्रहिणोषि शस्त्रम् ।
लोकान् प्रयान्तु रिपवोऽपि हि शस्त्रपूता
इत्थं मतिर्भवति तेष्वपि तेऽतिसाध्वी ।। १९ ।।

हे देवि ! आप तो अपनी क्रूरदृष्टि से ही समस्त असुरों का संहार करने में समर्थ हैं; किन्तु तब भी आपने उनका वध करने के लिए जो शस्त्र-प्रहार किया, वह इसी दृष्टि से किया, जिसमें आपके शस्त्र द्वारा मारे जाने पर, आपके शत्रु भी संग्राम-मृत्यु के पुण्य के भागी होकर स्वर्गादि लोकों को प्राप्त कर सकें। यह सब वस्तुतः उनके प्रति आपका अनुग्रह ही है ।। १९ ।।

खड्गप्रभानिकरविस्फुरणैस्तथोग्रैः
शूलाग्रकान्तिनिवहेन दृशोऽसुराणाम् ।
यन्नागता विलयमंशुमदिन्दुखण्ड-
योग्याननं तव विलोकयतां तदेतत् ।। २० ।।

हे देवि ! आपके भयंकर खड्ग के प्रभापुञ्ज तथा आपके त्रिशूल के प्रदीप्त तेजःपुंजस्फुरण से ही महिषासुर प्रभृति असुरों की आंखें नष्ट हो जानी चाहिए थीं; किन्तु वे इसीलिए नष्ट नहीं हुईं, क्योंकि आपके अर्द्धचन्द्रबिम्ब से विभूषित मुखमण्डल की ओर वे एकटक से देख रही होंगी ।। २० ।।

दुर्वृत्तवृत्तशमनं तव देवि शीलं
रूपं तथैतदविचिन्त्यमतुल्यमन्यैः ।
वीर्यं च हन्तृ हृतदेवपराक्रमाणां
वैरिष्वपि प्रकटितैव दया त्वयेत्थम् ।। २१ ।।

हे देवि ! दुष्टों के दुष्टाचार का विनाशक आपका स्वभाव तथा अन्य समस्त सौन्दर्य-सम्पन्न पदार्थों में अनुपम सुन्दर आपका स्वरूप—दोनों वस्तुतः अचिन्तनीय हैं। साथ ही साथ देवों के पराक्रम को पराभूत करने वाले दानवों को सर्वनाश में मिलाने वाला आपका बल-वीर्य भी चिन्तातीत है और अतुलनीय है। आपने एक प्रकार से देवशत्रु दानवों पर भी अपनी दया-दृष्टि ही रखी है ।। २१ ।।

केनोपमा भवतु तेऽस्य पराक्रमस्य
रूपं च शत्रुभयकार्यतिहारि कुत्र ।
चित्ते कृपा समरनिष्ठुरता च दृष्टा
त्वय्येव देवि वरदे भुवनत्रयेऽपि ।। २२ ।।

हे देवि ! आपके इस असुर-विनाशक पराक्रम की किसके पराक्रम से तुलना की जाय ! शत्रुगण के लिए अतिभयङ्कर; किन्तु भक्तजन के लिए अतिमनोहर आपके रूप के समान रूप भला अन्यत्र कहां होगा ! इस त्रिभुवन में हे वरदायिनि ! हृदय में दया और संग्राम में क्रूरता केवल आपकी ही विभूति है ॥ २२ ॥

त्रैलोक्यमेतदखिलं रिपुनाशनेन
त्रातं त्वया समरमूर्धनि तेऽपि हत्वा ।
नीता दिवं रिपुगणा भयमप्यपास्त-
मस्माकमुन्मदसुरारिभवं नमस्ते ।। २३ ।।

हे देवि ! आपने दानव-दमन के द्वारा इस समस्त त्रैलोक्य की रक्षा की है, संग्राम में देवशत्रु दानवों का वध करके आपने ही उन्हें स्वर्गलोक में स्थान दिया है और इस प्रकार आपने ही मदोन्मत्त असुरों के कारण हमारे हृदय में उत्पन्न भय को भगाया है। आप ही एकमात्र हमारी श्रद्धा-भक्ति और स्तुति-वन्दना की अधिकारिणी हैं ॥ २३ ॥

शूलेन पाहि नो देवि पाहि खड्गेन चाम्बिके ।
घण्टास्वनेन नः पाहि चापज्यानिःस्वनेन च ।। २४ ।।

हे देवि ! आप अपने त्रिशूल से हमें हमारे शत्रुओं से बचावें; हे अम्बिके ! हमारे शत्रुओं पर अपने खड्ग-प्रहार से आप हमारी रक्षा करें; आप अपने घण्टा निर्घोष से, हमारे शत्रु और हमारे पाप संताप से हमारा संरक्षण करें और अपने धनुष की प्रत्यञ्चा की टंकार से हमारे शत्रुगण तथा हमारे पापपुंज का नाशकर हमें बचावें ॥ २४ ॥

प्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च चण्डिके रक्ष दक्षिणे ।
भ्रामणेनात्मशूलस्य उत्तरस्यां तथेश्वरि ।। २५ ।।

हे महेश्वरि ! हे चण्डिके ! आप अपने त्रिशूल के चतुर्दिक् प्रक्षेप से, पूर्वदिशा में, पश्चिम दिशा में, उत्तर दिशा में और दक्षिण दिशा में—सर्वत्र हमारे शत्रु और हमारे पाप-संताप से हमारी रक्षा करें ॥ २५ ॥

**सौम्यानि यानि रूपाणि त्रैलोक्ये विचरन्ति ते ।**
**यानि चात्यर्थघोराणि तै रक्षास्मांस्तथा भुवम् ।। २६ ।।**

हे देवि ! इस त्रैलोक्य में आप के जो मनोहर रूप हैं और जो भयङ्कर रूप हैं– उन दोनों से हमारी रक्षा करें और साथ ही साथ उन्हीं द्विविध रूपों से समस्त भूलोक का मंगल करें ॥ २६ ॥

**खड्गशूलगदादीनि यानि चास्त्राणि तेऽम्बिके ।**
**करपल्लवसङ्गीनि तैरस्मान् रक्ष सर्वतः ।। २७ ।।**

हे अम्बिके ! अपनी अंगुलियों की पकड़ में पड़े अपने खड्ग, अपने त्रिशूल तथा अपने गदा प्रभृति अस्त्रों से आप हमारी सर्वतः रक्षा करें ॥ २७ ॥

**ऋषिरुवाच—**

ऋषि सुमेधा ने आगे कहा—

**एवं स्तुता सुरैर्दिव्यैः कुसुमैर्नन्दनोद्भवैः ।**
**अर्चिता जगतां धात्री तथा गन्धानुलेपनैः ।। २८ ।।**
**भक्त्या समस्तैस्त्रिदशैर्दिव्यैर्धूपैस्तु धूपिता ।**
**प्राह प्रसादसुमुखी समस्तान् प्रणतान् सुरान् ।। २९ ।।**

इस प्रकार जिस देवी का देववृन्द ने स्तुति-गान किया, जिस देवी का उन्होंने नन्दनवन के दिव्य पुष्पों से पूजन किया, जिस देवी की यक्षकदर्मादि सुगन्धित अनुलेपनों से उन्होंने अर्चा-पूजा की और जिस देवी को भक्ति-भाव से भरे उन्होंने दिव्यधूप समर्पित किया, वह प्रसन्नता से खिले मुखमण्डलवाली देवी अपने शरणागत समस्त देवों से बोली ॥ २८–२९ ॥

**देव्युवाच—**

देवी की उक्ति—

**व्रियतां त्रिदशाः सर्वे यदस्मत्तोऽभिवाञ्छितम् ।**
**ददाम्यहमतिप्रीत्या स्तवैरेभिः सुपूजिता ।। ३० ।।**

हे देवगण ! आप लोगों की जो भी अभिलाषाएँ और आकाक्षाएँ हैं, उन्हें हमें बतावें । आपने अपने स्तोत्रों से हमारी जो अर्चा-पूजा की है, उससे हमें बड़ी प्रसन्नता हुई है । आप जो भी वर मांगना चाहें, मुझसे मांगें । मुझे आपके मनोरथ पूर्ण करने में बड़ी प्रसन्नता होगी ॥ ३० ॥

**कर्त्तव्यमपरं यच्च दुष्करं तन्न विद्महे ।**
**इत्याकर्ण्य वचो देव्याः प्रत्यूचुस्ते दिवौकसः ।। ३१ ।।**

महिषासुर-वध के अतिरिक्त जो भी आपके कठिन से कठिन कार्य हैं, उनसे भी आप हमें सूचित करें। देवी चण्डिका की ऐसी बात सुनकर सभी देवगण बोल उठे ॥ ३१ ॥

**देवा ऊचुः—**

देवों की उक्ति—

**भगवत्या कृतं सर्वं न किञ्चिदवशिष्यते ।**
**यदयं निहतः शत्रुरस्माकं महिषासुरः ।। ३२ ।।**

हे देवि ! आप सर्वैश्वर्यसम्पन्न हैं, आपने हमारे लिए सब कुछ किया, अब कुछ भी करने को बाकी नहीं है; क्योंकि आपने हमारे सबसे भयंकर शत्रु महिषासुर को मार डाला ॥ ३२ ॥

**यदि चापि वरो देयस्त्वयास्माकं महेश्वरि ।**
**संस्मृता संस्मृता त्वं नो हिंसेथाः परमापदः ।। ३३ ।।**

किन्तु हे महेश्वरि ! यदि आप हमें वरदान देना ही चाहतो हैं, तो यही वरदान दें कि जब कभी शत्रुओं के संकट में पड़े हम आपकी शरण में आवें, आप हमारे शत्रुओं का नाश करने को कटिबद्ध हो जायें ॥ ३३ ॥

**यश्च मर्त्यः स्तवैरेभिस्त्वां स्तोष्यत्यमलानने ।**
**तस्य वित्तर्द्धिविभवैर्धनदारादिसम्पदाम् ।**
**वृद्धयेऽस्मत्प्रसन्ना त्वं भवेथाः सर्वदाम्बिके ।। ३४ ।।**

हे निर्मल मुखश्रीविभूषित अम्बिके ! इसके साथ ही हम आप से यह वर भी माँगते हैं कि हमारे द्वारा की गयी आपकी स्तुति से मर्त्यलोक के जो भी मानव आपका स्तवन करें, उनकी धन-समृद्धि और उनके समस्त लौकिक ऐश्वर्य के साथ आप उनके पुत्र-कलत्र एवं अनुचर-परिचर की सुख-समृद्धि को भी वृद्धि करें। हम पर यही आप का सबसे बड़ा कृपा-प्रसाद होगा ॥ ३४ ॥

मेरे माहात्म्य के पठन और श्रवण से गहन वन में भ्रान्त, निर्जन स्थान में भयाकुल, दावानल से भयभीत, दस्युदल से पीड़ित, निर्जन प्रदेश में शत्रुगण से संत्रस्त, वनों में सिंह-व्याघ्रप्रभृति हिंस्र जीवों के संभाव्य आक्रमणों से व्याकुल, वन्यगजों से परित्रस्त, राजकोप के कारण वध्य घोषित होने से व्यथित, कारागार में निक्षिप्त, भयंकर समुद्र में बवण्डर से झकझोरे पोत पर आरूढ़, अत्यन्त दारुण संग्रामों में शस्त्र-पातों के मध्य अवस्थित तथा इसी प्रकार के अन्य अनेक विकट संकटों से ग्रस्त किंवा शारीरिक मानसिक पीड़ाओं से पीड़ित जो भी मनुष्य मेरे माहात्म्य का स्मरण करता है, वह समस्त संकटों से छुटकारा पा जाता है ॥ २५–२८ ॥

**मम प्रभावात्सिंहाद्या दस्यवो वैरिणस्तथा ।**
**दूरादेव पलायन्ते स्मरतश्चरितं मम ।। २९ ।।**

जो मेरे माहात्म्य का श्रद्धा-भक्ति के साथ स्मरण करता है, उससे, मेरे प्रभाव के कारण सिंहादि हिंस्र पशु, दस्यु दल तथा शत्रुगण बहुत दूर भाग खड़े होते हैं ॥२९॥

**ऋषिरुवाच—**

सुमेधा ऋषि ने कहा—

**इत्युक्त्वा सा भगवती चण्डिका चण्डविक्रमा ।**
**पश्यतामेव देवानां तत्रैवान्तरधीयत ।। ३० ।।**

प्रचण्ड पराक्रमवाली भगवती चण्डिका ने देवों से यह सब कहा और कहते ही, उनकी आँखों के सामने अन्तर्हित हो गयीं ॥ ३० ॥

**तेऽपि देव्या निरातङ्काः स्वाधिकारान् यथा पुरा ।**
**यज्ञभागभुजः सर्वे चक्रुर्विनिहतारयः ।। ३१ ।।**

वे देवगण भी, जिनके शत्रु देवी के द्वारा मार डाले गये थे, निरातङ्क हो गये और पूर्ववत् यज्ञ-यागों में अपने-अपने अंशों का उपभोग करते हुए, अपने-अपने अधिकारों से संबद्ध कार्य-व्यापार में लग गये ॥ ३१ ॥

**दैत्याश्च देव्या निहते शुम्भे देवरिपौ युधि ।**
**जगद्विध्वंसके तस्मिन् महोग्रेऽतुलविक्रमे ।**
**निशुम्भे च महावीर्ये शेषाः पातालमाययुः ।। ३२ ।।**

संग्राम में देवी द्वारा देवशत्रु दानवराज शुम्भ के तथा जगद्विध्वंसक, अत्यन्त उग्र एवं प्रचण्ड पराक्रमी, महाबलवीर्यशाली निशुम्भ के मार दिये जाने पर, अवशिष्ट दैत्यगण पाताल में शरण लेने चले गये ॥ ३२ ॥

**एवं भगवती देवी सा नित्यापि पुनः पुनः ।**
**सम्भूय कुरुते भूप जगतः परिपालनम् ।। ३३ ।।**

महाराज ! वह भगवती विष्णुमाया नित्यशाश्वत सत्ता है; किन्तु (धर्म के ह्रास और अधर्म के विकास होने पर) बारम्बार अपने आपको आविर्भूत करती हैं और जगत् का परिपालन करती हैं ॥ ३३ ॥

**तयैतन्मोह्यते विश्वं सैव विश्वं प्रसूयते ।**
**सा याचिता च विज्ञानं तुष्टा ऋद्धिं प्रयच्छति ।। ३४ ।।**

वही देवी इस जगत् की जननी हैं, वही देवी इस जगत् के जीवों को मोह-ममता में डाला करती हैं, वही देवी प्रार्थना-आराधना से प्रसन्न होकर विज्ञान प्रदान करती हैं और वही देवी अपने भक्तों को ऋद्धि-सिद्धि से सम्पन्न बनाया करती हैं ॥ ३४ ॥

**व्याप्तं तयैतत्सकलं ब्रह्माण्डं मनुजेश्वर ।**
**महाकाल्या महाकाले महामारीस्वरूपया ।। ३५ ।।**

महाराज ! वही देवी इस समस्त ब्रह्माण्ड में व्याप्त हैं। प्रलयकाल में वही प्रलयाग्निज्वाला बनी महाकालीरूप में प्रकट होती हैं ॥ ३५ ॥

**सैव काले महामारी सैव सृष्टिर्भवत्यजा ।**
**स्थितिं करोति भूतानां सैव काले सनातनी ।। ३६ ।।**

वही देवी, जो अनादिनिधन हैं, प्रलयकाल में तमोगुणमयी बनकर जगत्संहार-कारिणी महामारी हो जाती हैं, वही देवी रजोगुणमयी होने पर इस जगत् की सृष्टि करती हैं और वही देवी जो सनातनी हैं, इस जगत् की स्थिति का भी परमकारण हैं ॥ ३६ ॥

**भवकाले नृणां सैव लक्ष्मीर्वृद्धिप्रदा गृहे ।**
**सैवाभावे तथाऽलक्ष्मीर्विनाशायोपजायते ।। ३७ ।।**

वही देवी अपने भक्तजनों के साथ सान्निध्य होने के समय उनके गृह की समृद्धि करनेवाली लक्ष्मी बन जाती हैं और सान्निध्य के अभाव में वही देवी अलक्ष्मी बनकर उनके विनाश का भी कारण हो जाती हैं ॥ ३७ ॥

स्तुता सम्पूजिता पुष्पैर्धूपगन्धादिभिस्तथा ।
ददाति वित्तं पुत्रांश्च मतिं धर्मे गतिं शुभाम् ।। ३८ ।।

वह देवी जब अपने भक्तजनों के द्वारा स्तोत्रों से संकीर्तित की जाती हैं और उनके पुष्पोपहार-गंध-धूपोपहार प्रभृति पूजा-द्रव्यों से पूजित होती हैं तब उन्हें वित्त, पुत्र, आयु, आरोग्य, धर्मवुद्धि तथा अन्त में मोक्षलक्ष्मी—सब कुछ प्रदान किया करती हैं ॥ ३८ ॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयमहापुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये
देवीवाक्यं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥

॥ मार्कण्डेयमहापुराण के सावर्णिक मन्वन्तरवर्णन से सम्बद्ध देवीमाहात्म्य-
निरूपण के प्रसङ्ग में 'देवीवाक्य' नामक १२ वाँ अध्याय समाप्त ॥

## त्रयोदशोऽध्यायः

**ऋषिरुवाच—**

भगवान् सुमेधा ऋषि ने राजा सुरथ से कहा—

**एतत्ते कथितं भूप देवीमाहात्म्यमुत्तमम् ।**
**एवंप्रभावा सा देवी ययेदं धार्यते जगत् ॥ १ ॥**

राजन् ! मैंने देवीमाहात्म्य के विषय में आपको सब कुछ बता दिया। देवी का माहात्म्य सर्वार्थसाधक है। इस देवी का सामर्थ्य अद्भुत है; क्योंकि यही देवी जगज्जननी होकर विश्व की सृष्टि करती हैं, जगद्धात्री होकर विश्व का पोषण करती हैं और जगत्संहारिणी होकर विश्व का संहार भी करती हैं ॥ १ ॥

**विद्या तथैव क्रियते भगवद्विष्णुमायया ।**
**तथा त्वमेष वैश्यश्च तथैवान्ये विवेकिनः ।**
**मोह्यन्ते मोहिताश्चैव मोहमेष्यन्ति चापरे ॥ २ ॥**

यही श्रीविष्णु भगवान् की माया चण्डिका देवी ब्रह्मज्ञान का साधन है और इसी के द्वारा आप, आपके मित्र ये वैश्य सज्जन और आप दोनों जैसे अन्य समस्त विवेकयुक्त मानव भी मोह-ममता के वशीभूत बनाये जाते हैं और पहले भी बनाये जा चुके हैं तथा आगे भी बनाये जायेंगे ॥ २ ॥

**तामुपैहि महाराज शरणं परमेश्वरीम् ।**
**आराधिता सैव नृणां भोगस्वर्गापवर्गदा ॥ ३ ॥**

महाराज ! आप उसी परमेश्वरी महामाया चण्डिका का शरण-वरण करें। भक्तजन के तपश्चरण से तुष्ट होने पर वही देवी उन्हें समस्त सांसारिक भोग, स्वर्गसुख किंवा मोक्षलक्ष्मी तक प्रदान करती हैं ॥ ३ ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

महामुनि मार्कण्डेय अपने शिष्य क्रौष्टुकि मुनि से बोले—

**इति तस्य वचः श्रुत्वा सुरथः स नराधिपः ।**
**प्रणिपत्य महाभागं तमृषिं शंसितव्रतम् ॥ ४ ॥**

हे क्रौष्टुकि मुनिराज ! इस प्रकार ब्रह्मर्षि सुमेधा की बात सुनकर महाराज सुरथ ने दिव्यैश्वर्यसम्पन्न तथा प्रयत्नपूर्वक शास्त्रविहित व्रतानुष्ठान में परायण उन्हें प्रणाम किया ॥ ४ ॥

निर्विण्णोऽतिममत्वेन राज्यापहरणेन च ।
जगाम सद्यस्तपसे स च वैश्यो महामुने ।। ५ ।।

और अपने पुत्र-मित्र-कलत्रादि के प्रति मोह-ममता से भरे तथा अपने राज्य और वैभव के अपहरण से अत्यन्त दुःखित सुरथ महाराज और वे वैश्य सज्जन–दोनों देवी को प्रसन्न करने के निमित्त तपश्चरण के लिये चल पड़े ॥ ५ ॥

संदर्शनार्थमम्बाया नदीपुलिनसंस्थितः ।
स च वैश्यस्तपस्तेपे देवीसूक्तं परं जपन् ।। ६ ।।

राजा सुरथ और समाधि नामक वैश्य सज्जन–दोनों उस जगज्जननी देवी के प्रत्यक्ष दर्शन के लिए नदी के पुलिन पर श्रद्धाभक्ति के साथ सर्वार्थसाधक देवीसूक्त का जप करते हुए तपश्चरण में लीन हो गये ॥ ६ ॥

तौ तस्मिन् पुलिने देव्याः कृत्वा मूर्तिं महीमयीम् ।
अर्हणां चक्रतुस्तस्याः पुष्पधूपाग्नितर्पणैः ।। ७ ।।

उन दोनों ने उस नदीपुलिन पर देवी की मृण्मय (मिट्टी की बनी) मूर्ति बनायी तथा पुष्प, धूप, दीप, वह्निहोम तथा तर्पणप्रभृति पूजा-विधानों के द्वारा पृथक्-पृथक् उनकी आराधना की ॥ ७ ॥

निराहारौ यतात्मानौ तन्मनस्कौ समाहितौ ।
ददतुस्तौ बलिं चैव निजगात्रासृगुक्षितम् ।। ८ ।।

वे दोनों कभी हविष्यादि के उपभोग मात्र के कारण अनिश्चित खान-पान से जीवनयात्रा चलाते रहे, कभी संयत आहार करते रहे तथा निर्जितेन्द्रिय एवं एकमात्र देवी के ध्यान में तत्पर हो अपने शरीर के रक्त से सिक्त अन्नमय बलि प्रदान करते रहे ॥ ८ ॥

एवं समाराधयतोस्त्रिभिर्वर्षैर्यतात्मनोः ।
परितुष्टा जगद्धात्री प्रत्यक्षं प्राह चण्डिका ।। ९ ।।

इस प्रकार जब देवी में समाहितचित्त उन दोनों ने तीन वर्ष तक देवी की आराधना की, तब जगद्धात्री देवी चण्डिका उनपर प्रसन्न हुईं और उन्हें प्रत्यक्ष दर्शन दिया तथा उनसे कहा ॥ ९ ॥

**श्रीदेव्युवाच—**

देवी चण्डिका की राजा सुरथ और वैश्यवर समाधि के प्रति उक्ति—

**यत्प्रार्थ्यते त्वया भूप त्वया च कुलनन्दन ।**
**मत्तस्तत्प्राप्यतां सर्वं परितुष्टा ददामि तत् ।। १० ।।**

महाराज ! आपकी जो अभिलाषा है और वैश्यकुलभूषण ! तुम्हारी जो अभिकामना है, वह सब मेरे द्वारा पूर्ण होगी । मैं तुम दोनों से बड़ी प्रसन्न हूँ और मैं तुम दोनों को तुम्हारी सभी अभिवाञ्छित वस्तु दे रही हूँ ॥ १० ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

मार्कण्डेय महामुनि ने अपने प्रिय शिष्य क्रौष्टुकि मुनि से कहा—

**ततो वव्रे नृपो राज्यमविभ्रंश्यन्यजन्मनि ।**
**अत्रैव च निजं राज्यं हतशत्रुबलं बलात् ।। ११ ।।**

देवी के ऐसा कहने पर राजा सुरथ ने अपने अग्रिम जन्म में अपने लिए अचल राज्य का वर माँगा और यह वर भी माँगा कि वर्तमान जन्म में भी उनका राज्य उनके शत्रुदल के नष्ट हो जाने से निष्कण्टक हो जाय ॥ ११ ॥

**सोऽपि वैश्यस्ततो ज्ञानं वव्रे निर्विण्णमानसः ।**
**ममेत्यहमिति प्राज्ञः सङ्गविच्युतिकारकम् ।। १२ ।।**

वैश्यवर समाधि ने भी, जिसका हृदय संसार के दुःख से उद्विग्न था और जो मोक्षाकांक्षी होने के कारण बड़ा बुद्धिमान् था, ऐसे ज्ञान का वर माँगा, जो कि अहंता-ममता की आसक्ति से उसे छुटकारा दिला सके ॥ १२ ॥

**श्रीदेव्युवाच—**

देवी चण्डिका की उक्ति—

**स्वल्पैरहोभिर्नृपते स्वं राज्यं प्राप्स्यते भवान् ।**
**हत्वा रिपूनस्खलितं तव तत्र भविष्यति ।। १३ ।।**

राजन् ! थोड़े ही दिनों में आप को अपना अपहृत राज्य मिल जायेगा और आप अपने शत्रुदल का संहार करके अपने अचल राज्य के स्वामी बन जायेंगे ॥ १३ ॥

**मृतश्च भूयः सम्प्राप्य जन्म देवाद्विवस्वतः ।**
**सावर्णिको नाम मनुर्भवान् भुवि भविष्यति ।। १४ ।।**

आपकी जब मृत्यु होगी और उसके बाद जब आप सूर्यदेव से उनकी सवर्णा नामक धर्मपत्नी के गर्भ से दूसरा जन्म लेंगे, तब आप भूलोक में सावर्णिक नाम के मनुरूप में सम्राट् होंगे ॥ १४ ॥

**वैश्यवर्य त्वया यश्च वरोऽस्मत्तोऽभिवाञ्छितः ।**
**तं प्रयच्छामि संसिद्धयै तव ज्ञानं भविष्यति ॥ १५ ॥**

वरप्राप्ति के योग्य वैश्यवर ! तुमने मुझ से जो आत्मसाक्षात्कार के लिए वर माँगा है, उसे मैं तुम्हें दे रही हूँ । उससे तुम्हें मोक्षबुद्धि की प्राप्ति होगी ॥ १५ ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

मार्कण्डेय महामुनि ने अपने प्रिय शिष्य क्रौष्टुकि ऋषि से कहा—

**इति दत्त्वा तयोर्देवी यथाभिलषितं वरम् ।**
**बभूवान्तर्हिता सद्यो भक्त्या ताभ्यामभिष्टुता ॥ १६ ॥**

इस प्रकार उस देवी महामाया चण्डिका ने उन दोनों को उनकी अभिलाषाओं के अनुसार वर दिया और उन दोनों ने भक्तिभाव से देवी की स्तुति की । उसके बाद वह देवी तत्काल अन्तर्हित हो गयी ॥ १६ ॥

**एवं देव्या वरं लब्ध्वा सुरथः क्षत्रियर्षभः ।**
**सूर्याज्जन्म समासाद्य सावर्णिर्भविता मनुः ॥ १७ ॥**

इस प्रकार देवी से वर पाकर क्षत्रियवंशावतंस महाराज सुरथ सूर्यदेव से उनकी धर्मपत्नी सवर्णा के गर्भ में जन्म लेकर सावर्णिक नामक मनु के रूप में सम्राट् होंगे ॥ १७ ॥

**॥ इति श्रीमार्कण्डेयमहापुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये वरप्रदानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥**

॥ मार्कण्डेयमहापुराण के सावर्णिक मन्वन्तरवर्णन से सम्बद्ध देवीमाहात्म्यकीर्तन में वरप्रदान नामक १३ वाँ अध्याय समाप्त ॥

*** समाप्तं देवीमाहात्म्यम् ***

॥ देवीमाहात्म्य (के तेरह अध्याय) समाप्त ॥

# दुर्गासप्तशती

## परिशिष्ट—(क)

### मार्कण्डेयपुराण का 'देवीमाहात्म्य' और 'दुर्गासप्तशती'

मार्कण्डेयपुराण (श्रीजीवानन्द विद्यासागर संस्करण, कलकत्ता, १८७९ प्रकाशन) के ८१ वें अध्याय से ९३ वें अध्यायपर्यन्त तेरह अध्याय, जो 'देवीमाहात्म्य' के निरूपण से सम्बद्ध अध्याय हैं, 'दुर्गासप्तशती' के नाम से कब से प्रसिद्ध हो गये ? यह एक समस्या है। मार्कण्डेयपुराण के उपर्युक्त संस्करण का आधार १८६२ में 'बिब्लिओथिका इंडिका सीरीज़' में प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण ही हो सकता है, जिसका श्रीपार्जिटर, आई० सी० एस्० का किया अंग्रेजी में अनुवाद १९०४ में कलकत्ता से प्रकाशित हो चुका था। 'बिब्लिओथिका इंडिका सीरीज़' में प्रकाशित और श्री पार्जिटर द्वारा अनूदित मार्कण्डेयपुराण में दुर्गामाहात्म्य से संबद्ध अध्याय ८१ से ९३ पर्यन्त ही अध्याय हैं। 'दुर्गासप्तशती' की समस्या इसलिए उठती है; क्योंकि मार्कण्डेयपुराण के विद्यासागर-संस्करण में उपर्युक्त तेरह अध्यायों की श्लोक-संख्या निम्नलिखित है :—

| अध्याय | श्लोक सं० |
|---|---|
| अध्याय—८१ | श्लोक सं०—७७ |
| ,, ८२ | ,, ६८ |
| ,, ८३ | ,, ४१ |
| ,, ८४ | ,, ३६ |
| ,, ८५ | ,, ७६ |
| ,, ८६ | ,, २० |
| ,, ८७ | ,, २५ |
| ,, ८८ | ,, ६१ |
| ,, ८९ | ,, ३९ |
| ,, ९० | ,, २७ |
| ,, ९१ | ,, ४९ |
| ,, ९२ | ,, ३७ |
| ,, ९३ | ,, १७ |
| योग—अध्याय—१३ | योग—श्लोक सं०—५७३ |

मार्कण्डेयपुराण के विद्यासागर-संस्करण के ८१ से ९३ अध्यायों की श्लोक-संख्या और श्रीपार्जिटर द्वारा अंग्रेजी में अनूदित मार्कण्डेयपुराण के उपर्युक्त अध्यायों की श्लोक-संख्या में अन्तर है; क्योंकि श्रीपार्जिटर के अनुवाद में ८१ से ९३ अध्यायों की श्लोक-संख्या निम्नलिखित है—

| अध्याय—८१ | श्लोक संख्या—७७ |
|---|---|
| „ ८२ | „ ६८ |
| „ ८३ | „ ४१ |
| „ ८४ | „ ३६ |
| „ ८५ | „ ७६ |
| „ ८६ | „ २० |
| „ ८७ | „ २५ |
| „ ८८ | „ ६१ |
| „ ८९ | „ ३९ |
| „ ९० | „ २७ |
| „ ९१ | „ ४९ |
| „ ९२ | „ ३७ |
| „ ९३ | „ १७ |
| योग—अध्याय—१३ | योग—श्लोक सं०—५७३ |

इस प्रकार श्रीपार्जिटर के अंग्रेजी अनुवाद में, जिसका आधार बिब्लिओथिका इण्डिका सीरीज़' में प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण रहा है, विद्यासागर संस्करण के मार्कण्डेय-पुराण की अपेक्षा ३९ श्लोक कम हैं। सम्भवतः श्रीजीवानन्द विद्यासागर ने कुछ अन्य पाण्डुलिपियों के प्रमाण पर अपने संस्करण में ३९ श्लोक अधिक दिये हैं।

मार्कण्डेयपुराण के श्रीवेंकटेश्वर प्रेस बम्बई से १९१० में प्रकाशित संस्करण के ७८ वें से ९० वें अध्यायपर्यन्त 'देवीमाहात्म्य' के अध्याय हैं, जिनमें अध्याय-क्रम से श्लोक निम्नलिखित हैं—

| अध्याय—७८ | श्लोक संख्या—७८ |
|---|---|
| „ ७९ | „ ७० |
| „ ८० | „ ४४ |
| „ ८१ | „ ३८ |
| „ ८२ | „ ७९ |
| „ ८३ | „ २० |
| „ ८४ | „ २६ |
| „ ८५ | „ ६१ |
| „ ८६ | „ ३९ |
| „ ८७ | „ २८ |
| „ ८८ | „ ५१ |
| „ ८९ | „ ३८ |
| „ ९० | „ १७ |
| योग—अध्याय—१३ | योग—श्लोक संख्या—५८९ |

इस संस्करण में, जैसा कि स्पष्ट है, श्रीजीवानन्द विद्यासागर के संस्करण की अपेक्षा १६ श्लोक अधिक हैं।

१९०१ में मुरादाबाद से पं० श्री कन्हैयालाल मिश्र द्वारा हिन्दी-अनुवाद के साथ प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण और श्रीवेंकटेश्वर प्रेस से प्रकाशित मूल संस्कृतमय मार्कण्डेयपुराण में अध्याय-क्रम और श्लोक-संख्या समान है, जिससे यह अनुमान सहज में ही हो जाता है कि श्रीकन्हैयालाल मिश्र के हिन्दी अनुवादयुक्त संस्करण का आधार श्रीवेंकटेश्वर प्रेस द्वारा प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण का संस्करण है।

पं० श्रीरामस्वरूप शर्मा द्वारा मुरादाबाद से हिन्दी-अनुवाद सहित प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण के संस्करण में 'देवीमाहात्म्य' के अध्याय-क्रम और श्लोक-संख्या का निम्नलिखित विवरण है—

| अध्याय | श्लोक संख्या |
|---|---|
| अध्याय—८१ | श्लोक संख्या—७७ |
| ,, ८२ | ,, ६८ |
| ,, ८३ | ,, ४१ |
| ,, ८४ | ,, ३६ |
| ,, ८५ | ,, ७६ |
| ,, ८६ | ,, ३० |
| ,, ८७ | ,, ३५ |
| ,, ८८ | ,, ६१ |
| ,, ८९ | ,, ३९ |
| ,, ९० | ,, ३७ |
| ,, ९१ | ,, ५० |
| ,, ९२ | ,, ३७ |
| ,, ९३ | ,, १७ |
| योग—अध्याय—१३ | योग—श्लोक संख्या—५७४ |

श्रीरामस्वरूप शर्मा द्वारा हिन्दी में अनूदित और प्रकाशित उपर्युक्त मार्कण्डेय-पुराण के ८१ से ९२ अध्यायों का नाम 'दुर्गासप्तशती' है, 'देवीमाहात्म्य' नहीं; किन्तु यहाँ 'दुर्गासप्तशती' में, जहाँ ७०० श्लोक होने चाहिएँ वहाँ ५७४ श्लोक ही हैं। श्रीजीवानन्द विद्यासागर के मार्कण्डेय-पुराण-संस्करण से इस संस्करण में केवल एक श्लोक अधिक है।

मार्कण्डेयपुराण का एक और संस्करण है, जो १९४१ में मथुरा से प्रकाशित है और जिसमें श्रीबाबू वृन्दावन दास का किया हिन्दी अनुवाद है। इस संस्करण में अध्याय-क्रम और श्लोक-संख्या निम्नलिखितरूप से द्रष्टव्य है—

| अध्याय—८१ | श्लोक संख्या—७८ |
|---|---|
| ” ८२ | ” ६८ |
| ” ८३ | ” ४१ |
| ” ८४ | ” ३६ |
| ” ८५ | ” ७६ |
| ” ८६ | ” २० |
| ” ८७ | ” २५ |
| ” ८८ | ” ६२ |
| ” ८९ | ” ३९ |
| ” ९० | ” २७ |
| ” ९१ | ” ५० |
| ” ९२ | ” ३९ |
| ” ९३ | ” १७ |
| योग—अध्याय—१३ | योग—श्लोक संख्या—५७८ |

कल्याण प्रेस, गोरखपुर से प्रकाशित 'दुर्गासप्तशती' में श्लोकों की संख्या ७०० है, जो निम्नलिखित प्रकार से है :—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ म | अध्याय—उवाच | १४+अर्द्धश्लोक | २४+श्लोक | ६६ | =१०४ |
| २ य | ” —उवाच | १+श्लोक ६८ | | | = ६९ |
| ३ य | ” —उवाच | ३+श्लोक ४१ | | | = ४४ |
| ४ र्थ | ” —उवाच | ५+अर्द्धश्लोक | २+श्लोक | ३५ | = ४२ |
| ५ म | ” —उवाच | ९+त्रिपान्मन्त्र | ६६+श्लोक | ५४ | =१२९ |
| ६ ठ | ” —उवाच | ४+श्लोक २० | | | = २४ |
| ७ म | ” —उवाच | २+श्लोक २५ | | | = २७ |
| ८ म | ” —उवाच | १+अर्द्धश्लोक | १+श्लोक | ६१ | = ६३ |
| ९ म | ” —उवाच | २+श्लोक ३९ | | | = ४१ |
| १० म | ” —उवाच | ४+अर्द्धश्लोक | १+श्लोक | २७ | = ३२ |
| ११ श | ” —उवाच | ४+अर्द्धश्लोक | १+श्लोक | ५० | = ५५ |
| १२ श | ” —उवाच | २+अर्द्धश्लोक | २+श्लोक | ३७ | = ४१ |
| १३ श | ” —उवाच | ६+अर्द्धश्लोक | ११+श्लोक | १२ | = २९ |

योगः—अध्याय—१३ उवाच = ५७, अर्द्धश्लोक तथा श्लोक = ५३५
त्रिपान्मन्त्र = १०८

मार्कण्डेयपुराण के 'देवीमाहात्म्य' में अधिक से अधिक ५८९ श्लोक हैं। 'देवीमाहात्म्य' के 'दुर्गासप्तशती' रूप में अवतरण के लिए यह आवश्यक है कि गीताप्रेस के दुर्गासप्तशती-संस्करण के अनुसार 'उवाच', 'अर्द्धश्लोक' तथा 'त्रिपान्मन्त्र' का भी पृथक् अस्तित्व स्वीकार किया जाय, जिनकी सम्मिलित संख्या १६५ है और मथुरा से प्रकाशित मार्कण्डेयपुराण के ५३५ श्लोकों को जोड़कर सम्पूर्ण श्लोक संख्या ७०० मानी जाय। 'उवाच', 'अर्द्धश्लोक' तथा 'त्रिपान्मन्त्र' के पृथक् अस्तित्व की मान्यता की परम्परा नयी नहीं; अपितु पुरानी प्रतीत होती है। मार्कण्डेयपुराण के 'देवीमाहात्म्य' पर श्रीशन्तनु महाराज की 'शान्तनवी' टीका में इसके संकेत मिलते हैं। महाराज शन्तनु ने अपनी टीका में मार्कण्डेयपुराण के 'देवीमाहात्म्य' के अध्यायों की गणना १ से प्रारम्भ की है और १३ पर समाप्त की है। उदाहरण के लिए 'मधुकैटभ-वध' सम्बद्ध 'देवीमाहात्म्य' के प्रथम अध्याय के अन्त में 'शान्तनवी' टीका का यह उल्लेख है—

'इति श्रीमद्राजाधिराज-श्रीमत्तोमरान्वय-श्रीमदुद्धरणात्मज-श्रीशन्तनुचक्रवर्ति-विरचितायां शान्तनव्यां मार्कण्डेय-चण्डिका-माहात्म्यटीकायां मधुकैटभवधविध्युपलक्षित: प्रथमोऽध्याय: ।'

अन्तिम १३ वें अध्याय के अन्त में भी इसी प्रकार का उल्लेख है—जिसमें 'सप्तशतिका' शब्द भी प्रयुक्त है—

'इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे राजाधिराज-तोमरान्वय-श्रीमदुद्धरणात्मज-शन्तनु-चक्रवर्तिविरचितायां देवीमाहात्म्यटीकायां देवीमाहात्म्यं नाम त्रयोदशोऽध्याय: । समाप्तेयं शान्तनवी टीका सप्तशतिकाया: ।'

इससे यह अनुमान अनायास हो जाता है कि जैसे महाभारत के भीष्मपर्व का भाग होने पर भी श्रीमद्भगवद्गीता का स्वतन्त्र अस्तित्व परम्परा से माना जाता आ रहा है, वैसे ही मार्कण्डेयपुराण का भाग होने पर भी 'देवीमाहात्म्य' का अस्तित्व स्वतन्त्र माना गया है। स्वतन्त्र अस्तित्व के रूप में 'देवीमाहात्म्य' का ही लोक-प्रसिद्ध नाम 'दुर्गासप्तशती' है। शन्तनु महाराज ने मार्कण्डेयपुराण के देवीमाहात्म्य की अपनी 'शान्तनवी' टीका के १३ वें अध्याय के अन्त में देवीमाहात्म्य के लिए 'सप्तशतिका' शब्द का प्रयोग किया है। इस प्रकार मार्कण्डेयपुराण का 'देवीमाहात्म्य' नामक भाग देवीसप्तशतिका या देवीसप्तशती, चण्डिकासप्तशतिका या चण्डीसप्तशती तथा अन्तत: दुर्गासप्तशतिका या दुर्गासप्तशती के रूप में पुरानी परम्परा से प्रसिद्ध है।

'दुर्गासप्तशती' का अन्तिम श्लोक निम्नलिखित है—

'एवं देव्या वरं लब्ध्वा सुरथ: क्षत्रियर्षभ: ।
सूर्याज्जन्म समासाद्य सावर्णिर्भविता मनु: ॥'

इस श्लोक के अन्त में प्रयुक्त 'मनु' शब्द के स्वारस्य पर विचार-विमर्श करके शन्तनु महाराज ने यह लिखा है—

'मनुरित्ययं सप्तशतिकास्वरूपो महामायामन्त्रः सर्वेषामधीयतां सर्वकामधुगिति सूचयितुमवसाने प्रायोजि भगवता श्रीमार्कण्डेयेनेति सिद्धम् ।'

अर्थात् भगवान् मार्कण्डेय महामुनि ने 'देवीमाहात्म्य' के अन्त में 'मनु' शब्द का जो प्रयोग किया है, वह बड़ा सार्थक है, क्योंकि इसके कारण 'देवीमाहात्म्य' का प्रत्येक सन्दर्भ महामाया-मन्त्र का महत्त्व रखता है और इसका विधिवत् अध्ययन, पारायण आदि सभी मनोरथों की पूर्ति में सहायक है। इस दृष्टि से 'दुर्गासप्तशती' महामायामन्त्र है तथा १६५ 'उवाच', 'अर्द्धश्लोक', 'त्रिपान्मन्त्र' और ५३५ श्लोक मिलकर भगवती से सम्बद्ध श्लोक ७०० मन्त्रों की 'दुर्गासप्तशती' के रूप में मान्य हैं और दुर्गासप्तशती के सभी सात सौ मन्त्र एक 'दुर्गासूक्त' के रूप में वेदवत् प्रामाणिक और पूजा के पात्र के रूप में भारत-प्रसिद्ध हैं।

# परिशिष्ट–(ख)

## दुर्गासप्तशती की पाठ-विधि

दुर्गासप्तशती की पाठविधि के विषय में 'कात्यायनी-तन्त्र' के निम्नलिखित श्लोक ध्यान देने योग्य हैं :—

'अङ्गहीनो यथा देही सर्वकर्मसु न क्षमः।
अङ्गषट्कविहीना तु तथा सप्तशतीस्तुतिः॥
तस्मादेतत् पठित्वैव जपेत्सप्तशतीं पराम्।
अन्यथा शापमाप्नोति हानिं चैव पदे पदे॥'

अर्थात् जैसे कोई शरीरधारी शरीर के अङ्गों से हीन होने के कारण कोई भी कर्त्तव्य-कर्म करने में असमर्थ हो जाता है, वैसे ही दुर्गासप्तशती के पाठ के जो छः अङ्ग हैं, उनके पाठ के बिना दुर्गासप्तशती के पाठ को भी किसी मनोरथ-विशेष की पूर्ति में असमर्थ ही समझना चाहिए। इसलिए दुर्गासप्तशती के पाठ के पहले उसके षडङ्ग का पाठ अनिवार्यरूप से मान्य है। जैसे शिक्षा, कल्प, व्याकरण, छन्द, ज्योतिष तथा निरुक्त वेद के षडङ्ग हैं, जिनके पूर्ण परिज्ञान के बिना वेदाध्ययन पूर्ण नहीं होता, वैसे ही सात सौ मन्त्रोंवाले 'दुर्गासूक्त' अथवा 'दुर्गासप्तशती' के तन्त्रोक्त षडङ्ग के पाठ के बिना 'दुर्गासूक्त' का पाठ पूर्ण नहीं माना जाता। दुर्गासप्तशती के जो षडङ्ग हैं, वे निम्नलिखित हैं :—

१. देवीकवच।
२. अर्गलास्तोत्र।
३. देवीकीलक।
४. प्राधानिकरहस्य।
५. वैकृतिकरहस्य।
६. मूर्तिरहस्य।

इस षडङ्ग-पाठ की परम्परा प्राचीन प्रतीत होती है, जैसा कि ब्रह्मवैवर्तपुराण के प्रकृतिखण्ड (अध्याय—४१) के निम्नलिखित श्लोकों (श्लोकसंख्या—३६-३७) के संकेत से स्पष्ट है :—

'वेदोक्तानि च दत्त्वैवमुपचाराणि षोडश।
ध्यात्वा च कवचं धृत्वा सम्पूज्य च विधानतः॥
राजा कृत्वा परीहारं वरं प्राप यथेप्सितम्।
मुक्ति स प्राप वैश्यश्च, सम्पूज्य च सरित्तटे॥'

अर्थात् महाराज सुरथ और वैश्यवर समाधि, दोनों ने षोडशोपचारपूर्वक भगवती महामाया का ध्यान किया, उनका कवच-धारण किया और विधिपूर्वक उनकी

पूजा की। भगवती उन पर प्रसन्न हुईं और उन्होंने राजा सुरथ को राज्य-भोग तथा वैश्यवर समाधि को मोक्ष के वरदान से पूर्णमनोरथ किया।

ब्रह्मवैवर्तपुराण के उपर्युक्त उद्धरण से यह ध्वनि निकलती है कि 'देवीकवच' का पाठ 'देवीकवच' का धारण है। देवी-कवच के धारण का क्या अभिप्राय हो सकता है? परिशिष्ट (ग) में देवीकवच के ५०३ श्लोक दिये हुए हैं। 'देवीकवच' की नीलकण्ठभट्टकृत टीका में, वाराहीतन्त्र के प्रमाण पर ५०३ श्लोकों को ही साम्प्रदायिक 'देवीकवच' माना गया है। कल्याण-प्रेस, गोरखपुर द्वारा प्रकाशित 'दुर्गासप्तशती' में जो 'देवीकवच' है, उसमें ६०३ श्लोक हैं। सम्भवतः अन्य तन्त्रग्रन्थों के आधार पर ५०३ श्लोकों के स्थान पर ६०३ श्लोकों में 'देवीकवच' की कोई परम्परा रही होगी, जिसका यहाँ अनुसरण किया गया प्रतीत होता है।

—: ※ :—

# दुर्गासप्तशतीपाठ का प्रथम अङ्ग

## देवीकवच-पाठ

अस्तु, सर्वप्रथम 'देवीकवच' के पाठ के पीछे क्या अभिप्राय तन्त्रों में अन्तर्निगूढ़ रखा गया है ? इस पर कुछ विचार-विमर्श अपेक्षित है। दुर्गासप्तशती के दूसरे अध्याय (श्लोक—२७-२८) में समस्त देववृन्द की घनीभूततेजोराशि से आविर्भूत भगवती महामाया के विषय में यह उल्लेख है कि विश्वकर्मा ने असुर विजय के लिए आविर्भूत देवी को 'अभेद्यदंशन' अथवा 'अभेद्यकवच' की भेंट दी—

'विश्वकर्मा ददौ तस्यै परशुं चाति निर्मलम्।
अस्त्राण्यनेकरूपाणि तथाऽभेद्यं च दंशनम्॥'

यहाँ भगवती महामाया महिषासुरवध के लिए अभेद्यकवच धारण करती प्रतिपादित हुई हैं। भगवती के उपासक के लिए भी, जो भगवती की भावना में लीन है, अपने मदोन्मत्तचित्त के अभिमान के प्रशमन के लिए देवीकवच का धारण आवश्यक है। देवी-कवच का पाठ एक वाचिक क्रिया है; किन्तु इस पाठ का रहस्य मानसिक क्रिया है, जो कि अन्तर्मन में देवी की नवविध शक्तियों की भावना है। जब भगवती का भक्त साधक अपने में भगवती की भावना करता है, तब यह स्वयंसिद्ध है कि वह भगवती-रूप हो जाता है। उसके लिए देवीकवच का पाठ अभेद्य देवीकवच के धारण के समान है।

यहाँ यह प्रश्न उठता है कि दुर्गासप्तशती के पाठ-पारायण के पहले देवीकवच-पाठ या देवीकवच-धारण क्यों किया जाय ? इसका समाधान इस प्रकार किया जा सकता है कि देवीकवच में भगवती को नवमूर्तिधारिणी निरूपित किया गया है। देवी की नवमूर्तियों में पहली मूर्ति का रूप 'शैलपुत्री पार्वती' का रूप है और इस रूप में भगवती-चिन्तन में जो संविद्विश्रान्ति है, वह पहला कवच है, जिसे धारण कर देवी का भक्त अपने महिषासुररूपी उद्दण्ड उच्छृंखल मन को मारने में सशक्त हो सकता है। शैलपुत्री के रूप में सर्वप्रथम भगवती के ध्यान का विधान इसलिए किया गया है; क्योंकि शैलपुत्री की विशेषता भक्तवत्सलता है। भक्तवत्सला भगवती का सच्चा उपासक उसी को माना जा सकता है, जिसके हृदय में लोकवात्सल्य का भाव भरा हो। संसार-संग्राम में विजय पाने के इच्छुक के लिए अपने आपको लोकवत्सल अथवा लोककल्याणकारी बनाना अत्यावश्यक है। जब भगवती के भक्त का हृदय लोककल्याण-कामना के अभेद्य कवच से सुरक्षित हो, तब अहंकार-ममकार और उसके असंख्य विकारों के आघात उसका कुछ भी नहीं बिगाड़ सकते। लोककल्याण-कामना स्वात्मानुभूति की ही एक अभिव्यक्ति है। आत्मरक्षा के लिए ही योद्धा लोग कवच धारण करते हैं। भगवती के रूप में स्वात्मसाक्षात्कार वस्तुतः एक अभेद्य कवच है, जिसे मन

की आसुरी प्रवृत्तियों की शक्तियों के प्रहार न छेद सकते हैं और न भेद सकते हैं। आत्मतत्त्व, जिसे मायाविशिष्ट ब्रह्मतत्त्व अथवा महामाया-तत्त्व भी कहा जाता है, विश्वरूप है और उसके वैश्वरूप्य की ही यह महिमा है कि अहंता-ममता का लोक-मङ्गलभावना के रूप में कायाकल्प हो जाता है।

'शैलपुत्री' के रूप में भगवती की भावना के कवच पर 'ब्रह्मचारिणी' के रूप में भगवती की भावना के दूसरे कवच का धारण तन्त्रागम द्वारा विहित है। भगवती साक्षात् ब्रह्मस्वरूपिणी हैं, इसलिए वही साधक के लिए 'ब्रह्मचारिणी' अथवा ब्रह्म-रूपप्रदायिनी हैं। जब साधक 'ब्रह्मचारिणी' रूप में भगवती के साक्षात्कार में चित्तलय का अनुभव करने लगे, तभी वह पुनर्भव के भय को भगा सकता है और पुनर्भव के भय से मुक्त होना संसार पर विजय पाने के समान है। इसलिए इस रूप में देवी के ध्यान को दूसरा अभेद्य कवच माना गया है।

भगवती को तीसरी मूर्ति का रूप 'चन्द्रघण्टा' का रूप है। भगवती की 'चन्द्रघण्टा' रूप में भावना का अभिप्राय भगवती की आह्लादात्मिका किंवा परम सौन्दर्यमयो सौम्यमूर्ति की भावना का अभिप्राय है। भगवती के इस रूप के दर्शन में जिस साधक का चित्त स्थिर हो जाय, उस पर तापत्रयात्मक संसार की आँच नहीं आ सकती। भगवती की 'ललिता' रूप में उपासना सहस्रों वर्ष पुरानी परम्परा है। 'चन्द्रघण्टा' नाम और रूपवाली भगवतो ही 'ललिता' हैं, जिसका सान्निध्य जीवन को सुखद-सुन्दर बनाता है और सांसारिक सुख-दुःख की विभीषिकाओं को दूर करने की शक्ति रखता है। भगवती के इस रूप में ध्यान के कवच का धारण करनेवाले निर्भय होकर त्रिविधतापात्मक संसार पर विजय पाने में समर्थ हो सकते हैं। इसी दृष्टि से इस रूप में देवो के ध्यान की कल्पना तीसरे देवीकवच के धारण की कल्पना है, जो कि सर्वथा समञ्जस है। जिस साधक का हृदय इस रूप में देवो के ध्यान के कवच से सुरक्षित हो, उस पर राग-द्वेषादि आसुर मनोभाव, जो महिषासुररूपी अशिवसंकल्प-कारक अहंकारी मन की असंख्य अक्षौहिणी सैन्यशक्ति के रूप हैं, कोई चोट नहीं पहुँचा सकता।

तन्त्रागम में भगवती के 'कुष्माण्डा' रूप में ध्यान का विधान है। 'कुष्माण्डा' के रूप में देवी की भावना साधक के लिए चौथे देवी-कवच के धारण की कल्पना है। 'कुष्माण्डा' रूप में देवो त्रिविधताप-संतापमय संसार का भक्षण करनेवाली निरूपित की गयी हैं। देवी का सच्चा उपासक वही माना जायेगा, जो स्वात्मरूप में देवी के इस दिव्य दर्शन के सामर्थ्य का अपने में आधान करे। देवी के इस रूप के ध्यान को साधक के द्वारा धारण किया जानेवाला चौथा कवच माना गया है, जिसके कारण वह तापत्रय के विविध विकृतरूपों के आघात से अपने को सुरक्षित बना सकता है और संसाररूपी महिषासुर की मार सह सकता है। इस कवच से आवृत चित्तवाला साधक अन्त में संसाररूपी महिषासुर से लोहा ले सकता है और अपनी अन्तिम विजय के प्रति आत्मविश्वास से आश्वस्त हो सकता है।

भगवती के अतिविशुद्ध 'स्कन्द-जननी' रूप की स्वात्मरूप में भावना पांचवें देवीकवच के धारण की कल्पना की प्रेरणा है। 'स्कन्द' अपराजेय देवतत्त्व है। इसलिए इस तत्त्व की अभिव्यञ्जिका देवी अर्थात् 'स्कन्द-जननी' के ध्यान का कवच धारण कर साधक अपने आपको संसार से अपराजेय बनाने में समर्थ हो सकता है।

छठे देवी कवच के धारण का अभिप्राय 'कात्यायनी' रूप में भगवती के ध्यान में लीन होने का अभिप्राय है। कात्यायन मुनि की तपःस्थली में, लोककल्याण के लिए, कुमारीरूप में देवी का प्राकट्य हुआ—यह तन्त्रों की मान्यता है। कुमारीरूप में 'कात्यायनी' के आविर्भाव को भगवती की स्वातन्त्र्यशक्ति की अभिव्यक्ति समझना चाहिए। इस रूप में जो साधक देवी के ध्यान में एकाग्रचित्तता का अनुभव करता है, उसमें देवी की अप्रतिहत स्वातन्त्र्यशक्ति का उल्लास स्वाभाविक है। स्वातन्त्र्यशक्ति के इस समुन्मेष से साधक के लिए महिषासुररूपी दुष्ट और दृप्त अपने मन को वश में करना बाएँ हाथ का खेल है।

साधक के लिए सातवें देवीकवच के धारण का जो तान्त्रिक विधान है, उसका तात्पर्य सातवीं 'कालरात्रि' रूप और नाम की देवी के ध्यान में एकाग्रचित्तता है। दुर्गा भगवती का 'कालरात्रि' रूप काल के भी काल अथवा संहार की शक्ति का रूप है। 'कालरात्रि' के रूप में देवी की स्वात्मानुभूति में देवी के साधक भक्त के हृदय में भी दिव्य आत्मशक्ति का उद्रेक स्वाभाविक है। आत्मशक्ति का समुल्लास और संसार-रूपी महिषासुर का संहार—दोनों एक समय में होनेवाली घटनाएँ हैं। देवी का कालरात्रिरूप में ध्यान ऐसा कवच है, जिसे बाँधकर साधक संसार-भय से निर्भय और पुनर्भव के आक्रमणों के रोकने में सशक्त होकर असीम आह्लाद में मग्न हो सकता है।

आठवें देवीकवच के धारण में 'महागौरी' रूप में दुर्गा का ध्यान विहित है। महाकालीरूप का परित्याग कर महागौरीरूप में देवी का आविर्भाव पुराणों में जहाँ-तहाँ वर्णित है। जैसे महाकालीरूप में देवी आसुरी शक्तियों के दमन के लिए महा-काल बन जाती हैं, वैसे ही महागौरी रूप में भी देवी आसुरी शक्तियों को अपने दिव्य सौन्दर्य के तेज से आकृष्ट करती हैं और उन्हें कीट-पतङ्गों की भाँति उसमें जलाकर राख कर देती हैं। देवी का ऐसा ध्यान साधक को सिद्ध बनाने का सामर्थ्य रखता है। सिद्ध होना और स्वात्मानन्दनिर्भर होना, दोनों एक ही बात है।

इस आठवें कवच-बन्ध के ऊपर नवें कवच-बन्ध का जो विधान है, उसका अभिप्राय देवी के 'सिद्धिदा' रूप के ध्यान में साधक के चित्त का लय है। देवी का 'सिद्धिदा' रूप साक्षात् सच्चिदानन्द ब्रह्म का रूप है। जैसे 'ब्रह्मज्ञान' और 'मोक्ष' एक ही तत्त्व के दृष्टिभेद से दो भिन्न नाम हैं, वैसे ही सिद्धिदा-रूपिणी देवी के ध्यान में मनःसमाधि और मुक्ति एक ही तत्त्व के भिन्न दृष्टियों से दो भिन्न नाम हैं। यहाँ सिद्धि का अभिप्राय अणिमा-महिमादि सिद्धि नहीं; अपितु 'परनिर्वृति' अथवा मुक्ति है। दुर्गासप्तशती (अध्याय—११) का निम्नलिखित श्लोक (संख्या—१०) देवी के 'सिद्धिदा' रूप का ही निरूपण करता है :—

'सर्वमङ्गलमाङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ।
शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तु ते ॥'

ब्रह्मवैवर्तपुराण के प्रकृतिखण्ड के ४१ वें अध्याय के नीचे उद्धृत श्लोकों (श्लोक संख्या—१८-१९) में भी उपर्युक्त अभिप्राय का ही प्रकारान्तर से स्पष्टीकरण किया गया है—

'मङ्गलं मोक्षवचनं चाशब्दो दातृवाचकः ।
सर्वान् मोक्षान् या ददाति सा एव सर्वमङ्गला ॥
हर्षे सम्पदि कल्याणे मङ्गलम् परिकीर्तितम् ।
तान् ददाति हि या देवी सा एव सर्वमङ्गला ॥'

अर्थात् 'मङ्गल' शब्द का अर्थ मोक्ष अथवा ऐकान्तिक और आत्यन्तिक आत्म-कल्याण है और इसमें 'आ' स्वरवर्ण 'देनेवाली' का अभिप्राय रखता है, इसलिए देवी का 'सिद्धिदा' अथवा 'मोक्षदा' रूप उसका 'सर्वमङ्गला' रूप है। देवी 'सर्वमङ्गला' है और इसलिए 'नारायणी' अथवा नारायण की शक्ति है (जैसा कि ब्रह्मवैवर्तपुराण के प्रकृतिखण्ड में प्रतिपादित दुर्गोपाख्यान (अध्याय-४१) के निम्नलिखित श्लोक (संख्या—९) में स्पष्ट है—

'यशसा तेजसा रूपैर्नारायणसमा गुणैः ।
शक्तिर्नारायणस्येयं तेन नारायणी स्मृता ॥'

अस्तु, देवीकवच के पाठ के प्रारम्भ करने के पहले देवीकवच के ही निम्न-लिखित श्लोक (संख्या—१४) का पाठ अनिवार्य माना गया है—

'महाबले महोत्साहे महाभयविनाशिनि ।
त्राहि मां देवि दुष्प्रेक्ष्ये शत्रूणां भयवर्द्धिनि ॥'

यह उपर्युक्त श्लोक देवी के प्रार्थनामन्त्र का महत्त्व रखता है। इस प्रार्थना-मन्त्र के पाठ के बिना देवीकवच का पाठ रागप्राप्त भले ही हो, विधिप्राप्त नहीं माना जाता। इस प्रार्थनामन्त्र में ही नवदुर्गा की समस्त दिव्य विभूतियाँ प्रकाशित कर दी गयी हैं; क्योंकि यहाँ देवी को 'महाबला' अथवा मायाशक्ति की महिमा से मण्डित कहा गया है। मायाशक्ति की महिमावाली देवी ही तो भगवती महामाया है, जिसका संकीर्तन मार्कण्डेयपुराण का देवीमाहात्म्य विष्णुमाया अथवा योगमाया अथवा नारायणी के नाम और रूप में करता है। भगवती महामाया प्रलयकाल में ब्रह्माण्ड का भक्षण करती हैं और सृष्टि तथा स्थितिकाल में ब्रह्माण्ड का रक्षण करती हैं। देवी 'महाभयविनाशिनी' हैं; क्योंकि ब्रह्मज्ञान के दान से भव-पुनर्भव का विनाश उन्हीं की दया से सम्भव है। भगवती महामाया दुष्प्रेक्ष्य अथवा दुर्दर्शनीय हैं; क्योंकि साक्षात् ब्रह्मस्वरूपिणी हैं। जैसे श्रुति 'ब्रह्म' को दुष्प्रेक्ष्य कहती है, जैसा कि 'न संदृशे तिष्ठति

रूपमस्य' आदि श्रुतिवचनों का अभिप्राय है, वैसे ही भगवती महामाया भी अवाङ्मनस-गोचर होने के कारण दुष्प्रेक्ष्य हैं।

देवी के उपर्युक्त प्रार्थनामन्त्र के पाठ एवं मनन-चिन्तन के बाद में ही देवी के नवविधरूपों के ध्यान में साधक के चित्त का लय संभव है और यही चित्तलय अथवा मनःसमाधि एक के ऊपर एक नौ कवचों को बाँधना है, जिससे संसाररूपी महाभय के साथ संघर्ष में साधक सर्वतः सुरक्षा का अनुभव करता है। देवीकवच के ही अनेक श्लोकों में सर्वतः सुरक्षा की प्रार्थना की गयी है, जो कि नवदुर्गा के अथवा महाभय के ही नवविध कायव्यूहों के निरन्तर एकनिष्ठ ध्यान की अभिकामना का एक प्रकार है।

देवीकवच में एक श्लोक है, जो सम्पूर्ण कवच-पाठ की अपेक्षा एकमात्र स्वात्मस्वरूपा भगवती महामाया के ध्यान से ही साधक की सर्वविध आत्मरक्षा का विधान करता प्रतीत होता है। वह श्लोक (देवीकवच, श्लोक—३७) निम्नलिखित है—

'रक्षाहीनं तु यत्स्थानं कवचेन विवर्जितम्।
तत्सर्वं रक्ष मे देवि जयन्ती पापनाशिनी ॥'

इसका तात्पर्य यह है कि भगवती महामाया दुर्गा अपने नवविध कायव्यूहों में तो विराजमान हैं ही; किन्तु उनके परे भी अपने कूटस्थ शाश्वत ब्रह्मरूप में विराजमान हैं। नवविध दुर्गा के ध्यानरूपी नवविध कवच के धारण से साधक स्वात्मरूप में देवी का दिव्य दर्शन कर सकता है और उसके बाद संसार के समराङ्गण में निर्भय होकर विचर सकता है; किन्तु प्रारब्ध कर्म के फलभोग के पूर्ण हुए बिना पूर्ण मिर्भयता की प्राप्ति नहीं हो सकती और इसीलिए यहाँ 'पापनाशिनी जयन्ती' रूप महामाया में ही चित्तलय का विधान किया गया है। यहाँ यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि देवोकवच पाठ के बाद जो अर्गलास्तोत्रपाठ किया जाता है, उसमें सर्वप्रथम महामाया को 'जयन्ती पापनाशिनी' रूप में ही स्मरण किया गया है।

नवदुर्गा का अर्थ महामाया की ही नवविध महाशक्ति हैं; किन्तु 'जयन्ती' का अभिप्राय नवविध दुर्गा से भी उत्कृष्ट—एक शब्द में सर्वोत्कृष्ट 'महामाया' का अभिप्राय है। महामाया ही निस्तरङ्गसमुद्रस्वरूप परब्रह्मरूपिणी हैं, जिनकी इच्छाशक्ति उस निस्तरङ्ग सच्चिदानन्दात्मक ब्रह्म-समुद्र की ऊर्मि अथवा लहर के समान है और जगत् की सृष्टि, स्थिति और संहृति—तीनों उन्हीं को लीला के तीन दृश्य हैं। इस प्रकार देवोकवच का यह श्लोक अर्गलास्तोत्र के पाठ अथवा वस्तुतः अर्गलास्तोत्र के अर्थ-रहस्य के अभिज्ञान की अनिवार्यता का सूचक और समर्थक श्लोक है।

देवी कवच के नीचे लिखे और दो श्लोक भी उल्लेखनीय हैं, जिनमें पहले में तो स्वात्मरूप में भगवतो महामाया के ध्यान का कवच बाँधे साधक को 'सार्वकामिक विजय' के लिए प्रोत्साहित किया गया है और दूसरे में देवीकवच-पाठ अथवा भगवती महामाया के नवविध कायव्यूह के ध्यान में साधक की चित्तसमाधि को देवी कला की प्राप्ति के रूप में निरूपित किया गया है—

'कवचेनावृतो नित्यं यत्र यत्र हि गच्छति ॥
तत्र तत्रार्थलाभश्च विजयः सार्वकामिकः ॥'
(देवीकवच—श्लोक—३८–३९)

'यः पठेत् प्रयतो नित्यं त्रिसन्ध्यं श्रद्धयान्वितः ॥
दैवीकला भवेत्तस्य त्रैलोक्ये चापराजितः ॥'
(देवीकवच—श्लोक—४१–४२)

यहाँ यह अवश्य ध्यान में रखना चाहिए कि सर्वमनोरथ-पूर्ति, सार्वकामिक विजय और दैवीकला अथवा चित्कला की प्राप्ति उत्तरोत्तर उत्कृष्ट सिद्धि है। चित्कला का आविर्भाव और स्वात्मस्वरूपिणी महामाया का प्रत्यभिज्ञान—दोनों एक ही सिक्के के दो पहलू हैं।

—:०:—

## दुर्गासप्तशतीपाठ का द्वितीय अङ्ग

### अर्गला-स्तोत्र-पाठ

दुर्गासप्तशती के पाठ का द्वितीय अंग अर्गला-स्तोत्र-पाठ है। अर्गलास्तोत्र परिशिष्ट (घ) में दिया गया है। 'अर्गलास्तोत्र' का क्या अभिप्राय है ? कवचपाठ के बाद में अर्गला-स्तोत्र-पाठ के विधान का क्या प्रयोजन ? देवीविषयक यह स्तोत्र अर्गला-स्तोत्र के नाम से क्यों प्रसिद्ध है ? ये कतिपय प्रश्न हैं, जो पाठक के हृदय में स्वभावतः उठते हैं। इन प्रश्नों का समाधान तन्त्रशास्त्र में भले ही स्पष्टरूप में न मिलता हो; किन्तु इनके समाधान की परिकल्पना से दुर्गासप्तशती के पाठ अथवा जप की इतिकर्त्तव्यता का प्रकाशन अवश्य हो सकता है।

अर्गला-स्तोत्र में, जैसा पहले निर्देश किया जा चुका है, सर्वप्रथम भगवती को 'जयन्ती' कहा गया है। 'जयन्ती' का अभिप्राय सर्वोत्कृष्ट होता है। नवविध कायव्यूह से भी उत्कृष्ट भगवती का 'जयन्ती' रूप है, जो कि उनका पारमार्थिकस्वरूप है। अपने पारमार्थिकस्वरूप में भगवती 'जयन्ती' हैं; क्योंकि वे 'महामाया' हैं, साक्षात् सच्चिदानन्दस्वरूप ब्रह्म की पराशक्ति हैं। जब समस्त विश्वप्रपञ्च, काश्मीरिक शैवदर्शन और शाक्तदर्शन की मान्यता की दृष्टि से वाच्य-वाचकात्मक है, तब महामाया वस्तुतः परावाक् हैं। महामाया की भावना मायाविशिष्ट ब्रह्म की भावना है, जो कि अन्ततोगत्वा प्रकाशविमर्शात्मक परात्पर तत्त्व की भावना है। महामाया स्वात्मदेवता है और उसके समाराधन का फल मायाजाल से मुक्ति है। महामाया में माया की भ्रान्ति अविद्या का परिणाम है। महामाया मोक्ष है तो माया बन्धन। दोनों एक नहीं हो सकती। महामाया के शक्तिपात से ही माया-बन्धन से छुटकारा मिल सकता है। महामाया का अनुग्रह ही स्वात्मदेवता के रूप में महामाया के समाराधन के प्रति साधक के हृदय में भक्ति के उद्रेक का कारण है। स्वात्मदेवतास्वरूपा महामाया कूटस्थ संवित् अथवा चिति हैं, जिन्हें त्रिपुरा भी कहा जाता है। त्रिपुरारहस्य (अध्याय—१४, श्लोक—४२-४५) में त्रिपुरा के स्वरूप का जैसा उन्मीलन है, वैसा ही मार्कण्डेयमहापुराण में महामाया के स्वरूप का उन्मीलन है :—

'अन्तर्बहिर्वा यत् किञ्चिद् भारूपोदरसंस्थितम्।
अतस्तन्नापदानं स्यात् शृङ्गस्येव हि पर्वतः॥

एवंविधं हि भारूपं ग्रस्तसर्वप्रपञ्चकम्।
भाति स्वतन्त्रतः स्वस्मिन् सर्वत्रापि च सर्वदा॥

एतत् परा चितिः प्रोक्ता त्रिपुरा परमेश्वरी।
ब्रह्मेत्याहुर्ब्रह्मविदो विष्णुं वैष्णवसत्तमाः ॥

शिवं शैवोत्तमाः प्राहुः शक्तिं शक्तिपरायणाः।
एतद्रूपादृते किञ्चिद् यदि ब्रूयुस्तदल्पकम् ॥'

अर्थात् यह विश्वब्रह्माण्ड स्वात्मदेवतास्वरूप चित्तत्त्व के गर्भ में ही अपना अस्तित्व रखता है। इसलिए ऐसा कभी नहीं हो सकता कि स्वात्मदेवता चिद्रूपा महामाया या त्रिपुरा से यह भिन्नरूप में अवभासित हो। चिद्रूपा त्रिपुरा अथवा संवित्स्वरूपा महामाया सर्वदा सर्वत्र और अपने स्वरूप में भी अपने सम्पूर्ण वैभव में आभासित है, जिसके कारण यह परासंवित् अथवा पराचिति के रूप में जानी जा सकती हैं। भगवती महामाया के रूप में त्रिपुरा के रूपनिरूपण के अधिकारी त्रिपुरा-रहस्य (माहात्म्यखण्ड—३य अध्याय, श्लोक—३०-३२; ३५; ३६-३८) के अनुसार महर्षि सुमेधा हैं, जिन्हें हारितायन भी कहते हैं। दुर्गासप्तशती में महामाया-दर्शन महर्षि सुमेधा की ही प्रतिभा की देन है, जैसा कि त्रिपुरारहस्य के नीचे लिखे श्लोक-सन्दर्भ का तात्पर्य है—

'सृष्टिः स्थितिः संहृतिश्च तिरोधानमनुग्रहः।
क्रियते सर्वदाऽस्मासु स्थितया परमायया ॥

सा सर्वदेवी सर्वेशी सर्वकारणकारणम्।
त्रिपुरासुन्दरी प्रोक्ता स्वतन्त्रा चिद्विलासिनी ॥

अनेकरूपा सा शक्तिर्जाता भक्तकृपावशात्।
सर्वश्रेष्ठा सर्वमाता त्रिपुरा वाक्समाश्रया ॥
.... .... .... .... .... .... ....

मर्त्ये लोके महाविष्णोरंशोदत्तगुरुः स्मृतः।
तेन श्रीकण्ठमुखतः श्रुतं स्वांशे समाक्षिपत् ॥

भार्गवः सोऽपि गुर्वाज्ञावशेन प्रोक्तवान् ततः।
सुमेधसे स्वशिष्याय स सम्प्रति महीतले ॥

चिकीर्षुर्ग्रन्थरूपेण हालास्यं समुपस्थितः।
त्रिपुराध्याननिरतः श्रीगुरोराज्ञया बुधः ॥'

अर्थात् भगवान् विष्णु के अंशावतार ब्रह्मर्षि दत्तात्रेय ने जामदग्न्य परशुराम को जिस चिद्रूपिणी साक्षात् ब्रह्मस्वरूपा त्रिपुरा का परिज्ञान कराया, उसे भार्गव परशुराम ने अपने महागुरु दत्तात्रेय के आदेश से अपने प्रिय शिष्य सुमेधा मुनि को

बताया और त्रिपुरा ध्याननिरत सुमेधा ने उस ज्ञान को ग्रन्थरूप में प्रकाशित किया। सुमेधा मुनि द्वारा प्रकाशित त्रिपुरा का रहस्य, जैसा कि दुर्गासप्तशती के पाठक जानते हैं, भगवती महामाया का ही रहस्य है। यह सब ध्यान में रखकर अर्गला-स्तोत्र में भगवती महामाया को 'जयन्ती' के नाम से स्मरण किया जाता है। जयन्ती के रूप में महामाया का माहात्म्य-संकीर्तन वही कर सकता है, जो त्रिपुराशक्तिविद्ध हो अथवा भगवती महामाया के निर्हेतुक अनुग्रह का पात्र हो। त्रिपुरा-रहस्य (माहात्म्य खण्ड) के दसवें अध्याय के १२० वें श्लोक में त्रिपुरा के महामायारूप का भी स्पष्ट निरूपण है—

'निमेषोन्मेषाभ्यामगणितविधात्रण्डविलयो-
द्भवौ स्यातां यस्याः परतरमहाशक्तिवपुषः।
महामायाशक्तेः श्रितजनसमीहाफलविधौ
कियच्चित्रं नानाविधतनुधृतिस्ते परशिवे ॥'

ब्रह्मवेत्ता इसे ब्रह्म कहें, वैष्णव विष्णु कहें, शैव शिव कहें और शाक्त शक्ति कहें—इसमें कोई भेद नहीं है; क्योंकि अपने वास्तविकस्वरूप और स्वभाव में यह त्रिपुरा अथवा महामाया स्वातन्त्र्योल्लासशालिनी स्वप्रकाशसंवित्ति के अतिरिक्त अन्य कोई देवी-देवता नहीं। यह स्वात्मदेवता है। अर्गलास्तोत्र में सर्वप्रथम 'जयन्ती' के रूप में इस स्वात्मदेवता का प्रत्यभिज्ञान वस्तुतः इसका शरण-वरण है। इस प्रकार यह अर्गलास्तोत्र स्वात्मदेवतारूपिणी महामाया की शरणागति का स्तोत्र है। इसीलिए महामाया को आगे 'मङ्गला' कहा गया है; क्योंकि वही 'मोक्षदा' है। उसके कायव्यूहों के ध्यान भी अन्त में उसी सर्वाधिष्ठात्री महामाया के ध्यान में समाहित हो जाते हैं।

महामाया के मोक्षदानरूप माहात्म्य के चिन्तन-संकीर्तन के बाद कालीरूप में उसके सर्वसंहारकरूप की महिमा का ध्यान विहित है; किन्तु सर्वसंहारसमर्थ कालीरूपिणी महामाया की यह भी एक महिमा ही है कि वह अपने शरणागत भक्त के लिए 'भद्रकाली' है, जिसका अभिप्राय यह है कि वह अपने साधक भक्त के सर्वविध कल्याण के लिए सदा तत्पर रहनेवाली महाशक्ति है। भद्रकाली के रूप में महामाया-माहात्म्य के ध्यान से भक्त का हृदय एक परम पवित्र देवमन्दिर के रूप में परिणत हो जाता है। इस देवमन्दिर में महामाया की 'कपालिनी' के रूप में दर्शन, एक दिव्यदर्शन है; क्योंकि 'कपालिनी' का माहात्म्य एक अद्भुत माहात्म्य है। इसका कारण यह है कि महामाया की कपालिनीरूप में महिमा के ध्यान में, जहाँ वह प्रलयकाल में ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र—तीनों का भक्षण कर तीनों के कपाल को धारण करनेवाली भीषणता की मूर्ति प्रतीत होती है, वहीं हाथ में विश्वब्रह्माण्डरूपी महाकमल धारण करने वाली अलौकिक सौम्यता की प्रतिमूर्ति-सी भी परिलक्षित होती है। महामाया के कपालिनी-रूप की महिमा का ध्यान साधक भक्त के हृदय में उसके दुर्गा-रूप के माहात्म्य के ध्यान को प्रोत्साहित करता है; क्योंकि भक्त साधक की साधना दुर्गा-माहात्म्य के चिन्तन-काल में परिपूर्ण हो जाती है और उसका हृदय यह जानकर

आह्लादित हो उठता है कि उसने उस तत्त्व को हस्तामलकवत् कर लिया है, जो सभी योग, सभी कर्म और सभी उपासनाओं के महाक्लेशों से ही प्राप्त हो सकता है।

दुर्गारूप में महामाया समस्त दुराचारों की विघातिनी भी है। दुर्गा-माहात्म्य का ध्यान भक्त साधक को असीम आत्मबल से सबल बना देता है। महामाया के दुर्गारूप के साधक भक्त के हृदय में साक्षात् मूर्तिमती क्षमा के दर्शन की स्मृति छोड़ जाता है, जिसके कारण वह आत्मरक्षा के प्रति पूर्णरूप से आश्वस्त हो जाता है। जयन्तीरूप से लेकर क्षमारूप तक महामाया के सात रूपों के माहात्म्य की ध्यान-धारण का फल महामाया के 'शिवा' रूप की महिमा का ध्यान है। शिवारूप में महामाया बड़ी महिमामयी हैं, क्योंकि इस रूप में उनकी साक्षात् संवित्स्वरूपता की प्रत्यभिज्ञा हो जाती है, जो एक परम-सिद्धि है। शिवा अथवा चिद्रूपिणी महामाया का माहात्म्य तब और भी अधिक प्रभावशाली बन जाता है, जब उसमें उसके 'धात्री' रूप का साक्षात्कार होने लगता है। शिवा अथवा चितिशक्ति ही विश्वप्रपञ्च को अपने में धारण करने में समर्थ है। चिति-शक्ति की इस महिमा का परिज्ञान साधक भक्त के लिए अपने आप में एक वरदान है, क्योंकि इसके कारण वह यह अनुभव करने लगता है कि अहंता-ममता की विभीषिका उससे दूर भागती जा रही है और जो कुछ भी है, वह महामाया का ही वैश्वरूप्य है। विश्वोत्तीर्ण होते हुए भी महामाया शरणागतवत्सल होने के कारण विश्वरूप है और विश्वरूप होने के नाते वह 'स्वाहा' अथवा देववृन्द की परम संतृप्ति है और साथ ही साथ 'स्वधा' अथवा पितृगण की पोषिका भी है। ऐसी महिमामयी महामाया की परिचर्या में शरणागत अपनी असमर्थता का अनुभव करता है और उसके सम्मुख नमन अथवा उसके शरण-वरण से आत्मात्मीय विस्मरण के महासुख के अनुभव में लीन हो जाता है।

महामाया के माहात्म्य-ध्यान से संबद्ध यह अर्गला-स्तोत्र, जिसका पाठ कुछ तान्त्रिक देवीभक्त कवच-पाठ के पहले किया जानेवाला पाठ मानते हैं, महामाया की शरणागति के मन्त्र का पाठ है। जिसं महामाया की ऐसी महिमा हो, उसकी दयादृष्टि पाने के लिए शरण-वरण को छोड़कर और कोई उपाय कृतकार्य नहीं माना जा सकता।

अर्गला-स्तोत्र के अनेक श्लोकार्ध 'रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि' के वाक्य-खण्ड में समाप्त होते हैं। इस श्लोकार्ध में आत्मनिक्षेप और कार्पण्य निवेदन— दोनों शरणागति-अंग स्पष्ट झलकते हैं। शरणागत भक्त महामाया से 'रूप' अर्थात् सच्चिदानन्दब्रह्मरूप 'बिन्दु' तत्त्व के प्रत्यभिज्ञान की प्रार्थना करता है और अन्ततो-गत्वा महामाया भी तो बिन्दुरूपिणी ही हैं, इसलिए महामाया के पूर्णपरिज्ञान की अलौकिक कामना करता है। जब उसने अपने और अपने सब कुछ को महामाया के चरणों पर अर्पित कर दिया है, तब अपने आकिञ्चन्य के निवेदन और भगवती के प्रति नमन की भावना के अतिरिक्त उसमें कोई अभिलाषा अवशिष्ट नहीं रह जाती। परमात्मरूप अत्यन्त अलभ्य वस्तु के विज्ञान के साथ उसकी प्राप्ति के उपायभूत जप

अथवा श्रुति-स्मृति राशि के पूर्णज्ञान की प्राप्ति के प्रति कार्पण्यनिवेदन स्वाभाविक है। यश को कामना ऐश्वर्यपूर्ण लोकजीवन में यश की कामना नहीं; अपितु तत्त्वज्ञान की सम्पत्ति की प्राप्ति से संभूत यश की प्रार्थना है। शरणागत के शत्रु बाह्य नहीं; किन्तु काम-क्रोध, राग-द्वेष प्रभृति अन्तःशत्रु हैं, जिनके आघातों से भगवती ही रक्षा कर सकती हैं। इसलिए निरन्तर चित्त की निर्मलता की प्रार्थना सर्वथा युक्ति-संगत है।

महामाया से बढ़कर जब और कोई महाशक्ति नहीं, तब शरणागति के प्रथम अंग की भावना जिसे 'आनुकूल्य-संकल्प' अथवा 'भगवती' ही एकमात्र शरण्य हैं; क्योंकि वही शरणागत-वत्सल हैं—इस भावना का समुन्मेष साधक के हृदय में स्वयं होने लगता है। इसके साथ ही 'प्रातिकूल्यविवर्जन' अथवा महामाया की इच्छा के विरुद्ध आचरण के वर्जन का संकल्प, जो प्रथम अंग का ही पूरक अंग है, साधक के मन में महामाया की आज्ञा-अनुज्ञा के अनुसार सफल जोवन-यापन का आत्मविश्वास उत्पन्न कर देता है। मोक्षदायिनी महामाया के अतिरिक्त संसार-भय को भगाने की शक्ति और किसी देवी-देवता में नहीं, इसलिए शरणागत के हृदय में यह अदम्य आत्मविश्वास उत्तरोत्तर बढ़ता जाता है कि महामाया ही उसे सर्वदा और सर्वथा सुरक्षा प्रदान करती रहेगी। महामाया को एकमात्र शरणदायिनी मानना साधक की शरणागति-शक्ति की पहचान है। श्रीमद्भगवद्गीता के १८ वें अध्याय के प्रसिद्ध श्लोक को देवोपरक बनाकर हम अर्गला-स्तोत्र का रहस्य ठीक-ठीक हृदयंगम कर सकते हैं। अर्थात् महा-माया ही शरणागत भक्त से प्रसन्न होकर उसे विश्वस्त करतो हैं कि :—

'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥'

उपर्युक्त श्लोक महामाया का वह वरदहस्त है, जो महाराज सुरथ और वैश्यवर समाधि की भाँति सभी शरणागतों को भोग और मोक्ष—दोनों के प्रदान के लिए व्याकुल है। यहाँ एक बात विचारणोय है कि भगवती के शरण-वरण-विषयक स्तोत्र के लिए 'अर्गला' शब्द का प्रयोग क्या तात्पर्य रख सकता है। अर्गला-स्तोत्र के टीकाकार नोलकण्ठभट्ट ने इस प्रसङ्ग में अपने अभिमत का निम्नलिखित प्रकार से उल्लेख किया है :—

'सिद्धिप्रतिबन्धकं पापमर्गलासदृशत्वादर्गला।
तन्नाशकस्तोत्रस्यापि लक्षणयाऽर्गलेति संज्ञा ॥'
(अर्गलास्तोत्र-टीका, श्लोक–२३)

इसका अभिप्राय यह है कि सिद्धि विघातक जो पाप हैं, वे अर्गलों के समान हैं। इन पापों का विनाशक स्तोत्र भी अर्गलास्तोत्र के नाम से जाना जाता है। वैसे 'अर्गला' का वाच्यार्थ अर्गलास्तोत्र नहीं। अर्गला-स्तोत्र अर्गला शब्द के लक्ष्यार्थ के रूप में समझना चाहिए।

किन्तु अर्गला का यह अभिप्राय सर्वथा समञ्जस नहीं प्रतीत होता। 'अर्गला' बड़े या छोटे गृहद्वार को बन्द करनेवाले काष्ठ-दण्ड का नाम है। आज-कल घर के दरवाजे बन्द करने के लिए सांकल या सिटकिनी आदि काम में लाये जाते हैं; किन्तु प्राचीनकाल में घर के दोनों किवाड़ों को बन्दकर दोनों की चौड़ाई के बराबर लकड़ी के सुदृढ़ डण्डे लगा दिये जाते थे। अर्गला लगा देने के बाद बाहर से किसी का भी घर में प्रवेश असम्भव हो जाता था। सिद्धिप्रतिबन्धक पाप को अर्गला मानना उचित नहीं प्रतीत होता। शरणागत भक्त के लिए उसका शरीर ही देवमन्दिर है, जिसके नवद्वार हैं। शरणागति अथवा मोक्षप्राप्ति आदि यदि सिद्धि मानी जाय, तो पापरूपी अर्गला से शरीररूपी देवगृह के नवद्वारों को बन्द कर देना तो अर्थ का अनर्थ करना है। इसलिए शरणागति के द्वितीय अंग 'प्रातिकूल्य-विवर्जन' को अर्गला समझना अधिक युक्तिसंगत है; क्योंकि भगवती महामाया के प्रतिकूल आचरण के विवर्जन का संकल्प ऐसा सुदृढ़ अर्गला-दण्ड है, जिससे शरणागति के संशय-विपर्यय प्रभृति विघातक विघ्नों का प्रवेश साधक के नवद्वारयुक्त देहरूपी देवमन्दिर में असम्भव बना दिया जाता है। इस अभिप्राय के प्रकाशन में लक्षणा की भी कोई आवश्यकता नहीं है।

—:०:—

# दुर्गासप्तशती के पाठ का तृतीय अङ्ग

## कीलक-मन्त्र-पाठ

अर्गलास्तोत्र के पाठ की अनिवार्यता के साथ-साथ तन्त्रागम में कीलक-पाठ का भी विधान है, जिसके बिना दुर्गासप्तशती का पाठ पूर्णतया सफल नहीं माना जाता। 'कीलक' का क्या तात्पर्य है? इसे स्पष्ट करने के लिए कीलक-मन्त्र (संख्या—२) के टीकाकार नीलकण्ठभट्ट ने निम्नलिखित संकेत दिया है :—

"मन्त्राणां सर्वेषामभिकीलकं वक्ष्यमाणरीत्या सर्वमन्त्रसिद्धिप्रतिबन्धकशापरूप-कीलकनाशकत्वाल्लक्षणया सप्तशतीस्तोत्रमभिकीलकं तत्सर्वं विजानीयादुपासीतेत्यर्थः।"

कीलकमन्त्र (संख्या—७) की टीका में भी नीलकण्ठभट्ट ने यही अभिप्राय प्रकाशित किया है—

'अभिकीलकं सिद्धिप्रतिष्टम्भकरं दोषरूपं तन्नाशकत्वादस्यापि लक्षणया अभिकीलकत्वम्।'

अर्थात् दुर्गासप्तशतीपाठ के पहले कीलकमन्त्र का पाठ इसलिए अनिवार्य है कि कीलक अथवा अभिकीलक पाठ से सिद्धिविघातक दोषों का नाश होता है और सप्तशती-जप अथवा सप्तशती-पाठ पूर्णरूप से सफल हो जाता है। वैसे कीलक अथवा अभिकीलक का वाच्यार्थ तो सिद्धि-प्रतिष्टम्भक दोष हैं; किन्तु इन दोषों के नाशक होने के कारण कीलकमन्त्र का लक्ष्यार्थ सिद्धिविघातक दोषों का नाशक है।

कीलक के सम्बन्ध में तन्त्रागम की अन्य मान्यता भी है और वह यह है कि अन्यदेवविषयक सूक्तों के पाठ की अपेक्षा चण्डीविषयक सप्तशती-सूक्त का पाठ अधिक फलदायक होता है। ऐसा इसलिए, क्योंकि भगवान् शिव ने ही दुर्गासप्तशती के पाठ-माहात्म्य की सर्वविध सुरक्षा के लिए कीलकमन्त्र के जप की कील गाड़ दी है, जिसे उखाड़ना असम्भव है और यदि अनाचारवश उसके उखाड़ने का प्रयास भी किया जाय तो अनर्थ ही पल्ले पड़ेगा।

यहाँ नीलकण्ठभट्ट ने सिद्धिप्रतिष्टम्भक दोषों को कीलक और लक्षणा के बल पर उन दोषों के विनाशक कीलकमन्त्र का भी कीलक अर्थ लिया है, जो द्रविडप्राणायाम-सा लगता है। इसकी अपेक्षा यदि अर्गला और कीलक का साहचर्य, जैसा कि अर्गला-स्तोत्र और कीलक-मन्त्र-जप का परस्पर सम्बन्ध है, ध्यान में रखा जाय तो अर्गला को शक्तिपीठरूपी शरीर-मन्दिर में रागद्वेषादि के प्रवेश के निरोध के लिए सुदृढ़ काष्ठ-दण्ड मानना अधिक युक्तिसंगत है। जब साधक अपने शरीररूपी देवगृह को अर्गला-स्तोत्र-पाठ के अटूट काष्ठ-दण्ड से बन्द कर देता है, तब उसे महामाया की शक्ति के साक्षात्कार में कोई विघ्न-बाधा नहीं पड़ सकती; किन्तु अर्गला अथवा काष्ठ-दण्ड से देहरूपी देवगृह के नवों द्वारों को बन्द कर देने पर भी महामाया में चित्तलय के

सम्भाव्य विक्षेपों के निवारण के लिए सच्चिदानन्दस्वरूप भगवान् शिव की प्रार्थना एक और किल्ली (कीलक) के रूप में जड़ दी जाती है, जिसके बाद साधक का हृदय, जो साक्षात् शक्तिपीठ है, महामाया के ध्यान में ही मग्न हो जाता है और विघ्न-विक्षेप की सभी सम्भावनाएँ समाप्त हो जाती हैं।

कीलक-मन्त्र-पाठ में निम्नलिखित श्लोक-मन्त्र (संख्या—८-९) ध्यान देने योग्य हैं—

ददाति प्रतिगृह्णाति नान्यथैषा प्रसीदति।
इत्थंरूपेण कीलेन महादेवेन कीलितम्॥
यो निष्कीलां विधायैनां नित्यं जपति संस्फुटम्।
स सिद्धः स गणः सोऽपि गन्धर्वो जायते वने॥

इन पर नीलकण्ठभट्ट की निम्नलिखित टीका भी उल्लेखनीय है—

"य उपासको निजं सर्वधनं न्यायेनार्जितं देव्यै ददाति समर्पयति। हे देवि! इत आरभ्येदं सर्वं मदीयं धनं तुभ्यं मया दत्तमस्तीति समर्पयति पश्चात्संसारयात्रानिर्वाहार्थं गृहाणेदं द्रव्यं मत्प्रसादभूतमिति देव्या अनुज्ञां मनसा गृहीत्वा तद्द्रव्यं प्रसादबुद्ध्या प्रतिगृह्णाति गृहीत्वा धर्मशास्त्रोक्तमार्गेण तस्य व्ययं कुर्वन् निरन्तरं देव्यधीनो भवति, तस्यैषा सप्तशती प्रसन्ना भवति नान्यथा। इत्थंरूपेण कीलेन सिद्धिप्रतिष्टम्भकरेण रूपेण महादेवेन कीलितमास्ते। तर्हि किं कर्तव्यम्? तत्राह—य इति—यस्मादेव तस्माद् यो हि पुरुष एतां सप्तशतीं पूर्वोक्तदानप्रतिग्रहकरणेन निष्कीलां विधाय स्फुटं यथा स्यात्तथा संजपति, स एव सिद्धो भवति, स एव देव्या गणो भवति, सोऽपि स एवावने सर्वजगद्रक्षणे गन्धर्वो जायते, स हि समर्थः सर्वजगद्रक्षण इति" (कीलक-मन्त्र—८-९)।

इसका तात्पर्य यह है कि महामाया का उपासक अपना न्यायोचित समस्त धन देवी के चरणों में समर्पित कर देता है और देवी उपासक को, उसके लोक-जीवन के सुचारुरूप से संचालन के लिए, उसमें से अपने कृपा-प्रसाद के रूप में कुछ धन लौटा देती है, जिससे वह धर्मशास्त्रोक्तमार्ग पर चलते हुए उस धन का व्यय करता है और संकल्प करता है कि वह सदा देवी का ही वशवर्ती बना रहेगा। इस भावना से अनुप्राणित उपासक का दुर्गासप्तशतीपाठ वस्तुतः सफल पाठ होता है। यह एक कीलक अथवा नियन्त्रण है। इस नियन्त्रण को कर्तव्यरूप में पालन करना एक प्रकार से नियन्त्रण से छुटकारा है और तब उपासक का सप्तशती-जप उसे देवी का गण बना देने में समर्थ होता है। जब उपासक देवी का गण बन जाता है, तब देवी के कार्य स्वयं संपादित करने के लिए तत्पर हो जाता है। देवी का कार्य जगत्संरक्षण है, देवी का उपासक इसी जगत्संरक्षण के कर्तव्य-कर्म में तत्परता से लग जाता है।

कीलक का एक अन्य श्लोक-मन्त्र (संख्या—६) है जो नीचे उद्धृत किया जा रहा है और जिसमें कीलक अथवा नियन्त्रण का अभिप्राय अन्यान्यमन्त्रों के पाठ या जप की अपेक्षा सप्तशती-पाठ या सप्तशती-जप के माहात्म्य का वैशिष्ट्य है :—

स्तोत्रं वै चण्डिकायास्तु तच्च गुह्यं चकार सः।
समाप्तिर्न च पुंण्यस्य तां यथावन्नियन्त्रणाम् ॥

इसकी नीलकण्ठभट्ट-कृत टीका भी उद्धरणीय है :—

"अनन्तरं चण्डिकायास्तु चण्डिकाया एव स्तोत्रं सप्तशत्याख्यम्, तच्च गुह्य-मतिरहस्यम्, द्वितीयं पक्षमेव सारभूतं चकारेत्यर्थः। इति मार्कण्डेयेन तन्त्रोक्तं पूर्ववृत्तं कथितम्, पुनः शिष्यान् सप्तशतीमाहात्म्यं कथयन् शिवाभिप्रायं कथयति। यस्मादेत-त्स्तोत्रपाठजन्यफलस्य न समाप्तिः कदापि भवति, तत्तन्मन्त्रजपजन्यपुण्यस्य तु समाप्ति-रस्ति, तस्मात्तां पूर्वोक्तां शिवेन कृतां नियन्त्रणां प्रथमपक्षस्य संकोचरूपां यथावद् यथार्थमेव जानीध्वमिति शेषः।"

नीलकण्ठभट्ट ने इस टीका-संदर्भ में कीलक अथवा नियन्त्रण का अभिप्राय यह लिया है कि चण्डिका सप्तशती का पाठ अथवा जप शाश्वत फल का दाता है, जबकि अन्य मन्त्रों के पाठ या जप के फल नश्वर हैं। इसलिए अन्य मन्त्रों के पाठ या जप को नियन्त्रित कर सप्तशती के पाठ या जप का विधान ही सर्वोत्तम विधान है। कीलक-पाठ का इस प्रकार का नियन्त्रणरूप अभिप्राय तो कुछ युक्तिसंगत लगता है; क्योंकि इससे सप्तशती-पाठ की महिमा प्रकाशित होती है ; किन्तु भगवती की शरण-व्रज्या के प्रसंग में अन्य मन्त्रों के पाठ या जप को नियन्त्रित कर सप्तशती के पाठ या जप का विधान सर्वथा समञ्जस नहीं प्रतीत होता। कीलक का पहला अर्थ भी, जैसा कि नीलकण्ठभट्ट ने प्रतिपादित किया है, जिसके अनुसार भगवती को सर्वस्व-समर्पण तथा भगवती के प्रसादरूप में अंशग्रहण के शैवो-नियन्त्रण को शिथिल कर एकमात्र सप्तशती-पाठ अथवा जप विहित किया गया है, सर्वथा संगत नहीं प्रतीत होता।

इस समस्या का क्या समाधान हो ? दुर्गासप्तशती के १३ वें अध्याय के निम्न-लिखित ४ थे श्लोक का अर्द्धांश और ५ वें श्लोक की अर्द्धाली पर विशेष ध्यान देने से अर्गला के बाद कीलक के रहस्य का कुछ उद्घाटन सम्भव है :—

'तामुपैहि महाराज ! शरणं परमेश्वरीम् ॥'
'आराधिता सैव नृणां भोगस्वर्गापवर्गदा ॥'

उपर्युक्त श्लोकों से एक बात तो निस्संदिग्धरूप से सिद्ध हो जाती है कि मार्कण्डेयपुराण के देवी-माहात्म्य का संकीर्तन अथवा श्रीदुर्गासप्तशती का पाठ-जप शरणागत भक्त की भक्ति के प्रकाशन हैं। कीलक-मन्त्र-पाठ के द्वारा भगवती महामाया अथवा विष्णुमाया का साधक भक्त आत्मनिक्षेप के व्रत का पालन करता है, जिसके बाद उसके लिए अन्य कर्तव्य-कर्म की आवश्यकता नहीं रह जाती। यह वह कीलक अथवा किल्ला है, जिसे वह अपने देह-मन्दिर के मुख्यद्वार अपने मन पर स्थूणानिखननन्याय से ठोककर गाड़ देता है और महामाया के ध्यान के आह्लाद में मग्न हो जाता है। इस प्रकार महामाया की विविध शक्तियों के ध्यान के कवच, महामाया के शरण-वरण

में प्रतिकूलाचरण के परिवर्जन को अर्गला और महामाया के चरणों में आत्मनिक्षेप या आत्मभर-समर्पण के कीलक के द्वारा देवीभक्त महामाया के पूर्ण कृपा-प्रसाद का सर्वोत्तम पात्र बन जाया है।

यह तन्त्रों का विषय है। तन्त्रशास्त्र के वेत्ता और तन्त्र-साधना के साधक इसके रहस्य से विशेषरूप से परिचित हो सकते हैं। यहाँ जो कवच, अर्गला और कीलक-मन्त्र के पाठ की उपादेयता की परिकल्पना की गयी है, उसका आधार महामाया के शरण-वरण में साधक के स्वात्म-शक्ति-संचय की कल्पना है।

—:०:—

# दुर्गासप्तशती-पाठ का चतुर्थ अङ्ग

## प्राधानिकरहस्य-पाठ

दुर्गासप्तशती-पाठ का चौथा अंग प्राधानिक-रहस्य का पाठ है। प्राधानिक-रहस्य परिशिष्ट (च) में दिया गया है। महामाया का महाभक्त ही महामाया के तात्त्विक रहस्य का मर्मज्ञ हो सकता है। महामाया की शरणव्रज्या की परिपूर्णता के बाद ही महामाया के वास्तविक रहस्य के उन्मीलन का क्रम प्रारम्भ होता है, अन्यथा नहीं। इसीलिए कवच-अर्गला-कीलकपाठ के बाद प्राधानिक-रहस्य के पाठ का रहस्य बहुत कुछ हृदयङ्गम किया जा सकता है।

प्राधानिक-रहस्य का क्या अभिप्राय है? मार्कण्डेयपुराण की दृष्टि में दुर्गा महामाया की ही एक शक्ति हैं और दुर्गा का ही दूसरा नाम चण्डिका है। दुर्गा अथवा चण्डिका की प्रकृति भगवती महामाया है। चण्डिका का तात्त्विकस्वरूप सर्वभयजनक सर्वनियन्ता चिन्मय ब्रह्म का स्वरूप है। दुर्गा के सर्वभयजनकस्वरूप का भुवनेश्वर-संहिता के निम्नलिखित श्लोक में बड़ा सुन्दर वर्णन है—

"यद् भयाद् वाति वतोऽयं सूर्यो भीत्या च गच्छति।
इन्द्राग्निमृत्यवस्तद्वत् सा देवी चण्डिका स्मृता॥"

अर्थात् चण्डिका वह शक्ति-देवी है, जिसका त्रैलोक्य पर अप्रतिहत प्रभुत्व है और जो त्रैलोक्य-राज्य पर शासन करती है।

वेद-वाङ्मय में भी रुद्र के स्तवन में रुद्र की कोपशक्ति का ही स्तवन किया गया है। 'नमस्ते रुद्र मन्यवे' इत्यादि मन्त्र रुद्र की मन्युशक्ति का ही स्तवन करते हैं। परब्रह्म की नियन्त्रण-शक्ति की स्तुति में निम्नलिखित मन्त्र इस प्रसंग में उद्धरणीय हैं :—

"भीषाऽस्माद् वातः पवते भीषोदेति सूर्यः।
भीषास्मादग्निश्च चन्द्रश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः॥"

उपर्युक्त ब्रह्मपरक मन्त्र ही भुवनेश्वरसंहिता के ऊपर उद्धृत 'यद् भयाद् वाति वातोऽयम्' इत्यादि चण्डिकापरकश्लोक में परिवर्तित हुआ है। इससे यह स्पष्ट है कि चण्डी या चण्डिका शब्द सर्वप्रशासक ब्रह्म का ही वाचक शब्द है। इस चण्डिका-शक्ति से विविध शक्तियाँ आविर्भूत हुई हैं, जिनमें सर्वप्रथम महालक्ष्मी हैं, जो कि समस्त कार्य-प्रपञ्च तथा अन्य शक्त्यवतार-समूह में आद्याशक्ति के रूप में मानी जाती हैं। 'महालक्ष्मी' त्रिगुणा है, जिसका तात्पर्य यह है कि वह साम्यावस्थापन्न सत्त्व-रजस्-तमसरूप गुणत्रयमयी है। त्रिगुणात्मिका होने के कारण ही महालक्ष्मी परमेश्वरी कही जाती हैं। वह लक्ष्यालक्ष्यस्वरूपा है, जिसका अभिप्राय यह है कि मायारूप होने के कारण वह लक्ष्य है और साथ ही साथ चिद्घन ब्रह्मरूप होने के कारण अलक्ष्य है। मार्कण्डेयपुराण के देवीमाहात्म्य में इस त्रिगुण मायाशबल ब्रह्मरूपिणी महालक्ष्मी की महिमा का

संकीर्तन है। त्रैलोक्य की समस्त वस्तुओं में इसकी व्याप्ति है; क्योंकि त्रैलोक्य की कोई ऐसी वस्तु नहीं, जिसमें सच्चिदानन्द मायाशबल ब्रह्म अनुप्रविष्ट न हो।

महालक्ष्मी चण्डीप्रभृति शक्तिदेवियों की परा प्रकृति हैं। इससे यह निष्कर्ष निकालना युक्तियुक्त है कि इस मान्यता में वैष्णवागम की भावधारा और शैव-शाक्तागम की भावधारा मिलकर एक हो गयी है। जो परतत्त्व महालक्ष्मी है, उसी परतत्त्व का नामान्तर भुवनेश्वरी भी है। मार्कण्डेयपुराण के तत्त्व-विश्लेशण में महालक्ष्मी, महाकाली और महासरस्वती—तीनों वस्तुतः महामाया के ही भावभेद हैं। महाकालिकारूप में महामाया एक कल्प के अन्त अथवा प्रलय के बाद दूसरे कल्प के आरम्भ अथवा सृष्टि-चक्र का प्रवर्तन करनेवाली महाशक्ति है। इसी को मार्कण्डेयपुराण विष्णुमाया अथवा वैष्णवी योगनिद्रा के रूप में भी निरूपित करता है। साम्यावस्थापन्न गुणत्रयमय चिद्घन ब्रह्मरूपिणी महामाया जब केवल तामसरूप में अपना ऐश्वर्य प्रकाशित करती हैं, तब वही महाकाली कही जाती हैं। महाकालिका का आविर्भाव सृष्टि-चक्र के प्रवर्तन के विघ्नभूत मधु-कैटभ नामक आसुरी शक्ति के पराभव के लिए होता है। 'मधु' तो उद्रिक्त तमोगुण है और कैटभ उद्रिक्त रजोगुण, जैसा कि कालिकापुराण (अध्याय—६१) का कथन है। ये दोनों सत्त्वगुण को पराभूत कर उद्रिक्त होते हैं; किन्तु जबतक सत्त्वगुण रजोगुण और तमोगुण की अपेक्षा अधिक उद्रिक्त न हो, तबतक जगत् का सर्गक्रम नहीं चल सकता। सत्त्वगुण जब पूर्णतया प्रबल हो जाता है, तब रजोगुण और तमोगुण को अपने नियन्त्रण में रखकर सृष्टिक्रम का संचालन करने लगता है। महालक्ष्मी से ही महाकालिकाशक्ति का स्पन्दन होता है और मधु-कैटभ पराभूत होते हैं। महाकालिका द्वारा मारे गये मधु-कैटभ के मेदस् (चर्बी) के लेप से लिप्त हो जाने के ही कारण पृथिवी का 'मेदिनी' नाम पड़ा है। श्रीदुर्गासप्तशती के प्रथम अध्याय का निम्नलिखित ध्यान-श्लोक, जिसमें सप्तशती के प्रथमाध्याय में प्रतिपादित महामाया के मधु-कैटभ-वध-सम्बन्धी बल-वैभव का रहस्य संगृहीत है, यहाँ उल्लेखनीय है—

खड्गं चक्रगदेषुचापपरिघान् शूलं भुशुण्डीं शिरः
शङ्खं संदधतीं करैस्त्रिनयनां सर्वाङ्गभूषावृताम्।
नीलाश्मद्युतिमास्यपाददशकां सेवे महाकालिकां
यामस्तौत् स्वपिते हरौ कमलजो हन्तुं मधुं कैटभम्॥

इस ध्यान-श्लोक में महालक्ष्मी के स्वरूप, बलवीर्य और ऐश्वर्य का जो ध्यान निरूपित है, वह महालक्ष्मी की घनीभूत तमोगुणात्मिका शक्ति का ध्यान है। इसी शक्ति का नाम महाकालिका है। यहाँ 'नीलाश्मद्युति' पद से महालक्ष्मी की एकघन तमोगुणमयी महाकालिका-शक्ति को ही संकेतित किया गया है, जो 'खड्ग' अर्थात् ज्ञानशक्ति और 'गदा' अर्थात् क्रियाशक्ति तथा अन्य अस्त्र जिनके प्रतीक हैं, उन सभी शक्तियों से समृद्ध है। यही महाकालिका रजस् और तमस् के स्वतन्त्ररूप से उद्रिक्त स्वभाव का दमन करती है, जिसमें साम्यावस्थापन्न सत्त्व-रजसस्तमस्-रूप त्रिगुण नियन्त्रितरूप से क्षुब्ध होते हैं और सृष्टि की क्रिया-प्रक्रिया प्रारम्भ होती है।

महालक्ष्मी का कार्य महाकालिका-शक्ति को आविर्भूत करके ही समाप्त नहीं होता। महालक्ष्मी से महासरस्वती शक्ति भी आविर्भूत होती हैं। महाकालिका-शक्ति प्रलयकाल की विषम परिस्थितियों पर विजय पाकर जगत् की सृष्टि प्रारम्भ कर देती हैं। जगत् की रक्षा का कार्य महालक्ष्मी अपने हाथ में स्वयं लेती हैं। महिषासुर का मर्दन महालक्ष्मी ही करती हैं; क्योंकि जगत् की सृष्टि के बाद देववृन्द को पराजित कर अथवा दैवीशक्तियों को अभिभूत कर, महिषासुर के नायकत्व में आसुरी शक्तियाँ सिर उठाने लगती हैं और जगत्-सञ्चालन में विघ्न-बाधाएँ डालने लगती हैं। आसुरी शक्ति महालक्ष्मी से भिन्न कोई शक्ति नहीं; किन्तु उसी की एक लीला है। महालक्ष्मी तो अद्वय चिद्घन मायाशबलब्रह्मरूपिणी हैं। जब ब्रह्म से भिन्न किसी वस्तु की सत्ता नहीं, तब महालक्ष्मी से भिन्न महिषासुर की भी सत्ता नहीं है। महिषासुर साक्षात् शरीरधारी तमोगुण है, जो मनस्तत्त्व का काला कलंक है। जगत् की सृष्टि हो जाने पर, इसी के प्रबल होने के कारण समस्त भ्रष्टाचार प्रारम्भ हो जाते हैं, जिनका नाश महालक्ष्मी का महान् कार्य है। श्रीदुर्गासप्तशती के द्वितीय अध्याय का निम्नलिखित ध्यान-श्लोक यहाँ ध्यातव्य है :—

"अक्ष स्रक्परशुं गदेषुकुलिशं पद्मं धनुष्कुण्डिकां
दण्डं शक्तिमसिं च चर्म जलजं घण्टां सुराभाजनम्।
शूलं पाशसुदर्शने च दधतीं हस्तैः प्रसन्नाननां
सेवे सैरिभमर्दिनीमिह महालक्ष्मीं सरोजस्थिताम्॥"

'प्राधानिक-रहस्य' आद्याशक्ति पराप्रकृति महालक्ष्मी के ऐश्वर्य के रहस्य का एक आख्यान-सा है। महालक्ष्मी जैसे अपने तमोगुणसंघात से महाकालिका-शक्ति के रूप में अंशतः परिवर्तित होती हैं, वैसे ही वह अपने सत्त्वगुणसंघात से महासरस्वती के रूप में भी अपना वैभव प्रकाशित करती हैं। दुर्गासप्तशती के पाठ अथवा जप करने वाले साधक अच्छी तरह जानते हैं कि शुम्भ-निशुम्भ प्रभृति का वध महासरस्वती के बल-पराक्रम का परिणाम है, जैसा कि दुर्गासप्तशती के पञ्चम अध्याय के निम्नलिखित ध्यान-श्लोक में प्रतिपादित है—

घण्टाशूलहलानि शङ्खमुसले चक्रं धनुः सायकं
हस्ताब्जैर्दधतीं घनान्तविलसच्छीतांशुतुल्यप्रभाम्।
गौरीदेहसमुद्भवां त्रिजगतामाधारभूतां महा-
पूर्वामत्र सरस्वतीमनुभजे शुम्भादिदैत्यार्दिनीम्॥"

इस महासरस्वती के विविध नाम महालक्ष्मी ने ही दिये हैं—यह बात भी प्राधानिक-रहस्य के ही आख्यान में स्पष्ट है। महासरस्वती महाविद्या, महावाणी, भारती, वाग्देवी, बुद्धीश्वरीप्रभृति रूपों में अपना वैभव अभिव्यक्त करती है। महाविद्यारूपिणी महासरस्वती के शरणवरण के बिना घनीभूत रजोगुणात्मक मन के महाविकार, जिन्हें अहंकार और ममकार कहना चाहिए और जिनकी अन्य अगणित विकृतियाँ हैं तथा जिसके प्रतीक-रूप में शुम्भ, निशुम्भ और उनके धूम्रलोचन-रक्तबीज

प्रभृति सेनापतियों और असंख्य सेनाओं की परिकल्पना है, शान्त नहीं हो सकते। महासरस्वती ही इनका संहार करती हैं; क्योंकि वही महाविद्या है। महामाया और महाविद्या एक ही तत्त्व है और महालक्ष्मी-महाकालो-महासरस्वती का त्रिक् भी इसी तत्त्व का भावभेद से विवर्तन है

प्राधानिक-रहस्य में एक और रहस्यमय आख्यान-भाग है, जो कि स्वयं महालक्ष्मी के द्वारा ब्रह्मा और लक्ष्मो के मिथुन की सृष्टि का आख्यान है। महालक्ष्मी के आदेश से महाकाली के द्वारा शङ्कर और त्रयीविद्या के मिथुन को सृष्टि तथा महासरस्वती के द्वारा विष्णु तथा चण्डी के मिथुन की सृष्टि का आख्यान भी इसी आख्यान से जुड़ा है। साथ ही साथ इसमें यह भी वर्णित है कि महालक्ष्मो ने ब्रह्मा को पत्नो रूप में त्रयीविद्या, रुद्र-शिव को पत्नीरूप में गौरी तथा विष्णु की पत्नीरूप में लक्ष्मी का दान दिया। इसके वाद ब्रह्मा और त्रयीविद्या से भूत-भौतिक और चित्त-चैतसिक समस्त जगत् की रचना हुई। विष्णु ने लक्ष्मी के साथ ब्रह्मा तथा त्रयीविद्या द्वारा विनिर्मित जगत्‌का पालन-पोषण प्रारम्भ किया और कल्प के अन्तकाल में गौरा अथवा चण्डी के साथ महेश्वर ने समस्त जगत् का संहार किया।

इस समस्त आख्यान से महालक्ष्मो के ही सर्वातिशायी माहात्म्य का प्रकाशन अभिप्रेत है। यह महालक्ष्मी महामाया के अतिरिक्त और कोई तत्त्व नहीं। ब्रह्मा-विष्णु-महेश और त्रयी-लक्ष्मी-गौरी—सभी देव और देवी महामाया महालक्ष्मी की ही इच्छाशक्ति से पूर्वकल्पों में आविर्भूत हो चुके हैं, इस वाराहकल्प में आविर्भूत हुए हैं और भावी कल्पों में भी आविर्भूत होते रहेंगे। महालक्ष्मी के शरण-चरण से ही मुक्ति और मुक्ति के फल प्राप्त होते हैं। महालक्ष्मी अथवा महामाया का यह सब महान् ऐश्वर्य अन्ततः मायाशबल सच्चिदानन्द ब्रह्म का ऐश्वर्य है अथवा प्रकाश—विमर्शमय शिव का महैश्वर्य है। महालक्ष्मी ही महामाया हैं और महामाया शिव की अनपायिनी पराशक्ति हैं, जिनके शरण-चरण से कोई ऐसा मनोरथ नहीं, जो पूरा न हो जाय।

—: ० :—

# दुर्गासप्तशती-पाठ का पञ्चम अङ्ग

## वैकृतिकरहस्य-पाठ

दुर्गासप्तशती के चतुर्थ अङ्ग अर्थात् प्राधानिकरहस्य-पाठ के बाद वैकृतिक-रहस्य के पाठ की परम्परा चली आ रही है। प्राधानिक-रहस्य में भगवती दुर्गा के पररूप अथवा चिद्घन ब्रह्मस्वरूप महालक्ष्मी-रूप का निरूपण है। महालक्ष्मी के विभव-रूप का भी प्राधानिकरहस्य में ही प्रतिपादन है, जिसमें महाकाली तथा महाकाली की अन्य शक्तियों और महासरस्वती तथा महासरस्वती की अन्य शक्तियों का निरूपण समन्वित है। भगवती महालक्ष्मी के वैकृतिकरहस्य में उनको सात्त्विकी, रजोगुणमयी तथा तामसी शक्तियों के व्यूह का विश्लेषण है, जिसमें तमोगुणमयी योगनिद्रा अथवा महाकाली और सत्त्वगुणाश्रया शुम्भसंहारिणी सरस्वती दोनों के रूप, गुण और अस्त्रादि का विशद वर्णन है। इन सब में चण्डिका की उपासना का महत्त्व विशेषरूप से वर्णित है।

इस वैकृतिक रहस्य में महालक्ष्मी के विभव तथा व्यूहरूपों के अतिरिक्त अन्तर्यामीरूप का भी सूक्ष्म निरूपण है। महालक्ष्मी का तात्त्विक पररूप, जिसे वैष्णव तथा शैव-शाक्त तन्त्रागम में महाबिन्दु अथवा परबिन्दु भी कहा गया है, सत्त्व, रजस्, तथा तमस् से परे हैं। सत्त्व-रजस्-तमस् महालक्ष्मो के पररूप में साम्यावस्थापन्न रहा करते हैं। महालक्ष्मी की हो इच्छाशक्ति से इनमें विक्षोभ होता है और महालक्ष्मी के विभव और व्यूहरूपों को अभिव्यक्ति होती है, जिनमें महालक्ष्मी अन्तर्यामीरूप में अवश्य विराजमान रहती हैं। पराशक्ति महालक्ष्मी की शरणागति-साधना में उनके विभव, व्यूह तथा अन्तर्यामी—तीनों रूपों की शरणागति-साधना अन्तर्भूत है।

—:०:—

# दुर्गासप्तशती-पाठ का षष्ठ अङ्ग

## मूर्तिरहस्य-पाठ

दुर्गासप्तशती-पाठ का छठाँ अथवा अन्तिम अंग मूर्तिरहस्य-पाठ है। 'मूर्तिरहस्य' शब्द से ही यह स्पष्ट है कि इसमें महालक्ष्मी के अर्चारूपों का निरूपण किया गया है। भगवती महामाया की शरणागति-साधना उनके अर्चारूपों की शरणागति से प्रारम्भ होती है। मूर्तिरहस्य-पाठ में महालक्ष्मी के निम्नलिखित अर्चारूपों का उल्लेख किया गया है—

१. नन्दा ; २. रक्तदन्तिका ; ३. शाकम्भरी।
४. दुर्गा ; ५. भीमा ; ६. भ्रामरी।

महालक्ष्मी के उपर्युक्त अर्चारूपों का दुर्गासप्तशती के ११ वें अध्याय में, ४१ से ५४ श्लोकों तक, १४ श्लोकों में वर्णन है। सर्वप्रथम यशोदागर्भसम्भवा नन्दादेवी का वर्णन है। नन्दादेवी को 'विन्ध्याचल निवासिनी' बताया गया है। जब भगवती वैप्रचित्तनामक असुरों के संहार के लिए अवतीर्ण होती हैं, तब उनके रक्तपान के कारण उन्हें रक्तदन्तिका नाम से स्मरण किया गया है। यही देवी अनावृष्टि में जगत् के पालन-पोषण के लिए अवतार धारण करती हैं और चतुर्दिक् अनावर्षण की संहार-लीलाओं पर दृष्टिपात करने के साथ-साथ जगत्-कल्याण के प्रार्थी सैंकड़ों देवों पर दृष्टि-पात करती हैं, जिसके कारण इन्हें 'शताक्षी' कहा गया है और वर्षा होने तक अपनी शक्ति से उत्पादित शाकादि वनस्पतियों के द्वारा लोक-पालन करने के कारण इन्हें ही 'शाकम्भरी' संज्ञा से विभूषित किया गया है।

भगवती की शाकम्भरी मूर्ति के बाद दुर्गामूर्ति का स्मरण किया गया है। देवी का 'दुर्गा' नाम दुर्गमनामक महासुर के वध के कारण पड़ा है। सम्भवतः यह दुर्गम-नामक महासुर अनावर्षण के कारण होनेवाले भयङ्कर अकाल का प्रतीक है। जब हिमाचल पर मुनिजन के परित्राण के लिए देवी भयङ्कररूप में प्रकट होती हैं, तब अपने रूप के अनुसार उनका 'भीमा' नाम से संकीर्तन किया गया है। देवी की छठी प्रसिद्ध मूर्ति का नाम 'भ्रामरी' है। असंख्य भ्रमरों के रूप में आविर्भूत होकर अरुण-नामक दैत्य के विध्वंस के कारण उनका यह नाम पड़ा है। इस प्रकार असंख्य नाम और रूप में अद्यावधि विख्यात, यहाँ तक कि अगणित रूपों में भी प्रसिद्ध, देवी के उपर्युक्त ६ अर्चारूप मुख्य हैं, जिनका मूर्ति-रहस्य में निरूपण है। अर्चारूप में भगवती महामाया की साधना उनके परात्पर महालक्ष्मी की शरणव्रज्या की पहली सीढ़ी है। महालक्ष्मी के अनुग्रह से ही साधक में अर्चोपासना की भी भावना उत्पन्न होती है और वही उत्तरोत्तर विकसित होती हुई परात्पररूप के साक्षात्कार में पूर्णता प्राप्त करती है।

इन षडङ्गों के पाठों में 'दुर्गासप्तशती' के समस्त रहस्यों का परिज्ञान हो जाता है, जिसके बाद दुर्गासूक्त का पाठ अथवा जप भगवतो के ध्यान में लययोग का ही एक रूपान्तर हो जाता है।

—:०:—

## परिशिष्ट (ग)

# अथ तन्त्रोक्तं देव्याः कवचम्

॥ ॐ नमश्चण्डिकायै ॥

मार्कण्डेय उवाच—

यद्गुह्यं परमं लोके सर्वरक्षाकरं नृणाम्।
यन्न कस्यचिदाख्यातं तन्मे ब्रूहि पितामह ॥ १ ॥

ब्रह्मोवाच—

अस्ति गुह्यतमं विप्र सर्वभूतोपकारकम्।
देव्यास्तु कवचं पुण्यं तच्छृणुष्व महामुने ॥ २ ॥

प्रथमं शैलपुत्रीति द्वितीयं ब्रह्मचारिणी।
तृतीयं चन्द्रघण्टेति कूष्माण्डेति चतुर्थकम् ॥ ३ ॥

पञ्चमं स्कन्दमातेति षष्ठं कात्यायनीति च।
सप्तमं कालरात्रीति महागौरीति चाष्टमम् ॥ ४ ॥

नवमं सिद्धिदा प्रोक्ता नवदुर्गाः प्रकीर्तिताः।
उक्तान्येतानि नामानि ब्रह्मणैव महात्मना ॥ ५ ॥

अग्निना दह्यमानस्तु शत्रुमध्ये गतो रणे।
विषमे दुर्गमे चैव भयार्त्ताः शरणं गताः ॥ ६ ॥

न तेषां जायते किञ्चिदशुभं रणसंकटे।
नापदं तस्य पश्यामि शोकदुःखभयं न हि ॥ ७ ॥

यैस्तु भक्त्या स्मृता नूनं तेषां वृद्धिः प्रजायते।
प्रेतसंस्था तु चामुण्डा वाराही महिषासना ॥ ८ ॥

ऐन्द्री गजसमारूढा वैष्णवी गरुडासना।
माहेश्वरी वृषारूढा कौमारी शिखिवाहना ॥ ९ ॥

ब्राह्मी हंससमारूढा सर्वाभरणभूषिता।
नानाभरणशोभाढ्या नानारत्नोपशोभिताः ॥ १० ॥

दृश्यन्ते रथमारूढा देव्यः क्रोधसमाकुलाः।
शङ्खं चक्रं गदां शक्तिं हलं च मुसलायुधम् ॥ ११ ॥

खेटकं तोमरं चैव परशुं पाशमेव च।
कुन्तायुधं त्रिशूलं च शार्ङ्गायुधमनुत्तमम् ॥ १२ ॥

दैत्यानां देहनाशाय भक्तानामभयाय च।
धारयन्त्यायुधानीत्थं देवानां च हिताय वै ॥ १३ ॥

महाबले महोत्साहे महाभयविनाशिनि।
त्राहि मां देवि दुष्प्रेक्ष्ये शत्रूणां भयवर्द्धिनि ॥ १४ ॥

प्राच्यां रक्षतु मामैन्द्री आग्नेय्यामग्निदेवता।
दक्षिणेऽवतु वाराही नैर्ऋत्यां खड्गधारिणी ॥ १५ ॥

प्रतीच्यां वारुणी रक्षेद् वायव्यां मृगवाहिनी।
उदीच्यां पातु कौमारी ऐशान्यां शूलधारिणी ॥ १६ ॥

ऊर्ध्वं ब्रह्माणि मे रक्षेदधस्ताद् वैष्णवी तथा।
एवं दश दिशो रक्षेच्चामुण्डा शववाहना ॥ १७ ॥

जया मे चाग्रतः स्थातु विजया स्थातु पृष्ठतः।
अजिता वामपार्श्वे तु दक्षिणे चापराजिता ॥ १८ ॥

शिखामुद्योतिनी रक्षेदुमा मूर्ध्नि व्यवस्थिता।
मालाधरी ललाटे च भ्रुवौ रक्षेद् यशस्विनी ॥ १९ ॥

त्रिनेत्रा च भ्रुवोर्मध्ये यमघण्टा च नासिके।
शङ्खिनी चक्षुषोर्मध्ये श्रोत्रयोर्द्वारवासिनी ॥ २० ॥

कपोलौ कालिका रक्षेत्कर्णमूले तु शाङ्करी।
नासिकायां सुगन्धा च उत्तरोष्ठे च चर्चिका ॥ २१ ॥

अधरे चामृतकला जिह्वायां च सरस्वती।
दन्तान् रक्षतु कौमारी कण्ठदेशे तु चण्डिका ॥ २२ ॥

घण्टिकां चित्रघण्टा च महामाया च तालुके।
कामाक्षी चिबुकं रक्षेद् वाचं मे सर्वमङ्गला ॥ २३ ॥

ग्रीवायां भद्रकाली च पृष्ठवंशे धनुर्धरी।
नीलग्रीवा बहिःकण्ठे नलिकां नलकूबरी ॥ २४ ॥

खड्गधारिण्युभौ स्कन्धौ बाहू मे वज्रधारिणी।
हस्तयोर्दण्डिनी रक्षेदम्बिका चाङ्गुलीषु च ॥ २५ ॥

नखाञ्छूलेश्वरी रक्षेत्कुक्षौ रक्षेन्नलेश्वरी।
स्तनौ रक्षेन्महादेवी मनःशोकविनाशिनी ॥ २६ ॥

हृदयं ललिता देवी ह्युदरं शूलधारिणी।
नाभिं च कामिनी रक्षेद् गुह्यं गुह्येश्वरी तथा ॥ २७ ॥

भूतनाथा च मेढ्रं च ऊरू महिषवाहिनी।
कट्यां भगवती रक्षेज्जानुनी विन्ध्यवासिनी ॥ २८ ॥

जङ्घे महाबला रक्षेद् जानुमध्ये विनायकी।
गुल्फयोर्नारसिंही च पादपृष्ठे मितौजसी॥ २९॥

पादाङ्गुलीः श्रीधरी च पादाधस्तलवासिनी।
नखान् दंष्ट्राकराली च केशांश्चैवोर्ध्वकेशिनी॥ ३०॥

रोमकूपानि कौबेरी त्वचं वागीश्वरी तथा।
रक्तमज्जावसामांसान्यस्थिमेदांसि पार्वती॥ ३१॥

अन्त्राणि कालरात्रिश्च पित्तं च मुकुटेश्वरी।
पद्मावती पद्मकोशे कफे चूडामणिस्तथा॥ ३२॥

ज्वालामुखी नखज्वालामभेद्या सर्वसन्धिषु।
शुक्रं ब्रह्माणि मे रक्षेच्छायां छत्रेश्वरी तथा॥ ३३॥

अहंकारं मनो बुद्धिं रक्षेन्मे धर्मचारिणी।
प्राणापानौ तथा व्यानमुदानं च समानकम्॥ ३४॥

यशः कीर्तिं च लक्ष्मीं च सदा रक्षतु चक्रिणी।
गोत्रमिन्द्राणि मे रक्षेत्पशून्मे रक्ष चण्डिके॥ ३५॥

पुत्रान् रक्षेन्महालक्ष्मीर्भार्यां रक्षतु भैरवी।
मार्गं क्षेमकरी रक्षेद्विजया सर्वतः स्थिता॥ ३६॥

रक्षाहीनं तु यत्स्थानं कवचेन विवर्जितम्।
तत्सर्वं रक्ष मे देवि जयन्ती पापनाशिनी॥ ३७॥

पदमेकं न गच्छेत्तु यदीच्छेच्छुभमात्मनः।
कवचेनावृतो नित्यं यत्र यत्रैव गच्छति॥ ३८॥

तत्र तत्रार्थलाभश्च विजयः सार्वकामिकः।
यं यं कामयते कामं तं तं प्राप्नोति निश्चितम्॥ ३९॥

परमैश्वर्यमतुलं प्राप्स्यते भूतले पुनः।
निर्भयो जायते मर्त्यः संग्रामेष्वपराजितः॥ ४०॥

त्रैलोक्ये तु भवेत्पूज्यः कवचेनावृतः पुमान्।
इदं तु देव्याः कवचं देवानामपि दुर्लभम्॥ ४१॥

यः पठेत्प्रयतो नित्यं त्रिसन्ध्यं श्रद्धयान्वितः।
दैवी कला भवेत्तस्य त्रैलोक्ये चापराजितः॥ ४२॥

जीवेद् वर्षशतं साग्रमपमृत्युविवर्जितः।
नश्यन्ति व्याधयः सर्वे लूताविस्फोटकादयः॥ ४३॥

स्थावरं जङ्गमं वापि कृत्रिमं चापि यद्विषम्।
अभिचाराणि सर्वाणि मन्त्रयन्त्राणि भूतले॥ ४४॥

भूचराः खेचराश्चैव जलजाश्चौपदेशिकाः ।
सहजाः कुलजा माला डाकिनी शाकिनी तथा ॥ ४५ ॥

अन्तरीक्षचरा घोरा डाकिन्यश्च महाबलाः ।
ग्रहभूतपिशाचाश्च यक्षगन्धर्वराक्षसाः ॥ ४६ ॥

ब्रह्मराक्षसवेतालाः कूष्माण्डा भैरवादयः ।
नश्यन्ति दर्शनात्तस्य कवचे हृदि संस्थिते ॥ ४७ ॥

मानोन्नतिर्भवेद् राज्ञस्तेजोवृद्धिकरं परम् ।
यशसा वर्द्धते सोऽपि कीर्तिमण्डितभूतले ॥ ४८ ॥

जपेत्सप्तशतीं चण्डीं कृत्वा तु कवचं पुरा ।
यावद्भूमण्डलं धत्ते सशैलवनकाननम् ॥ ४९ ॥

तावत्तिष्ठति मेदिन्यां सन्ततिः पुत्रपौत्रिकी ।
देहान्ते परमं स्थानं यत्सुरैरपि दुर्लभम् ॥ ५० ॥

प्राप्नोति पुरुषो नित्यं महामायाप्रसादतः ।

## (शान्तनव्यामसङ्गृहीता देव्याः कवचे तन्त्रान्तरोक्ता द्वादश श्लोकाः)

यैस्तु भक्त्या स्मृता नूनं तेषां वृद्धिः प्रजायते ।
ये त्वां स्मरन्ति देवेशि रक्षसे तान्न संशयः ॥ १ ॥

माहेश्वरी वृषारूढा कौमारी शिखिवाहना ।
लक्ष्मीः पद्मासना देवी पद्महस्ता हरिप्रिया ॥ २ ॥

श्वेतरूपधरा देवी ईश्वरी वृषवाहना ।
ब्राह्मी हंससमारूढा सर्वाभरणभूषिता ॥ ३ ॥

इत्येता मातरः सर्वाः सर्वयोगसमन्विताः ।
नानाभरणशोभाढ्या नानारत्नोपशोभिताः ॥ ४ ॥

नमस्तेऽस्तु महारौद्रे महाघोरपराक्रमे ।
महाबले महोत्साहे महाभयविनाशिनी ॥ ५ ॥

नीलग्रीवा बहिः कण्ठे नलिकां नलकूबरी ।
स्कन्धयोः खड्गिनी रक्षेद् बाहू मे वज्रधारिणी ॥ ६ ॥

नाभौ च कामिनी रक्षेद् गुह्यं गुह्येश्वरी तथा ।
पूतना कामिका मेढ्रं गुदे महिषवाहिनी ॥ ७ ॥

प्राणापानौ तथा व्यानमुदानं च समानकम् ।
वज्रहस्ता च मे रक्षेत्प्राणं कल्याणशोभना ॥ ८ ॥

रसे रूपे च गन्धे च शब्दे स्पर्शे च योगिनी ।
सत्त्वं रजस्तमश्चैव रक्षेन्नारायणी सदा ॥ ९ ॥

आयू रक्षतु वाराही धर्मं रक्षतु वैष्णवी ।
यशः कीर्तिं च लक्ष्मीं च धनं विद्यां च चक्रिणी ॥ १० ॥

पन्थानं सुपथा रक्षेन्मार्गं क्षेमकरी तथा ।
राजद्वारे महालक्ष्मीर्विजया सर्वतः स्थिता ॥ ११ ॥

लभते परमं रूपं शिवेन सह मोदते ॥ ॐ ॥ ॥ १२ ॥

॥ इति तन्त्रोक्तं देव्याः कवचम् ॥

—: ✱ :—

## परिशिष्ट—(घ)

# अथ तन्त्रोक्तं देव्या अर्गलास्तोत्रम्

॥ ॐ नमश्चण्डिकायै ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

जयन्ती मङ्गला काली भद्रकाली कपालिनी ।
दुर्गा क्षमा शिवा धात्री स्वाहा स्वधा नमोऽस्तु ते ॥ १ ॥

मधुकैटभविद्राविविधातृवरदे नमः ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ २ ॥

महिषासुरनिर्णाशिविधात्रि वरदे नमः ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ३ ॥

वन्दिताङ्घ्रियुगे देवि सर्वसौभाग्यदायिनि ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ४ ॥

रक्तबीजवधे देवि चण्डमुण्डविनाशिनि ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ५ ॥

अचिन्त्यरूपचरिते सर्वशत्रुविनाशिनि ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ६ ॥

नतेभ्यः सर्वदा भक्त्या चण्डिके प्रणताय मे ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ७ ॥

स्तुवद्भ्यो भक्तिपूर्वं त्वां चण्डिके व्याधिनाशिनि ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ८ ॥

चण्डिके सततं ये त्वामर्चयन्तीह भक्तितः ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ९ ॥

देहि सौभाग्यमारोग्यं देहि देवि परं सुखम् ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ १० ॥

विधेहि द्विषतां नाशं विधेहि बलमुच्चकैः ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ११ ॥

विधेहि देवि कल्याणं विधेहि विपुलां श्रियम् ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ १२ ॥

विद्यावन्तं यशस्वन्तं लक्ष्मीवन्तं जनं कुरु ।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ १३ ॥

प्रचण्डदैत्यदर्पघ्ने चण्डिके प्रणताय मे।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ १४॥

चतुर्भुजे चतुर्वक्त्रसंस्तुते परमेश्वरि।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ १५॥

कृष्णेन संस्तुते देवि शश्वद्भक्त्या त्वमम्बिके।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ १६॥

हिमाचलसुतनाथपूजिते परमेश्वरि।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ १७॥

सुरासुरशिरोरत्ननिघृष्टचरणेऽम्बिके।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ १८॥

इन्द्राणीपतिसद्भावपूजिते परमेश्वरि।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ १९॥

देवि प्रचण्डदोर्दण्डदैत्यदर्पविनाशिनि।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ २०॥

देवि भक्तजनोद्दामदत्तानन्दोदयेऽम्बिके।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ २१॥

पत्नीं मनोरमां देहि मनोवृत्तानुसारिणीम्।
तारिणीं दुर्गसंसारसागरस्य कुलोद्भवाम्॥ २२॥

इदं स्तोत्रं जपित्वा तु महास्तोत्रं पठेन्नरः।
स तु सप्तशतीसंख्यावरमाप्नोति सम्पदः॥ २३॥

**(शान्तनव्यामसङ्गृहीतं तन्त्रान्तरोक्तं देव्या अर्गलास्तोत्रेऽधिकं श्लोकद्वयम्)**

जय त्वं देवि चामुण्डे जय भूतार्तिहारिणि।
जय सर्वगते देवि कालरात्रि नमोऽस्तु ते॥ १॥

शुम्भस्यैव निशुम्भस्य धूम्राक्षस्य च मर्दिनि।
रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि॥ २॥

॥ इति तन्त्रोक्तं देव्या अर्गलास्तोत्रम्॥

—:०:—

## परिशिष्ट—(ङ)

# अथ तन्त्रोक्तं देव्याः कीलकम्

॥ ॐ नमश्चण्डिकायै ॥

ऋषिरुवाच—

विशुद्धज्ञानदेहाय त्रिवेदीदिव्यचक्षुषे ।
श्रेयः प्राप्तिनिमित्ताय नमः सोमार्द्धधारिणे ॥ १ ॥
सर्वमेतद्विना यस्तु मन्त्राणामभिकीलकम् ।
सोऽपि क्षेममवाप्नोति सततं जाप्यतत्परः ॥ २ ॥
सिद्ध्यन्त्युच्चाटनादीनि वस्तूनि सकलान्यपि ।
एतेन स्तुवतां. देवी स्तोत्रमन्त्रेण सिद्ध्यति ॥ ३ ॥
न मन्त्रो नौषधं तत्र न किञ्चिदपि विद्यते ।
विना जाप्येन सिद्ध्येत सर्वमुच्चाटनादिकम् ॥ ४ ॥
समग्राण्यपि सिद्ध्यन्ति लोकशङ्कामिमां हरः ।
कृत्वा निमन्त्रयामास सर्वमेवमिदं शुभम् ॥ ५ ॥
स्तोत्रं वै चण्डिकायास्तु तच्च गुह्यं चकार सः ।
समाप्तिर्न च पुण्यस्य तां यथावन्नियन्त्रणाम् ॥ ६ ॥
सोऽपि क्षेममवाप्नोति सर्वमेवं न संशयः ।
कृष्णायां वा चतुर्दश्यामष्टम्यां वा समाहितः ॥ ७ ॥
ददाति प्रतिगृह्णाति नान्यथैषा प्रसीदति ।
इत्थंरूपेण कीलेन महादेवेन कीलितम् ॥ ८ ॥
यो निष्कीलां विधायैनां नित्यं जपति संस्फुटम् ।
सः सिद्धः स गणः सोऽपि गन्धर्वो जायते वने ॥ ९ ॥
न चैवाप्यटतस्तस्य भयं क्वापीह जायते ।
नाल्पमृत्युवशं याति मृतो मोक्षमवाप्नुयात् ॥ १० ॥
ज्ञात्वा प्रारभ्य कुर्वीत ह्यकुर्वाणो विनश्यति ।
ततो ज्ञात्वैव सम्पन्नमिदं प्रारभ्यते बुधैः ॥ ११ ॥
सौभाग्यादि च यत्किञ्चिद् दृश्यते ललनाजने ।
तत्सर्वं तत्प्रसादेन तेन जाप्यमिदं शुभम् ॥ १२ ॥
शनैस्तु जप्यमानेऽस्मिन् स्तोत्रे सम्पत्तिरुच्चकैः ।
भवत्येव समग्रापि ततः प्रारभ्यमेव तत् ॥ १३ ॥
ऐश्वर्यं यत्प्रसादेन सौभाग्यारोग्यसम्पदः ।
शत्रुहानिः परो मोक्षः स्तूयते सा न किं जनैः ॥ १४ ॥

॥ इति तन्त्रोक्तं देव्याः कीलकम् ॥

—:०:—

## परिशिष्ट—(च)

# प्राधानिकं रहस्यम्

राजोवाच—

भगवन्नवतारा मे चण्डिकायास्त्वयोदिताः।
एतेषां प्रकृतिं ब्रह्मन् प्रधानं वक्तुमर्हसि ॥ १ ॥

आराध्यं यन्मया देव्याः स्वरूपं येन च द्विज।
विधिना ब्रूहि सकलं यथावत्प्रणतस्य मे ॥ २ ॥

ऋषिरुवाच—

इदं रहस्यं परममनाख्येयं प्रचक्षते।
भक्तोऽसीति न मे किञ्चित् तवावाच्यं नराधिप ॥ ३ ॥

सर्वस्याद्या महालक्ष्मीस्त्रिगुणा परमेश्वरी।
लक्ष्यालक्ष्यस्वरूपा सा व्याप्य कृत्स्नं व्यवस्थिता ॥ ४ ॥

मातुलिङ्गं गदां खेटं पानपात्रं च बिभ्रती।
नागं लिङ्गं च योनिं च बिभ्रती नृप मूर्द्धनि ॥ ५ ॥

तप्तकाञ्चनवर्णाभा तप्तकाञ्चनभूषणा।
शून्यं तदखिलं स्वेन पूरयामास तेजसा ॥ ६ ॥

शून्यं तदखिलं लोकं विलोक्य परमेश्वरी।
बभार परमं रूपं तमसा केवलेन हि ॥ ७ ॥

सा भिन्नाञ्जनसंकाशा दंष्ट्राङ्कितवरानना।
विशाललोचना नारी बभूव तनुमध्यमा ॥ ८ ॥

खड्गपात्रशिरःखेटैरलङ्कृतचतुर्भुजा।
कबन्धहारं शिरसा बिभ्राणा हि शिरःस्रजम् ॥ ९ ॥

सा प्रोवाच महालक्ष्मीं तामसी प्रमदोत्तमा।
नाम कर्म च मे मातर्देहि तुभ्यं नमो नमः ॥ १० ॥

तां प्रोवाच महालक्ष्मीस्तामसीं प्रमदोत्तमाम्।
ददामि तव नामानि यानि कर्माणि तानि ते ॥ ११ ॥

महामाया महाकाली महामारी क्षुधा तृषा।
निद्रा तृष्णा चैकवीरा कालरात्रिर्दुरत्यया ॥ १२ ॥

इमानि तव नामानि प्रतिपाद्यानि कर्मभिः।
एभिः कर्माणि ते ज्ञात्वा योऽधीते सोऽश्नुते सुखम् ॥ १३ ॥

तामित्युक्त्वा महालक्ष्मीः स्वरूपमपरं नृप ।
सत्त्वाख्येनातिशुद्धेन गुणेनेन्दुप्रभं ददौ ॥ १४ ॥
अक्षमालाङ्कुशधरा वीणापुस्तकधारिणी ।
सा बभूव वरा नारी नामान्यस्यै च सा ददौ ॥ १५ ॥
महाविद्या महावाणी भारती वाक् सरस्वती ।
आर्या ब्राह्मी कामधेनुर्वेदगर्भा च धीश्वरी ॥ १६ ॥
अथोवाच महालक्ष्मीर्महाकालीं सरस्वतीम् ।
युवां जनयतां देव्यौ मिथुने स्वानुरूपतः ॥ १७ ॥
इत्युक्त्वा ते महालक्ष्मीः ससर्ज मिथुनं स्वयम् ।
हिरण्यगर्भौ रुचिरौ स्त्रीपुंसौ कमलासनौ ॥ १८ ॥
ब्रह्मन् विधे विरिञ्चेति धातरित्याह तं नरम् ।
श्रीः पद्मे कमले लक्ष्मीत्याह माता च तां स्त्रियम् ॥ १९ ॥
महाकाली भारती च मिथुने सृजतः सह ।
एतयोरपि रूपाणि नामानि च वदामि ते ॥ २० ॥
नीलकण्ठं रक्तबाहुं श्वेताङ्गं चन्द्रशेखरम् ।
जनयामास पुरुषं महाकाली सितां स्त्रियम् ॥ २१ ॥
स रुद्रः शंकरः स्थाणुः कपर्दी च त्रिलोचनः ।
त्रयी विद्या कामधेनुः सा स्त्री भाषाक्षरा स्वरा ॥ २२ ॥
सरस्वती स्त्रियं गौरीं कृष्णं च पुरुषं नृप ।
जनयामास नामानि तयोरपि वदामि ते ॥ २३ ॥
विष्णुः कृष्णो हृषीकेशो वासुदेवो जनार्दनः ।
उमा गौरी सती चण्डी सुन्दरी सुभगा शिवा ॥ २४ ॥
एवं युवतयः सद्यः पुरुषत्वं प्रपेदिरे ।
चक्षुष्मन्तो नु पश्यन्ति नेतरेऽतद्विदो जनाः ॥ २५ ॥
ब्रह्मणे प्रददौ पत्नीं महालक्ष्मीर्नृप त्रयीम् ।
रुद्राय गौरीं वरदां वासुदेवाय च श्रियम् ॥ २६ ॥
स्वरया सह संभूय विरिञ्चोऽण्डमजीजनत् ।
बिभेद भगवान् रुद्रस्तत् गौर्या सह वीर्यवान् ॥ २७ ॥
अण्डमध्ये प्रधानादि कार्यजातमभून्नृप ।
महाभूतात्मकं सर्वं जगत्स्थावरजङ्गमम् ॥ २८ ॥
पुपोष पालयामास तल्लक्ष्म्या सह केशवः ।
संजहार जगत्सर्वं सह गौर्या महेश्वरः ॥ २९ ॥
महालक्ष्मीर्महाराज सर्वसत्त्वमयीश्वरी ।
निराकारा च साकारा सैव नानाभिधानभृत् ॥ ३० ॥
नामान्तरैर्निरूप्यैषा नाम्ना नान्येन केनचित् ॥ ॐ ॥ ३१ ॥

॥ इति प्राधानिकं रहस्यं सम्पूर्णम् ॥

—:०:—

## परिशिष्ट—(छ)

# वैकृतिकं रहस्यम्

ऋषिरुवाच—

ॐ त्रिगुणा तामसी देवी सात्त्विकी या त्रिधोदिता।
सा शर्वा चण्डिका दुर्गा भद्रा भगवतीर्यते ॥ १ ॥

योगनिद्रा हरेरुक्ता महाकाली तमोगुणा।
मधुकैटभनाशार्थं यां तुष्टावाम्बुजासनः ॥ २ ॥

दशवक्त्रा दशभुजा दशपादाञ्जनप्रभा।
विशालया राजमाना त्रिंशल्लोचनमालया ॥ ३ ॥

स्फुरद्दशनदंष्ट्रा सा भीमरूपापि भूमिप।
रूपसौभाग्यकान्तीनां सा प्रतिष्ठा महाश्रियः ॥ ४ ॥

खड्गबाणगदाशूलचक्रशङ्खभुशुण्डिभृत्।
परिघं कार्मुकं शीर्षं निश्च्योतद्रुधिरं दधौ ॥ ५ ॥

एषा सा वैष्णवी माया महाकाली दुरत्यया।
आराधिता वशीकुर्यात् पूजाकर्तुश्चराचरम् ॥ ६ ॥

सर्वदेवशरीरेभ्यो याऽऽविर्भूतामितप्रभा।
त्रिगुणा सा महालक्ष्मीः साक्षान्महिषमर्दिनी ॥ ७ ॥

श्वेतानना नीलभुजा सुश्वेतस्तनमण्डला।
रक्तमध्या रक्तपादा नीलजङ्घोरुरुन्मदा ॥ ८ ॥

सुचित्रजघना चित्रमाल्याम्बरविभूषणा।
चित्रानुलेपना कान्तिरूपसौभाग्यशालिनी ॥ ९ ॥

अष्टादशभुजा पूज्या सा सहस्रभुजा सती।
आयुधान्यत्र वक्ष्यन्ते दक्षिणाधःकरक्रमात् ॥ १० ॥

अक्षमाला च कमलं बाणोऽसिः कुलिशं गदा।
चक्रं त्रिशूलं परशुः शङ्खो घण्टा च पाशकः ॥ ११ ॥

शक्तिर्दण्डश्चर्म चापं पानपात्रं कमण्डलुः।
अलङ्कृतभुजामेभिरायुधैः कमलासनाम् ॥ १२ ॥

सर्वदेवमयीमीशां महालक्ष्मीमिमां नृप ।
पूजयेत्सर्वलोकानां स देवानां प्रभुर्भवेत् ॥ १३ ॥

गौरीदेहात्समुद्भूता या सत्त्वैकगुणाश्रया ।
साक्षात्सरस्वती प्रोक्ता शुम्भासुरनिबर्हिणी ॥ १४ ॥

दधौ चाष्टभुजा बाणमुसले शूलचक्रभृत् ।
शङ्खं घण्टां लाङ्गलं च कार्मुकं वसुधाधिप ॥ १५ ॥

एषा सम्पूजिता भक्त्या सर्वज्ञत्वं प्रयच्छति ।
निशुम्भमथिनी देवी शुम्भासुरनिबर्हिणी ॥ १६ ॥

इत्युक्तानि स्वरूपाणि मूर्तीनां तव पार्थिव ।
उपासनं जगन्मातुः पृथगासां निशामय ॥ १७ ॥

महालक्ष्मीर्यदा पूज्या महाकाली सरस्वती ।
दक्षिणोत्तरयोः पूज्ये पृष्ठतो मिथुनत्रयम् ॥ १८ ॥

विरञ्चिः स्वरया मध्ये रुद्रो गौर्या च दक्षिणे ।
वामे लक्ष्म्या हृषीकेशः पुरतो देवतात्रयम् ॥ १९ ॥

अष्टादशभुजा मध्ये वामे चास्या दशानना ।
दक्षिणेऽष्टभुजा लक्ष्मीर्महतीति समर्चयेत् ॥ २० ॥

अष्टादशभुजा चैषा यदा पूज्या नराधिप ।
दशानना चाष्टभुजा दक्षिणोत्तरयोस्तदा ॥ २१ ॥

कालमृत्यू च सम्पूज्यौ सर्वारिष्टप्रशान्तये ।
यदा चाष्टभुजा पूज्या शुम्भासुरनिबर्हिणी ॥ २२ ॥

नवास्याः शक्तयः पूज्यास्तदा रुद्रविनायकौ ।
नमो देव्या इति स्तोत्रैर्महालक्ष्मीं समर्चयेत् ॥ २३ ॥

अवतारत्रयार्चायां स्तोत्रमन्त्रास्तदाश्रयाः ।
अष्टादशभुजा चैषा पूज्या महिषमर्दिनी ॥ २४ ॥

महालक्ष्मीर्महाकाली सैव प्रोक्ता सरस्वती ।
ईश्वरी पुण्यपापानां सर्वलोकमहेश्वरी ॥ २५ ॥

महिषान्तकरी येन पूजिता स जगत्प्रभुः ।
पूजयेज्जगतां धात्रीं चण्डिकां भक्तवत्सलाम् ॥ २६ ॥

अर्घ्यादिभिरलङ्कारैर्गन्धपुष्पैस्तथाक्षतैः ।
धूपैर्दीपैश्च नैवेद्यैर्नानाभक्ष्यसमन्वितैः ॥ २७ ॥

रुधिराक्तेन बलिना मांसेन सुरया नृप।
(बलिमांसादिपूजेयं विप्रवर्ज्या मयेरिता॥

तेषां किल सुरामांसैर्नोक्ता पूजा नृप क्वचित्॥
प्रणामाचमनीयेन चन्दनेन सुगन्धिना॥ २८॥

सकर्पूरैश्च ताम्बूलैर्भक्तिभावसमन्वितैः।
वामभागेऽग्रतो देव्याश्छिन्नशीर्षं महासुरम्॥ २९॥

पूजयेन्महिषं येन प्राप्तं सायुज्यमीशया।
दक्षिणे पुरतः सिंहं समग्रं धर्ममीश्वरम्॥ ३०॥

वाहनं पूजयेद् देव्या धृतं येन चराचरम्।
कुर्याच्च स्तवनं धीमांस्तस्या एकाग्रमानसः॥ ३१॥

ततः कृताञ्जलिर्भूत्वा स्तुवीत चरितैरिमैः।
एकेन वा मध्यमेन नैकेनेतरयोरिह॥ ३२॥

चरितार्धं तु न जपेज्जपञ्छिद्रमवाप्नुयात्।
प्रदक्षिणानमस्कारान् कृत्वा मूर्ध्नि कृताञ्जलिः॥ ३३॥

क्षमापयेज्जगद्धात्रीं मुहुर्मुहुरतन्द्रितः।
प्रतिश्लोकं च जुहुयात्पायसं तिलसर्पिषा॥ ३४॥

जुहुयात्स्तोत्रमन्त्रैर्वा चण्डिकायै शुभं हविः।
भूयो नामपदैर्देवीं पूजयेत्सुसमाहितः॥ ३५॥

प्रयतः प्राञ्जलिः प्रह्वः प्रणम्यारोप्य चात्मनि।
सुचिरं भावयेदीशां चण्डिकां तन्मयो भवेत्॥ ३६॥

एवं यः पूजयेद्भक्त्या प्रत्यहं परमेश्वरीम्।
भुक्त्वा भोगान् यथाकामं देवीसायुज्यमाप्नुयात्॥ ३७॥

यो न पूजयते नित्यं चण्डिकां भक्तवत्सलाम्।
भस्मीकृत्यास्य पुण्यानि निर्दहेत्परमेश्वरी॥ ३८॥

तस्मात्पूजय भूपाल सर्वलोकमहेश्वरीम्।
यथोक्तेन विधानेन चण्डिकां सुखमाप्स्यसि॥ ३९॥

॥ इति वैकृतिकं रहस्यं सम्पूर्णम्॥

—:०:—

## परिशिष्ट–(ज)

# मूर्तिरहस्यम्

ऋषिरुवाच—

ॐ नन्दा भगवती नाम या भविष्यति नन्दजा।
स्तुता सा पूजिता भक्त्या वशीकुर्याज्जगत्त्रयम्॥ १॥

कनकोत्तमकान्तिः सा सुकान्तिकनकाम्बरा।
देवी कनकवर्णाभा कनकोत्तमभूषणा॥ २॥

कमलाङ्कुशपाशाब्जैरलङ्कृतचतुर्भुजा।
इन्दिरा कमला लक्ष्मीः सा श्री रुक्माम्बुजासना॥ ३॥

या रक्तदन्तिका नाम देवी प्रोक्ता मयानघ।
तस्याः स्वरूपं वक्ष्यामि शृणु सर्वभयापहम्॥ ४॥

रक्ताम्बरा रक्तवर्णा रक्तसर्वाङ्गभूषणा।
रक्तायुधा रक्तनेत्रा रक्तकेशातिभीषणा॥ ५॥

रक्ततीक्ष्णनखा रक्तदशना रक्तदन्तिका।
पतिं नारीवानुरक्ता देवी भक्तं भजेज्जनम्॥ ६॥

वसुधेव विशाला सा सुमेरुयुगलस्तनी।
दीर्घौ लम्बावतिस्थूलौ तावतीव मनोहरौ॥ ७॥

कर्कशावतिकान्तौ तौ सर्वानन्दपयोनिधी।
भक्तान् सम्पाययेद् देवी सर्वकामदुघौ स्तनौ॥ ८॥

खड्गं पात्रं च मुसलं लाङ्गलं च बिभर्ति सा।
आख्याता रक्तचामुण्डा देवी योगेश्वरीति च॥ ९॥

अनया व्याप्तमखिलं जगत्स्थावरजंगमम्।
इमां यः पूजयेद्भक्त्या स व्याप्नोति चराचरम्॥ १०॥

(भुक्त्वा भोगान् यथाकामं देवीसायुज्यमाप्नुयात्॥

अधीते य इमं नित्यं रक्तदन्त्या वपुःस्तवम्।
तं सा परिचरेद्देवी पतिं प्रियमिवाङ्गना॥ ११॥

शाकम्भरी नीलवर्णा नीलोत्पलविलोचना।
गम्भीरनाभिस्त्रिवलीविभूषिततनूदरी॥ १२॥

सुकर्कशसमोत्तुङ्गवृत्तपीनघनस्तनी ।
मुष्टिं शिलीमुखापूर्णं कमलं कमलालया ॥ १३ ॥

पुष्पपल्लवमूलादिफलाढ्यं शाकसञ्चयम् ।
काम्यानन्तरसैर्युक्तं क्षुत्तृण्मृत्युभयापहम् ॥ १४ ॥

कार्मुकं च स्फुरत्कान्ति बिभ्रती परमेश्वरी ।
शाकम्भरी शताक्षी सा सैव दुर्गा प्रकीर्तिता ॥ १५ ॥

विशोका दुष्टदमनी शमनी दुरितापदाम् ।
उमा गौरी सती चण्डी कालिका सा च पार्वती ॥ १६ ॥

शाकम्भरीं स्तुवन् ध्यायञ्जपन् सम्पूजयन्नमन् ।
अक्षय्यमश्नुते शीघ्रमन्नपानामृतं फलम् ॥ १७ ॥

भीमापि नीलवर्णा सा दंष्ट्रादशनभासुरा ।
विशाललोचना नारी वृत्तपीनपयोधरा ॥ १८ ॥

चन्द्रहासं च डमरुं शिरःपात्रं च बिभ्रती ।
एकवीरा कालरात्रिः सैवोक्ता कामदा स्तुता ॥ १९ ॥

तेजोमण्डलदुर्धर्षा भ्रामरी चित्रकान्तिभृत् ।
चित्रानुलेपना देवी चित्राभरणभूषिता ॥ २० ॥

चित्रभ्रमरपाणिः सा महामारीति गीयते ।
इत्येता मूर्तयो देव्या याः ख्याता वसुधाधिप ॥ २१ ॥

जगन्मातुश्चण्डिकायाः कीर्तिताः कामधेनवः ।
इदं रहस्यं परमं न वाच्यं कस्यचित्त्वया ॥ २२ ॥

व्याख्यानं दिव्यमूर्तीनामभीष्टफलदायकम् ।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन देवीं जप निरन्तरम् ॥ २३ ॥

सप्तजन्मार्जितैर्घोरैर्ब्रह्महत्यासमैरपि ।
पाठमात्रेण मन्त्रणां मुच्यते सर्वकिल्बिषैः ॥ २४ ॥

देव्या ध्यानं मया ख्यातं गुह्याद् गुह्यतरं महत् ।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन सर्वकालफलप्रदम् ॥ २५ ॥

( एतस्यास्त्वं प्रसादेन सर्वमान्यो भविष्यसि ।
सर्वरूपमयी देवी सर्वं देवीमयं जगत् ।
अतोऽहं विश्वरूपां तां नमामि परमेश्वरीम् । )

॥ इति मूर्तिरहस्यं सम्पूर्णम् ॥

—: ० :—

## परिशिष्ट—(ञ)

# श्रीदुर्गासप्तशती के ध्यान-श्लोक

श्रीदुर्गासप्तशती में १३ अध्याय हैं। प्रत्येक अध्याय के आरम्भ में एक-एक ध्यान श्लोक आता है। ये १३ श्लोक कब से श्रीदुर्गासप्तशती के अध्यायों के आरम्भ में ध्यान-श्लोक के रूप में माने गये? यह एक समस्या है। यह समस्या इसलिए उठ खड़ी होती है; क्योंकि मार्कण्डेयपुराण के देवीमाहात्म्य के तेरह अध्यायों में ये ध्यान-श्लोक नहीं दिखायी देते। श्रीदुर्गासप्तशती के टीकाकारों ने भी इन ध्यान-श्लोकों पर टीकाएँ नहीं रची हैं; किन्तु श्रीदुर्गासप्तशती के ध्यान-श्लोक के पाठ अथवा जप के बाद उसके प्रत्येक अध्याय के पाठ अथवा जप की परम्परा चली आ रही है। पता नहीं इस परम्परा का प्रवर्तक कौन है? किन्तु इस परम्परा का प्रवर्तन निस्संदिग्ध रूप से हुआ है, इस बात से सभी देवीभक्त परिचित हैं।

श्रीदुर्गासप्तशती के ध्यान-श्लोकों की जिसने भी रचना की है, उसे देवीभक्त मानना चाहिए। ऐसा प्रतीत होता है कि प्रत्येक अध्याय में वर्णित महामाया के विविध वैभव के बड़े मनोयोगपूर्वक आकलन के बाद ही, प्रत्येक अध्याय के अनुरूप ध्यान श्लोक रचे गये हैं। ये ध्यान-श्लोक वस्तुतः बड़े भावपूर्ण और सुन्दर हैं—इसमें कोई संदेह नहीं। इन ध्यान श्लोकों में श्रीदुर्गासप्तशती के १म अध्याय का ध्यान-श्लोक, जो प्राधानिक रहस्य-पाठ के विवेचन में उद्धृत है, प्रथम अध्याय में प्रतिपादित महामाया के महाकालिकारूप को साधक के मानस-पटल पर अङ्कित करता है। द्वितीय अध्याय का ध्यान-श्लोक, जो उपर्युक्त विवेचन के प्रसंग में उद्धृत किया गया है, महालक्ष्मी-रूप में महामाया में ध्यान-लय का नान्दीपाठ है। तीसरे अध्याय का ध्यान-श्लोक निम्नलिखित है—

> उद्यद्भानुसहस्रकान्तिमरुणक्षौमां शिरोमालिकां
> रक्तालिप्तपयोधरां जपवटीं विद्यामभीतिं वरम्।
> हस्ताब्जैर्दधतीं त्रिनेत्रविलसद्वक्त्रारविन्दश्रियं
> देवीं बद्धहिमांशुरत्नमुकुटां वन्देऽरविन्दस्थिताम्॥

यह श्लोक इस अध्याय में वर्णित महिषासुरमर्दिनी चण्डिका देवी के वीर्य-पराक्रम को ध्यान में रखते हुए रचा गया है। इस ध्यान-श्लोक के विषय के ध्यान में लीन साधक चण्डिकादेवी के चरित-वर्णन के पाठ या जप में विशेष तल्लीनता का अनुभव करता है। चतुर्थ अध्याय का ध्यान-श्लोक यह है—

कालाभ्राभां कटाक्षैररिकुलभयदां मौलिबद्धेन्दुरेखां
शङ्खं चक्रं कृपाणं त्रिशिखमपि करैरुद्वहन्तीं त्रिनेत्राम्।
सिंहस्कन्धाधिरूढां त्रिभुवनमखिलं तेजसा पूरयन्तीं
ध्यायेद् दुर्गां जयाख्यां त्रिदशपरिवृतां सेवितां सिद्धिकामैः॥

इस श्लोक में महामाया के भद्रकालीरूप के ध्यान का विधान है। महिषासुर-मर्दिनी महाकालिका की देवगण स्तुति कर रहे हैं। इस स्तुति में श्रीदुर्गासप्तशती का निम्नलिखित श्लोक (अध्याय—४।७) उद्धृत किया जा रहा है, जिसमें भद्रकाली (महामाया) की तात्त्विक रूपरेखा का दर्शन होता है—

हेतुः समस्तजगतां त्रिगुणाऽपि देवै-
र्न ज्ञायसे हरिहरादिभिरप्यपारा।
सर्वाश्रयाऽखिलमिदं जगदंशभूत-
मव्याकृता हि परमा प्रकृतिस्त्वमाद्या॥

श्रीदुर्गासप्तशती के ५ञ्चम अध्याय का ध्यान-श्लोक भगवती के प्राधानिक-रहस्य के प्रसंग में उद्धृत किया जा चुका है। ६ठें अध्याय का ध्यान-श्लोक निम्न-लिखित है :—

'नागाधीश्वरविष्टरां फणिफणोत्तंसोरुरत्नावली-
भास्वद्देहलतां दिवाकरनिभां नेत्रत्रयोद्भासिताम्।
मालाकुम्भकपालनीरजकरां चन्द्रार्धचूडां परां
सर्वज्ञेश्वरभैरवाङ्कनिलयां पद्मावतीं चिन्तये॥

यह ध्यान-श्लोक इस अध्याय में धूम्रलोचन-विघातिनी अम्बिका देवी के वर्णन से सामञ्जस्य रखता है। यहाँ अम्बिका देवी को पद्मावती के रूप में ध्येय प्रतिपादित किया गया है। पद्मावती, भैरवी और अम्बिका—तीनों में महामाया का ही माहैश्वर्य विराजमान है, जिसे अहंकार से जिनकी आंखों पर झिल्ली पड़ गयी है, वे नहीं देख सकते। 'धूम्रलोचन' ऐसे ही अहंकारी और दम्भी लोगों का प्रतीक है। इसका वध त्रिनेत्रा अम्बिका का ही महान् कार्य है।

श्रीदुर्गासप्तशती के सातवें अध्याय का ध्यान-श्लोक यह है—

ध्यायेयं रत्नपीठे शुककलपठितं शृण्वतीं श्यामलाङ्गीं
न्यस्तैकाङ्घ्रि सरोजे शशिशकलधरां वल्लकीं वादयन्तीम्।
कह्लाराबद्धमालां नियमितविलसच्चोलिकां रक्तवस्त्रां
मातङ्गीं शङ्खपात्रां मधुरमधुमदां चित्रकोद्भासिभालाम्॥

इसमें महामाया के चामुण्डा-रूप का निरूपण है। इस रूप में भगवती ने शुम्भ-निशुम्भ के चण्ड और मुण्ड नामक दो सेनानायकों और उनके समस्त सैन्यबल का संहार किया था।

आठवें अध्याय के ध्यानश्लोक का उल्लेख मार्कण्डेयपुराण के महामाया-दर्शन के निरूपण के प्रसङ्ग में किया जा चुका है। इसलिए नवम अध्याय का ध्यान श्लोक उद्धृत किया जा रहा है। नवम अध्याय का ध्यान-श्लोक निम्नलिखित है—

बन्धूककाञ्चननिभं रुचिराक्षमालां
पाशाङ्कुशौ च वरदां निजबाहुदण्डैः।
बिभ्राणमिन्दुशकलाभरणं त्रिनेत्र-
मर्धाम्बिकेशमनिशं वपुराश्रयामि॥

इस ध्यान-श्लोक में शिव-शक्ति के अर्द्धनारीश्वररूप का चित्रण है। शक्ति महाबिन्दुस्वरूपिणी मानी गयी है तथा शक्तिमान् भी महाबिन्दुस्वरूप है। श्रीचक्र के साधक इस महाबिन्दु-रहस्य के ज्ञाता होते हैं। श्रीदेवीभागवत (चतुर्थस्कन्ध, अध्याय—१४) के १२वें श्लोक में भुवनेश्वरी का जो रूप निरूपण है, उसकी छाया उपर्युक्त ध्यान-श्लोक में झलक जाती है—

नमस्ते भुवनेशानि शक्तिदर्शननायिके।
दशतत्त्वात्मिके मातर्महाबिन्दुस्वरूपिणि॥

यहाँ भुवनेश्वरी को शक्तिदर्शननायिका कहा गया है। शक्तिदर्शन के अनुसार भुवनेश्वरी दशतत्त्वात्मिका है। शारदातिलक में इसका इस प्रकार उल्लेख है—

निवृत्याद्याः कलाः पञ्च
ततो बिन्दुः कला पुनः।
नादः शक्तिः सदापूर्वः
शिवश्च प्रकृतेर्विदुः॥

भुवनेश्वरी को दशतत्त्वात्मिका कहने का तात्पर्य यह है कि समस्त विश्व-प्रपञ्च भुवनेश्वरी में ही अन्तर्भूत है। यहाँ बन्धूक तथा काञ्चन समान शोण एवं सित बिन्दु-युगल के मिश्रण से अभिव्यक्त मिश्रबिन्दु अथवा महाबिन्दु का जो संकेत है, उसमें अर्धाम्बिकेशशरीर भगवती एवं परशिव का अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध भी प्रतीत हो जाता है।

दुर्गासप्तशती के दशम अध्याय के पाठ के पहले निम्नलिखित श्लोक द्वारा भगवती के ध्यान का विधान है—

उत्तप्तहेमरुचिरां रविचन्द्रवह्नि-
नेत्रां धनुः शरयुताङ्कुशपाशशूलम्।
रम्यैर्भुजैश्च दधतीं शिवशक्तिरूपां
कामेश्वरीं हृदि भजामि धृतेन्दुलेखाम्॥

यहाँ 'कामेश्वरी' रूप में महामाया का जो निरूपण है, वह पूर्णाहन्ता के चमत्कार का निरूपण है। काश्मीर के प्रत्यभिज्ञा-दर्शन के अनुसार शिव और शक्ति का जो स्वरूप

है, वही त्रिपुरा मत के अनुसार कामेश्वर और कामेश्वरी का है। जैसे शिव-शक्ति एक अद्वय तत्त्व है, वैसे ही कामेश्वर-कामेश्वरी भी एक अद्वय तत्त्व हैं।

दुर्गासप्तशती के ११वें अध्याय के पहले जो ध्यान-श्लोक है, उसमें भुवनेश्वरी के रूप में महामाया का चिन्तन अभिप्रेत है। यह ध्यान-श्लोक निम्नलिखित है—

बालरविद्युतिमिन्दुकिरीटां तुङ्गकुचां नयनत्रययुक्ताम्।
स्मेरमुखीं वरदाङ्कुशपाशाभीतिकरां प्रभजे भुवनेशीम्॥

इस अध्याय में भुवनेश्वरी को कात्यायनी भी कहा गया है, जो कि अनन्तवीर्यवती वैष्णवी शक्ति हैं, महामाया हैं, समस्त विश्व की बीजरूपा हैं और प्रसन्न होने पर भुक्ति-मुक्तिदायिनी हैं।

बारहवें अध्याय का ध्यान-श्लोक अन्यत्र उद्धृत है। इसीलिये १३वें अथवा अन्तिम अध्याय का ही ध्यान-श्लोक उद्धृत किया जा रहा है। यह ध्यान-श्लोक निम्नलिखित है—

बालार्कमण्डलाभासां चतुर्बाहुं त्रिलोचनाम्।
पाशाङ्कुशवराभीतोर्धारयन्तीं शिवां भजे॥

यहाँ भगवती की शिवा-संज्ञा बड़ी सारगर्भित है; क्योंकि इस संज्ञा में भगवती के 'सर्वमङ्गला' रूप की भी अभिव्यक्ति अन्तर्निहित है। इसी रूप में स्वात्मदेवता-स्वरूपा महामाया की साधना से सुरथ और समाधि भोग और मोक्ष की प्राप्ति से पूर्ण-मनोरथ हुए थे। महाराज सुरथ और वैश्यवर समाधि—दोनों प्रतीक हैं। सुरथ तो लोकैश्वर्य के अभिलाषी के प्रतीक हैं और समाधि लोकोत्तरैश्वर्य अथवा मोक्ष-वैभव के अभिलाषी के प्रतीक हैं।